॥ टेर ॥ हेरी कंवल नैन बजै मधुरे बैन संग चलत धेन सब ग्वाल बाल ॥ १ ॥ सखी हेरा० ॥१॥ सिर मुकट ठाट चंद्रा ललाट पीताम्बर पाट अंग श्यामगाल ॥२॥ सखी हेरा० ॥२॥ जमुना घाट पिणघट की बाट फोरत है माट दधिया हाथ डाल ॥ ३ ॥ सखी हेरा० ॥ ३ ॥ गिरधरगणेश ध्यावत हैं सेस सुर नर महेस सिंवरत गोपाल ॥ ४ ॥ सखी हेरा० ॥४॥

## पैरी ९ नग ४२ ठुमरी राग झंझोटी ताल कवाली ॥

## २ हरीजस ॥

चित मन मोहन मेरा चोर लिया जावो लावोरी सखी तलफत है जिया ॥ टेर ॥ बृन्दाबन की कुंजगलन में जातो सिर पर माट लिया ॥ १ ॥ चित मन० ॥ १ ॥ कंवल नैन हैं कृष्ण रंग भीना क्या जानूं मुझ पै जादू किया ॥ २ ॥ चित मन० ॥ २ ॥ अन्न न भावै नींद न आवै श्याम विना बे हाल हुया ॥ ३ ॥ चित मन० ॥ ३ ॥ जमुना घाट पिणघट की वाट पैं बजाय वीणा मन मोय लिया ॥ ४ ॥ चित मन० ॥ ४ ॥ गिरधर गणेश भणे सखि बोलो आंख खोल कर रहि है पिया ॥ ५ ॥ चित मन० ॥ ५ ॥

## पैरी ९ नग ४३ ठुमरी राग झंझोटी ताल कवाली ॥

## ३ हरीजस ॥

ढूंढूं वन वंसीवटवारा मोर मुकट नटवर रंग कारो ॥ टेर ॥ कुंज २ में भवन२ में। फिरी घाट जमुना तट सारो ॥ १ ॥ ढूंढूं बन ॥ १ ॥ चन्दा अस्त चकोर आंख गई । भंवर सुगंधी सङ्ग गयो मारो ॥ २ ॥ ढूंढूं वन० ॥ २ ॥ हेरी सखी रसराज मिलाओ। देऊंगी नव लख

हार हमारो ॥ ३ ॥ ढूंढूं बन ॥ ३॥ गिरधर गणेश मिले गिरधारी सङ्ग राधका मोहन पियारो ॥ ४ ॥ ढूंढूं बन० ॥ ४ ॥

पैरी ९ नग ४४ ठुमरी राग झंझोटी ताल कवाली ॥

४ हरीजस ॥

हेरी श्याम विना जुग लागत खारो लावोरी सखी देऊं नवलख हारो ॥ टेर ॥ त्रिभंगी बांका नोक नैनन की । सुपने में घायल कर-डारो ॥ १ ॥ श्याम० ॥ १ ॥ दिन नहिं चैन रैन नहिं निद्रा । नेह लग्यो वो सजन हमारो ॥ २ ॥ श्याम० ॥ २ ॥ नणदी नैण बैण सुण बोली । कां चली हे सूंदरी सज सिणगारो ॥ ३ ॥ श्याम० ॥ ३ ॥ जमुना जाऊं बाई जल भर ल्याऊं । सखी साथ हूं करत बिचारो ॥ ४ ॥ श्याम० ॥ ४ ॥ गिरधर गणेश घाट जमुना पै संग सखी और मोहन पियारो ॥ ५ ॥ श्याम० ॥ ५ ॥

पैरी ९ नग ४५ ठुमरी राग झंझोटी ताल कवाली ॥

५ हरीजस ॥

तोरी सैयां रे म्हारी छोड़ बहियां । मैं तो तोरी सैयां । रे म्हारो छोड़ बहियां ॥ टेर ॥ अंगली पकड़ मोरा पुणचा भी पकड़ा । अंचल छोड़ परतो पइयां रे ॥ १ ॥ तोरी सैयां० ॥ १ ॥ मद्दो नी मटको सिर सें पटको । भीज गई चोली दइया रे ॥ २ ॥ तोरी सैयां ॥ २ ॥ जोबन डाण ताण दे लेतो । हम गोकुल छोड़ मथुरा रहियां रे ॥ ३ ॥ तोरी सैयां ॥ ३ ॥ कृष्ण कंवर भंवर सुण मोगी । हम गरीब ग्वालन घर जाइयांरे ॥ ४ ॥ तोरो सैयां० ॥ ४ ॥ गिरधर गणेश भयो गिरधारी जावो री सखी छोडी बहियां रे ॥ ५ ॥ तोरी सैया० ॥ ५ ॥

नख चख गहना साज लाज करती नन्दलाल की। थारै गले बिच बहियां डारी सैयां सजन सुजान की ॥ ४ ॥ क्या छिब० ॥ ४ ॥ वृन्दाबन में रास रच्यो हुई अतर पान की। गिरधरगणेश गोपाल रमावै सुत वृषभान की ॥ ५ ॥ क्या छिब० ॥ ५ ॥

## पैरी १० नग ४८ राग माढ ताल दादरो ॥

## ३ हरीजस। जबाब सखी ॥

हे जी थे कांई जानो जी रसराज मोहन पीरि पार की ॥ टेर ॥ मथुरा जायो न गोकुल आयो ओडी भार की। थे बन २ जावो न धेन चरावो ले कमली काल की ॥ १ ॥ थे कांई जानो० ॥ १ ॥ कान्हो कपटी मारी झपटी फारी सार की। थे बहियां झटकी धरणी पटकी चिटकी नार की ॥ २ ॥ थे कांई० ॥ २ ॥ नटवर बाना धर लियो कान्हा कुंडल हार की। तेरे चमकत गहना क्या छिब कहना कर रह्यो जारकी ॥ ३ ॥ थे कांई० ॥ ३ ॥ खेलत होरी संग ले टोली कर किलकार की। थे दीसो छोटा न भीतर खोटा बोलो खार की ॥४॥ थे कांई० ॥ ४ ॥ करती दरसण होतो परसण कर लाचार की। गिरधर गणेश सुध बुध भूली फिरै मोहन लारकी ॥ ५ ॥ थे कांई० ॥ ५ ॥

## पैरी १० नग ४९ राग माढ ताल दादरो ॥

## ४ हरीजस। जवाव सखी ॥

थे देदो जी रसराज म्हारी लंगर आरसी ॥ टेर ॥ मोरे घर आयो तू लेकर धायो लंगर आरसी। हे री सुण नन्दलाला नैण विसाला मत कर पारसी ॥ १ ॥ थे देदो जी रसराज० ॥ १ ॥ नंद को ढोटा बोलत

खोटो हूं देऊंगी गारसी । हे री सुण रे सपूता जाय निपूता गउवां चारसी ।। २ ।। थे देदो जी रसराज० ॥ २ ॥ मथुरा जाऊं न पकर मंगाऊं नैणां न्हारसी । जब कंसा आवे तने बांध मरावै देणी धारसी ॥ ३ ॥ थे तेदो जी रसराज० ॥ ३ ॥ डाण जू लेतो वोह दुख देतो करतो जारसी । हेरी हूं अबला सबला तूं बैठो सायब मारसो ।। ४ ॥ थे देदो जी रसराज० ॥४॥ गिरधर गणेश भणे यूं गोपी बोलत खारसी । तब मोहन दया मया कर दीन्हो लंगर आरसी ॥ ५ ॥ थे देदो जी रसराज ॥ ५ ॥

## पैरी १० नग ५० राग माढ ताल खैरवो चाल गजल ॥

## ५ हरीजस । जवाब सखी ॥

कान्हा कपटी म्हारी झपटी तोर्‌यो नवलख हार ॥ टेर ॥ हूं ग्वालन गोकुल कूं जाती सज सोलह सिणगार । हेरी मिल गये मोहन श्याम सुंदर म्हारी अंगिया दीन्हो फार ॥ १ ॥ जोरी जुलम करतो मन मोहन मटकी दीन्हो सिर डार ॥ हेरी ततथइ ततथइ ग्वाल बाल मिल करता है किलकार ॥२॥ रे तोर्‌यो ॥२॥ कोइ तो खैंचे चीर हमारो हाथ पकर ली नार । कोइयक जरकस सारी सिर पर निरखै कोर कनार ॥ ३ ॥ रे तोर्‌यो० ॥ ३ ॥ हेरी भवन २ भंवरो होय भटकै लेवै सुगंधी सार । जल जावो ये सखी राज कंस को काडत नाय नितार ॥ ४ ॥ रे तोर्‌यो० ॥ ४ ॥ गिरधर गणेश भणे सखि देती पाणी पीपी गार । हेरी ऊजर वसज्यो वृज की भोमी निपजो यामें खार ॥ ५ ॥ रे तोर्‌यो० ॥ ५ ॥

पैरी ११ नग ५१ राग सोरठ तथा मलार ताल तिताली जलद ॥

१ हरीजस ॥

राधे जू की बाणी बोलै अमृत मोर । श्याम घटा घन घोर ॥ टेर ॥ गवर बरण अंग रंग केतकी चन्दा सजन चकोर । बांसक आटी न पर रहि पाटी मिल गये नन्दकिशोर ॥ १ ॥ राधे जू की बाणी० ॥ १ ॥ मोहन रहियां गल डारूंगी बहियां बिरह मचायो शोर । मेरी मान तान तन मन को श्याम नहीं कछु जोर ॥ २ ॥ राधे जू की० ॥ २ ॥ प्रीत की रीत देख सुण मोहन लगी लगन घन घोर । जैसे स्वात बूंद बिन तलफत चन्दा सजन चकोर ॥३॥ राधेजू की० ॥३॥ कहै गिरधारी सुण हे प्यारी नेक जाण मत ओर । गिरधर गणेश यूं भणै श्याम मुख राधे कलेजे की कोर ॥ ४ ॥ राधे जू की० ॥ ४ ॥

पैरी ११ नग ५२ राग सोरठ ताल तिताली जलद ॥

२ हरीजस ॥

कांई प्रीतम प्रीत लगाय पिया मत न्यारी राखो रे ॥ टेर ॥ छिन २ मांय घरी घट जावे जिया तलफत म्हांको रे । दाड़म दाख फूल फुलवारी आय अमृत चाखो रे ॥ १ ॥ पिया मत न्यारी राखो० ॥ १ ॥ सुण २ बतियां फाटत छतियां क्यूं पतियां हांको रे । अन्न न भावे नींद न आवे जरा नैणां तो भांको रे ॥ २ ॥ पिया मत न्यारी० ॥ २ ॥ कुबज्या कलंक कंस की चेरी रो हुकम हांको रे । हूं वृषभान श्यान सूरत मानो अमृत पाको रे ॥ ३ ॥ पिया मत न्यारी० ॥ ३ ॥ गिरधर गणेश यूं सुणयो श्याम राधे जू को हांको रे । मन मोहन मिल गया बिरज अंग रंग को बांको रे ॥ ४ ॥ पिया मत न्यारी० ॥ ४ ॥

## पैरी ११ नग ५३ राग सोरठ ताल कवाली ॥
## ३ हरीजस ॥

हे री सखी सुण सपने की बात । म्हारो मोहन पकर्यो हाथ । मैं वारी सखी सुण सुपने की बात ॥ टेर ॥ दादर मोर पपैया बोले तोले आधी रात । सुख भर सयन सेज में सूती पिव हिवरे धर हाथ ॥१॥ हेरी सखी सुण सुपने० ॥ १ ॥ प्रेम में प्रीत प्रीत में प्यारो दोनूं खेलां साथ । नन्द चन्द रसराज रसीलो जणियां जसवत मात ॥ २ ॥ हेरी सखी० ॥ ॥ २ ॥ हिवरो हुलार दियो तन मन वार लियो भवर सजन को गात। खुल गइ आंख सोकसी निद्रा कपटि कपट छल जात ॥ ३ ॥ हेरी सखी० ॥ ३ ॥ क्या सखी करूं मरूं विरह मारी गालो देऊ काछु गात । गिरधर गणेश यूं भणत सूंदरी सुण तिरलोकी नाथ ॥ ४ ॥ हेरी सखी० ॥ ४ ॥

## पैरी ११ नग ५४ राग सोरठ ताल कवाली ॥
## ४ हरीजस ॥

पपैया तुं पिव पिव बाणी बोल । जरा दिलकी तुं घुंडी खोल ॥ पपैया तूं पिव पिव बाणी बोल ॥ टेर ॥ पिव २ करती प्राण पुकारूं पोली पड़ी वे मोल । तुं अभिमान आनक्यूं लायो ललत जीभ कूं खोल ॥ १ ॥ पपैया तुं पिव २ ॥ १ ॥ हिवरे को जिवरो कर राखूं भाखूं वचन हिंडोल । दाडम दाख चाख मेरे प्यारा प्यारी बांधत तोल ॥ २ ॥ पपैया तुं० ॥ २ ॥ कुवरी कामण गारी मारी दिया है शब्द का सोल । प्यारो न्यारो बण परदेशी हमसूं कर गयो कोल ॥ ३ ॥ पपैया तुं० ॥ ३ ॥ पिव २ बाणी सुणती साणी जस बजवायो ढोल । गिरधर गणेश यूं भणत राधका दीना छे गूंघंट पट खोल ॥४॥ पपैया तुं०॥४॥

पैरी ११ नग ५५ राग सोरठ ताल कवाली ॥

५ हरीजस ॥

लाल के मोर मुकट गुंजमाल । भृकुटी है नैण बिसाल । लाल के मोर मुकट गुंजमाल ॥ टेर ॥ मोहन सैने मधुरे बैने चहने चन्द ज्यूं चाल । अधुर २ और मधुर २ सुण मोहन तिलक सिर भाल ॥ १ ॥ लाल के मोर० ॥ १ ॥ जमुना घाट सखियन को ठाट पैं बाट बये गोपाल । बहियां झटकी न मटकी पटकी चटको गोपी ग्वाल ॥ २ ॥ लाल के मोर० ॥ २ ॥ मोहन मोरी दुलरी तोरी जोरी करी जोय साल । कब्बर कछनी पकरी अचनी नचनीं नैण बिसाल ॥ ३ ॥ लाल के मोर० ॥ ३ ॥ कह रहि सइयां परती पइयां रहियो लाल गोपाल । गिरधर गणेश यूं भणत सखी सब नाच रही दे ताल ॥ ४ ॥ लाल के मोर० ॥ ४ ॥

पैरी १२ नग ५६ रंगत दोहा ॥

१ दोहा ॥

प्यारी भीजी प्रेम में कर प्रीतम सूं प्यार ।
सुपने मिलियो सांवरो सखि आंख खुली दुख त्यार ॥ १ ॥

२ दोहा । नग ५७ ॥

प्यारे ने पतियां लिखी मैं दीन्ही बेर हजार ।
रुदन करत है राधिका सखि होगयो बदन अंगार ॥ २ ॥

३ दोहा । नग ५८ ॥

तन मन धन अर्पण कियो लियो सांवरा तोय ।
क्यूं कुबज्या सूं बिलमियो चूक परी कांइ मोय ॥ ३ ॥

४ दोहा । नग ५९ ॥

डावी आंख फरूकती उडरै काला काग ।
नहिं तो पांखां दे उरी म्हारै पिया मिलण की लाग ॥ ४ ॥

५ दोहा । नग ६० ॥

पिंड पिंजर पीला भया भज भज सास उसास ।
अबला अरज यूं करत है तोरी परी है प्रेम की पास ॥ ५ ॥

---

## सुखमाल पचीसी । २५ ।

पैरी १३ नग ६१ राग कालिंगरा ताल खैरवो ॥

१ हरीजस ॥

लाला दूर खेलन मति जाना । घर माखन मिसरी खाना । रे लाला दूर खेलन मति जाना ॥ टेर ॥ जसवत मात तात समजावे हाऊ को डर कान्हा रे ॥ १ ॥ लाला० ॥ १ ॥ दाऊ हाऊ दिखादे भैया वतादे तो तान मैना रे ॥ २ ॥ लाला० ॥ २ ॥ ले लाला लडुवे भर देऊं गडुवे चाव लेवो रे मुखपाना रे ॥ ३ ॥ लाला ॥ ३ ॥ जमुना न्हाऊं मैया खेलण जाऊं मानां नी जसवत कहना रे ॥ ४ ॥ लाला ॥ ४ ॥ गिरधर गणेश घाट जमुना पै बजा रह्यो रस वैना रे ॥ ५ ॥ लाला० ॥ ५ ॥

पैरी १३ नग ६२ राग कालिंगरा ताल खैरवो ॥

२ हरीजस ॥

सखि और ग्वाल वाल मिल भेले । मोहन जमुना जूपे खेले ॥

टेर ॥ आ मेरे ललना छाक खवाऊं जसवत देछै हेले ॥ १ ॥ मोहन०॥ १ ॥ मोर मुकट मकराकृत कुंडल बीन बांसुरी झेले ॥ २ ॥ मोहन० ॥ २ ॥ नन्द गये उपनन्द बुलावण मिल गये मोहन छैले ॥ ३ ॥ मोह-न० ॥ ३ ॥ गिरधर गणेश कृष्ण ग्रह आये जसवत हिवरे मेले ॥ ४ ॥ मोहन० ॥ ४ ॥

## पैरी १३ नग ६३ राग कालिंगरा ताल खैरवो ॥

### ३ हरीजस ॥

प्यारा प्यारी सुं मिलता जाइयो । टुक बरसाने में आइयो ॥ प्यारा प्यारी सुं मिलता जाइयो ॥ टेर ॥ ख्याल खेलना नटवर नागर माखन मिश्री खाइयो ॥ १ ॥ प्यारा० ॥ १ ॥ कारी कामर ले घेरी घूमर ज-मुना तट धेन चराइयो ॥ २ ॥ प्यारा० ॥ २ ॥ हिवरै लपेट लेऊं तन मन वार देउं टुक इक बीन सुनाइयो ॥ ३ ॥ प्यारा० ॥ ३ ॥ गिरधर गणेश भणै सखि मुझ को मोहन झिलक दिखाइयो ॥ ४ ॥ प्यारा० ॥ ४ ॥

## पैरी १३ नग ६४ राग कालिंगरा ताल खैरवो ॥

### ४ हरीजस ॥

प्यारी डाण दही का देना । तुम मान मोहन का कहना । हे प्यारी डाण दही का देना ॥ टेर ॥ ग्वालन मद की माती जाती पकर श्याम कहै वैना ॥ १ ॥ हे प्यारी डाण० ॥ १ ॥ बरसाणे में रहती कहती छोड़ बहियां रे बेइमाना ॥ २ ॥ हे प्यारी० ॥ २ ॥ मोहन मोरी दु-लरी तोरी खोस लुटाया गहना ॥ ३ ॥ हे प्यारी ॥ ३ ॥ मारुं कंस वंस

नहि राखूं भाखूं वचन आवै चैना ॥ ४ ॥ हे प्यारी० ॥ ४ ॥ गिरधर गणेश भणै वृज भूमी श्याम चलाई सैना ॥ ५ ॥ हे प्यारी ॥ ५ ॥

## पैरी १३ नग ६५ राग कालिंगरा ताल खैरवो ॥

### ५ हरीजस ॥

हेरी म्हानूं मिल्या श्याम रंग भीना । म्हेतो जमुना तट दरशण कीन्हा ॥ टेर ॥ कुंडल मुकुट लकुट हातन में बजा रह्या रस बीना ॥ १ ॥ म्हे तो जमुना० ॥ १ ॥ त्रिभंगी बांक नांक नैनन की पीतम्बर कस लीन्हा ॥ २॥ म्हे तो जमुना० ॥ २ ॥ जमुना घाट बाट बृन्दाबन रोज चरवत धीना ॥ ३॥ म्हे तो जमुना० ॥ ३ ॥ ऐसा भेस केस गूंघरवा मुझ कूं दरशण दीन्हा ॥४॥ म्हे तो जमुना० ॥ ४॥ गिरधरगणेश भणै भवसागर सफल हुवा येसखि जीना ॥ ५ ॥ म्हे तो जमुना ॥ ५॥

## पैरी १४ नग ६६ राग कालिंगरैरी गरबी ताल होरी ॥

### १ हरीजस ॥

म्हारो मोहन पकर्‌यो हाथ म्हारा रै श्यामीकर छल बलनी बात ॥ टेर ॥ वीण बजाइ सखियां विलमाई ओ मोहन चलावे घात ॥ १ ॥ म्हारा रै श्यामी कर छलबल० ॥ १ ॥ आज लाज कूं मत लेवो मोहन म्हारै छोटी नंणदिया रो साथ ॥ २ ॥ म्हारा रै श्यामी० ॥ २ ॥ सासू हटीली म्हारी नणद चटीली आजो वे दिन और रात ॥ ३ ॥ म्हारा रै श्यामी ॥ ३ ॥ कहै वृजनारी सखियां सारी सुण तिरलोकीनाथ ॥ ४ ॥ म्हारा रै श्यामी कर ॥ ४ ॥ गिरधर गणेश यूं भणत श्याम सखि मगन हुई घर जात ॥ ५ ॥ म्हारा रै श्यामी० ॥ ५ ॥

पैरी १४ नग ६७ राग कालिंगरा रंगत गरबी ताल होरी ॥

२ हरीजस ॥

म्हारा रे श्यामो ऊबो छै जमुना रे घाट । जिन रोक लिवी सब बाट ॥ टेर ॥ जमुना रो नीरां तीरां धेन चरावे ग्वाल बाल ले ठाट ॥ १ ॥ म्हारा रे श्यामो ऊबो० ॥ १ ॥ मोहन मेरी दुलरी तोरी ओ फोर्‌यो मही नो माट ॥ २ ॥ म्हारा रे श्यामो ऊबो० ॥२॥ कान्हा कपटी मारो झपटी ओ लीन्हो मही रो चाट ॥ ३ ॥ म्हारा रे श्यामो ॥ ३ ॥ मथुरा जायो न गोकुल आयो ओ रह्यो रे नंद घर फाट ॥ ४ ॥ म्हारा रे श्यामो० ॥ ४ ॥ गिरधरगणेश श्याम जमुना पै लो सखियन कूं लाट ॥ ५ ॥ म्हारा रे श्यामो० ॥५॥

पैरी १४ नग ६८ राग कालिंगरा रंगत गरबी ताल होरी ॥

३ हरीजस ॥

मोहन कूं हटको ए जसोधा मोहनकूं हटको । म्हारो फोर्‌यो मही नो मटको ।टेर। मोरे घर आवे धूम मचावै ओ भेम कियो नटको ।।१।। ए जसोधा मोहन० ।।१।। बंसी बजावै न तान सुनावै ओ कालजरै खटको ॥ २ ॥ ए जसोधा मोहन० ॥ २ ॥ झूंठी ग्वालन पालन आई थारै जोबन रो चटको ॥ ३ ॥ ए जसोधा० ॥ ३ ॥ म्हारो है मोहन बालो भोलो ख्याल खेल अटको ॥ ४ ॥ ए जसोधा० ॥ ४ ॥ गिरधर गणेश यूं भणत जसोधा म्हारै भर्‌यो छै मही नो मटको ॥ ५ ॥ ए जसोधा० ॥ ५ ॥

पैरी १४ नग ६९ राग कालिंगरा रंगत गरबी ताल खेरवो ॥

४ हरीजस ॥

ऊधोजी म्हारै मोहन मन बसियो । म्हारै हिवरो तणो रसियो ॥

हो ऊधो जी म्हारे ॥ टेर ॥ कुबजा सोक कंस की चेरी में । मन चितरो घसियो ॥ १ ॥ हो ऊधोजी० ॥ १ ॥ तज दियो देस दया नहिं आई । लोक देख हंसियो ॥ २ ॥ हो ऊधोजी० ॥ २ ॥ अन्न न भावे नींद न आवे । प्रेम पिया पसियो ॥ ३ ॥ हो ऊधोजी० ॥ ३ ॥ सूनी सेज सखी नहिं सोवे पिलङ्ग पर्यो कसियो ॥ ४ ॥ हो ऊधो जी० ॥ ४ ॥ गिरधर गणेश भणे सखि उद्धव मिलाय दे रसियो ॥ ५ ॥ हो ऊधोजी० ॥ ५ ॥

## पैरी १४ नग ७० राग कालिंगरा रंगत गरबी ताल होरी ॥

### ५ हरीजस ॥

सुणो हे सखि । मंदिर में चालो । म्हारो रे श्यामी आयो छै नंद लालो ॥ टेर ॥ मोर मुकट की लटक चटक सिर आंख चले भालो ॥ १ ॥ म्हारो रे श्यामो० ॥ १ ॥ तिरभंगी बांक नांक नैनन की अंग रङ्ग को कालो ॥ २ ॥ म्हारो रे श्यामो० ॥ २ ॥ कह रहि सखियां तरसत अंखियां बृन्दाबन मांलो ॥ ३ ॥ म्हारो रे श्यामो० ॥ ३ ॥ सखि गई जोहन मिलगये मोहन दे प्यारी भालो ॥ ४ ॥ म्हारो रे श्यामो० ॥ ४ ॥ गिरधर गणेश भणत श्याम सूं महला में हालो ॥ ५ ॥ म्हारो रे श्यामो० ॥ ५ ॥

## पैरी १५ नग ७१ राग भैरवी ताल होरी ॥

### १ हरीजस ॥

मुरलिया काहे न गुमान भरी । थ नुं मोहन मुख पर धरी हे ॥ टेर ॥ जानूं जात जनम कुल भूमी हम सूं तूं क्युं अरी ॥ १ ॥ हे मुरलिया० ॥ १ ॥ बृन्दाबनकी सघन कुंजन मांड बांस काट लायो हरी॥

२ ॥ हे मुरलिया० ॥ २ ॥ छेदर सात सजन करदीना तूं बजै फूंक सूं परी ॥ ३ ॥ हे मुरलिया० ॥ ३ ॥ अब पटराणी भई प्रीतम की जद हम सूं तूं लरी ॥ ४ ॥ हे मुरलिया० ॥ ४ ॥ गिरधर गणेश भणै सब सखियां दारी हम सूं तूं रहिये डरी ॥ ५ ॥ हे मुरलिया० ॥ ५ ॥

## पैरी १५ नग ७२ राग भैरवी ताल होरी ॥

## २ हरीजस ॥

श्याम तेरी मुकट लटक मनमोह्या । मैं बन बृन्दाबन जोया ॥ टेर ॥ चितकूं चोर ओढ़ गूंघटदे श्याम नजरभर जोया ॥१॥ श्याम तेरी० ॥१॥लुकट मुकट मकराकृत कुंडल मुरली मोती पोया ॥२॥ श्याम तेरी० ॥ २ ॥ नैनां का अंजर चल रह्या खंजर तन मन व्याकुल हुया ॥ ३ ॥ श्याम तेरी० ॥ ३ ॥ त्रिभंगी बांक नांक नैनन की देख पापकूं खोया ॥ ४ ॥ श्याम तेरी० ॥ ४ ॥ गिरधर गणेश भणत श्याम छिब देख नैन कूं धोया ॥ ५ ॥ श्याम तेरी० ॥ ५ ॥

## पैरी १५ नग ७३ राग भैरवी ताल होरी ॥

## ३ हरीजस ॥

श्याम तूं दूध । को दामनगीर । क्या जाने पर पीर ॥ टेर ॥ मही की मटकी शिर सूं पटकी । भीज गया तन चीर ॥ १ ॥ श्याम तूं० ॥ १ ॥ जरकस साड़ी कोर किनारी । कर दिवी भीरम भीर ॥ २ ॥ श्याम तूं० ॥ २ ॥ कंस पुकारूं डाणा उकारूं । जदे धरे जियाधीर ॥ ३ ॥ श्याम तूं० ॥ ३ ॥ सुण नंदलाला लै गुंजमाला । छोड बहियां दिलगीर ॥ ४ ॥ श्याम० ॥ ४ ॥ गिरधर गणेश भणै सब सखियां । खेलत लाल बल वीर ॥ ५ ॥ श्याम तूं० ॥ ५ ॥

## पैरी १५ नग ७४ राग भैरवी ताल होरी ॥

### ४ हरीजस ॥

उड़ जा रे तूं बन रा काग । म्हारे पिया नीं मिलणरी लाग रे ॥ टेर ॥ कुबजा सोक सजन मोह लीना डसज्यो कालो नाग रे ॥ १ ॥ उड़ जा० ॥ १ ॥ प्रीतम पास जाय तूं कहियो जलत सखी विरह आग रे ॥ २ ॥ उड़ जा० ॥ २ ॥ सोने री चूंच चुगाऊं दाड़म रम दाखन के बागरे ॥ ३ ॥ उड़ जा० ॥ ३ ॥ माखन मिसरी खवाऊं तुझ कूं रीझ भींज कहूं आगरे ॥ ४ ॥ उड़ जा० ॥ ४ ॥ गिरधर गणेश भणे सब सखियां पीव मिला दे काग रे ॥ ५ ॥ उड़जा० ॥ ५ ॥

## पैरी १५ नग ७५ राग भैरवी ताल होरी ॥

### ५ हरीजस ॥

सखी जाऊंगी पिया जू के देस । मैं कर जोगिया का भेस रे ॥ टेर ॥ लहंगा लंगोट पहन गल कफनी । जटा खोल देउं केस रे ॥ १ ॥ मैं तो जाऊंगी ॥ १ ॥ सरवण फार धार मृगछाला डंड कमंडल ल्हेस रे ॥ २ ॥ मैं तो जाऊंगी० ॥ २॥ पहर पावरी बनूं बावरी कहूं जंगल की ऐस रे ॥ ३ ॥ मैं तो जाऊंगी० ॥ ३ ॥ सिंगी नाद आद कर हरकूं जाऊं द्वारका पैस रे ॥ ४ ॥ मैं तो जाऊंगी० ॥ ४ ॥ गिरधर गणेश भणे सखि बिछड़ी धाल गले मांय शेष रे ॥ ५ ॥ मैं तो जाऊंगी ॥ ५ ॥

## पैरी १६ नग ७६ पंचरंगी ।

### १ हरीजस । ठूमरी राग तिलंगी ताल पंजाबी ठेको ।

वजी तो जमुना बैरण बंसुरी । इण सांवरिये की दमक चमक

देखूं दूखे पसुरी ॥ टेर ॥ ग्वालन भूली सुध बुध घर की चलीरी सीख मुरली बजे हर की। अधुर मधुर बजे छननन छननन पग पायल कसुरी ॥१॥ बजी रे जमु० ॥ १ ॥ समभी सैन बैन कहै सखियां बिन मिलिया तलफत जिया अखियां रमक ठमंक चली फननन फननन दे घूमर हुंमुरी ॥ २ ॥ बजी रे जमुना० ॥ २ ॥ त्रिभंगी बांक नांक नैनन की करी कृष्ण जुगती बैनन की। ग्वाल बाल फिरे गननन गननन पकर सखी न धसुरी ॥ ३ ॥ बजी रे जमुना० ॥ ३॥ सजनी काम श्याम घटा आई। ज्यूं बिजली कामण मद छाई। रिम भिम पावन सननन सननन भीजी प्रेम ससुरी ॥ ४ ॥ बजी रे जमुना० ॥ ४ ॥ गिरधर गणेश रमै गिरधारी षट दश सहस राधका प्यारी। मोहन जोवेरे मोहे भननन भननन सखी बदन तसुरी ॥ ५ ॥ बजी रे जमुना० ॥ ५ ॥

## पैरी १६ नग ७७ ॥

## रंगत रेखूता राग तिलंग ताल होरी ॥

## २ हरीजस ॥

उधो सुन बृन्दाबन वासी। कृष्ण कुंजन मांय कब आसी ॥ टेर ॥ सुणोरी श्याम अबिनासी प्यारी गल प्रेम पडी पासी। करै सब लोक विरज हांसी कृष्ण घर में घाली दासी ॥ १ ॥ उधो सुन० ॥ १ ॥ पिया बिन प्राण निकस जासी नीर बिना मीन पावे त्रासी। मेरे नहिं सजन बिना थासी श्याम सूरत कब दिखलासी ॥ २ ॥ उधो सुन० ॥ २ ॥ विरह तन रोग भई खासी आंगली रेख गिणत घासी। तजूं सिणगार सेउं कासी फिरूं विरकत होय सन्न्यासी ॥ ३ ॥ उधो सुन० ॥ ३ ॥ कृष्ण करुणा सुण अबिनाशी मिले राधे भइ सुखराशी। ये गिरधरगणेश गुण गासी रमै रसराज सखी दासी ॥ ४ ॥ उधो सुन० ॥ ४ ॥

पैरी १६ नग ७८ ॥

हिंडोरो । राग सोरठ मलार ताल झूमरा ॥

३ हरीजस ॥

हिंडोरै है झूलै जुगल किशोर ॥ टेर ॥ बृन्दाबन तन सघन कुं-जन मांय । बोलत दादुर मोर ॥ १ ॥ है हिंडोरै है० ॥ १ ॥ चम्पाफूल झूलना जाली । गूंथ गुलावी डोर ॥ २ ॥ है हिंडोरै है० ॥ २ ॥ अतरदान पान मुख प्यारी । त्यारी करी नखकोर ॥ ३ ॥ है हिंडोरै है० ॥ ३ ॥ रमती हसै बूंदां बरसै छायो जवानीरो जोर ॥ ४ ॥ है हिंडोरै है० ॥ ४ ॥ गिरधरगणेश बणै अलबेला नागरनन्दजू के छोर ॥ ५ ॥ है हिंडोरै है० ॥ ५ ॥

पैरी १६ नग ७९ गरवी राग कलिंगरा ताल खैरवो ॥

४ हरीजस ॥

है जी जागो जागो रसराज रजनी नांय नांय नांयरे । हो पिया पणियारण पाणी जायरे ॥ टेर ॥ सारंग की जोत झिलमिल भई रवि भान किरण उद बुद थई । हेजी शशी छिप्यो है गगन कैरे मांयरे ॥१॥ हो पिया० ॥१॥ चिड़ियन को शबद सुनतो रही कररहे हैं किलोल पंछी कोई । है जी कंवल खुल्यो जमुना जल मांय रे ॥२॥ हो पिया० ॥२॥ चकवो चकवे के भेलो थई ग्वालन निकसी रे वेचन मही । है जी म्हारा मोती नथनी को ज्योतो नांय नांय नांय रे ॥३॥ हो पिया ॥३॥ है जी पिया दांतण झारी तो हाथां लई बृखभान जगावे श्याम ताई । तेरा गुण गिरधर गणेश जस गाय गाय गाय रे ॥ ४ ॥ हो पिया० ॥ ४ ॥

## पैरी १६ नग ८० राग होरी काफी ताल होरी ॥

### ५ हरीजस ॥

जोबन झुर रह्यो रै जमारो । पिया परदेश हमारो ॥ टेर ॥ जोबन जोर शोर सुण सजनी । तन मन कर रह्यो आरो । तलफत जिया रे पिया घर नांहीं । मेरो नहीं कछू सारो । कृष्ण देवे कब वारो ॥ १ ॥ जोबन० ॥ १ ॥ लग रहि आंख सोक कुबजा सूं । श्याम भयो धूतारो । झुर रहि बिरज धीरज नहिं धरती । लाल बिना लाचारो । जाऊं बन कै बनजारो ॥ २ ॥ जोबन० ॥ २ ॥ सुण पतियां गतियां घट माहीं । खान पान लगे खारो । तज जेवर तेवर अब किन को । बिनारे मोत क्यूं मारो । श्याम कुबजारो तज लारो ॥ ३ ॥ जोवन० ॥ ३ ॥ जमुना सूखी । भूखी गउवां छोड़ दियो मुखचारो । गिरधरगणेश भणे मोहन सूं । सुणतां हो बेग पधारो । राधे सज रही सिणगारो ॥ ४ ॥ जोबन० ॥ ४ ॥

## पैरी १७ नग ८१ ॥

## रंगत गज़ल राग खम्माच ताल खेरवो ॥

### १ हरीजस ॥

एक सुंदर चंचल गूजरी बेचन चली मही । कुंजन में फिरती कामिनी करती लेओ दही ॥ टेर ॥ नख चख सिणगार सज सुंदरी, करती थई थई । सुख माल चाल हंस की । जल मीन सी गई ॥ १ ॥ एक सुंदर चंचल० ॥ १ ॥ कर जोर शोर सुंदरी, रिम झिम फिरती रही । लुड़ती लट पट सी नागनी, बृन्दाबन में वही ॥ २ ॥ एक सुन्दर चंचल ॥ २ ॥ नंदलाल चाल देखकै दौ दरबड़ी सही । मिल ग्वाल वाल सांवरो, लंकी पकरो वही ॥ ३ ॥ एक सुंदर चंचल० ॥ ३ ॥ रसराज लाज

ले मती परती, सजनी पई । गिरधरगणेश । गोपाल लाल लूटी मथनी दही ॥ ४ ॥ एक सुन्दर चंचल० ॥ ४ ॥

## पैरी १७ नग ८२ ॥

## रंगत गज़ल राग खम्माच ताल खैरवो ॥

## २ हरीजस ॥

सुण श्याम जाम नन्द का, जाने दे मुझे हरी । हूं गरीब ग्वालन, परती पइयां मैं घरी घरी ॥ टेर ॥ नद दध ले कुंजन में जाती, फिर फिर पेट भरी । तूं मेरो दही मही ढोर दियो । गल गरीब छुरी करी ॥ १ ॥ सुण श्याम जाम० ॥ १ ॥ गघरी फोरी न दुलरी तोरी, लागी चोट नरी । सुन्दर चुन्दर लहँगा चोली । फारी खैंच जरी ॥ २ ॥ सुणश्याम जाम० ॥ २ ॥ घर पर जाऊं क्या बतलाऊं । रोती आंख भरी । सुध बुध भूली सासू की सूली । बैरण विपत परी ॥ ३ ॥ सुण श्याम जाम० ॥ ३ ॥ नंदलाल हाल समझकें । त्यारी करदिवो हरी । गिरधरगणेश यूं भणे, सखी घर आती इन्द्रपरी ॥ ४ ॥ सुण श्याम जाम ॥ ४ ॥

## पैरी १७ नग ८३ ॥

## राग बरवा ताल खैरवो ॥

## ३ हरीजस ॥

तोरे दरस बिना मोरा जिया तरसे ॥१॥ टेर ॥ मोर मुकट की लटक चटक पे । नेम प्रेम अंखियां बरसे ॥ १ ॥ तोरे दरस० ॥ १ ॥ सासू हटोली म्हारी नणद चटीली । या रोक टोक करती घरसे ॥ २ ॥ तोरे दरस० ॥ २ ॥ अन्न न भावे नींद न आवे । रीत प्रीत बांधी हरसे ॥ ३ ॥

तेरे दरश ॥ ३ ॥ गिरधरगणेश भणै सखि प्यारी । यारो करण निकसो घर वै ॥ ४ ॥ तेरे दरश बिना० ॥ ४ ॥

पैरी १७ नग ८४ ॥

राग बरवो ताल खैरवो ॥

४ हरीजस ॥

चलो श्याम सुंदर ढूंढण प्यारी । चलो श्याम सुंदर ढूंढण प्यारी ॥ टेर ॥ नख चख साज, लाज गूंघट को । बदन खुल्यो केसर क्यारी ॥ १ ॥ चलो श्याम सुंदर ॥ १ ॥ धर शिर गगरी सखियां सगरी । रमक झमक कर लो त्यारी ॥ २ ॥ चलो श्याम सुंदर० ॥ २ ॥ कुंजन श्याम जाम नंद जी को । सखी बदन कीन्हो यारी ॥ चलो श्याम सुदर० ॥ ३ ॥ गिरधरगणेश भणै बृजनारी । यारी कर घर कूं जारी ॥ ४ ॥ चलो श्याम सुंदर० ॥ ४ ॥

पैरी १७ नग ८५ ॥

राग देश ताल खैरवो ॥

५ हरीजस ॥

सिवर जगथंब जननी सुखदाई । देवै मन वंछत फल भाई ॥ टेर ॥ उद बुंद सुंदर अंकास चुन्दर भाण कोट रसनाई । असुरन नेवर जेवर सुर के प्रहर बदन में धाई ॥ १ ॥ सिंवर० ॥ १ ॥ सिद्द चंडि शेष महेस मुरारी अगुआ दोनू भाई । ब्रह्मा पूजन करै धरै सब ध्यान जान् मम्माई ॥ २ ॥ सिंवर० ॥ २ ॥ असुरन मार तार भक्तन कूं अमृत धारा पाई । ऐसे ही रूप अरूप अंबिका देती है दिखलाई ॥ ३ ॥ सिंवर० ॥ ३ ॥ निंहचै सजन भजन कर याको मांगे सो मिलजाई । गिरधरगणेश भणै असतूतो अनुभव कर के गाई ॥ ४ ॥ सिंवर० ॥ ४ ॥

## भक्त पचीसी ॥

### पैरी १८ नग ८६ राग भैरवी ताल पंजाबी ठेको ॥

### १ हरीजस ॥

नाच गन गवरी के नन्दा । शिर तिलक भाल चन्दा ॥ टेर ॥ बागो वेष केस गूघरवा । मोतियन माल बैजन्दा ॥ १ ॥ नाच गन० ॥ १ ॥ एक दंत दूजो दयावन्त है । लडुवा खात मुकन्दा ॥ २ ॥ नाच गन० ॥ २ ॥ रिद्धी सिद्धी संग में सेवै । भक्तन के शिर बिन्दा ॥ ३ ॥ नाच गन० ॥ ३ ॥ सृष्टी सारी ध्यावे नर नारी । लाभ होय बोह धन्दा ॥ ४ ॥ नाच गन ० ॥ ४ ॥ गिरधरगणेश भणै गणपत कूं । काट जगत का फन्दा० ॥ ५ ॥ नाच गन० ॥ ५ ॥

### पैरी १८ नग ८६ राग भैरवी ताल खेरवो ॥

### २ हरीजस ॥

हम इष्ट हमारा ध्यावें । और दाय नहिं आवै ॥ टेर ॥ पिछली रात हात सेवा कर । पीछे भोजन पावै ॥ १ ॥ हम इष्ट० ॥ १ ॥ पुस्तक बांचे हर ने जांचे और कहीं न जावे ॥ २ ॥ हम० ॥ २ ॥ भैरव पीर मीर मेहरम बोह । हम नहिं सीस निवावै ॥ ३ ॥ हम इष्ट० ॥ ३ ॥ वाद विवाद याद नहिं हम कूं । हर दम गम कूं खावै ॥४॥ हम इष्ट० ॥ ४ ॥ गिरधरगणेश भणै भव सागर रहते सदा निरदावै ॥ ५ ॥ हम इष्ट० ॥ ५ ॥

## पैरी १८ नग ८८ राग भैरवी ताल पंजाबी ठेको ॥

### ३ हरीजस ॥

हम करें कृष्ण की सेवा । तब पावेंगे निज मेवा ॥ टेर ॥ काया नगरी में त्यारी सगरी । मंदिर अंदर देवा ॥ १ ॥ हम करें० ॥ १ ॥ हरिजसधारा सूं अंग धोय डारा । जाप साफ कर नेवा ॥ २ ॥ हम करें० ॥ २ ॥ करयो केसर चढि परमेश्वर । प्रेम पुष्प मन मेवा ॥ ३ ॥ हम करें० ॥ ३ ॥ मेहरम मुकट लुकट हाथन में । ज्ञान गह्या पैरेवा ॥ ४ ॥ हम करें० ॥ ४ ॥ गिरधरगणेश भयो घट भीतर । इस विध करता सेवा ॥ ५ ॥ हम करें० ॥ ५ ॥

## पैरी १८ नग ८९ राग भैरवी ताल पंजाबी ठेको ॥

### ४ हरीजस ॥

जब उलट गया दिल प्रेमा । तब रह्या नहीं कछु नेमा ॥ टेर ॥ नहिं कछु खाना नहिं कछु पीना । हो गया ठंढा हेमा ॥ १ ॥ जब उलट० ॥ १ ॥ छकिया डोले मुख सैं न बोले । प्रीत लगी घनशामा ॥ २ ॥ जब उलट० ॥ ३ ॥ प्रीत पकी री तब फूल फकीरी । हुया जगत बे कामा ॥ ३ ॥ जब उलट० ॥ ३ ॥ तखत हजारा मुलक बजारा । त्याग दिया धन धामा ॥ ४ ॥ जब उलट० ॥ ४ ॥ गिरधरगणेश भयो भवसागर । वे मस्त किया जगनामा ॥ ५ ॥ जब उलट० ॥ ५ ॥

## पैरी १८ नग ९० राग भैरवी ताल पंजावी ठेको ॥

### ५ हरीजस ॥

तू तो मेंडा यार मिला दिलजानी । मेंने अंग रमाई वानी ॥ टेर ॥

देश देश और मुलक मुलक में । पाई नहीं तोरी श्यानी ॥ १ ॥ तू तो मेंडा० ॥ १ ॥ जग की आस बास सब तज दी । लाभ हुवो चाहे हानी ॥ २ ॥ तू तो मेडा ॥ २ ॥ चाहे मार तार या जग में । तेरी सुरत मन मानी ॥ ३ ॥ तू तो मेडा० ॥ ३ ॥ सुणिये श्याम काम जलदी का । पलो निखी हूं छानी ॥ ४ ॥ तू तो मेंडा० ॥ ४ ॥ गिरधरगणेश भणे श्याम सूं । हूं जाचक तूं दानी ॥ ५ ॥ तू तो मेंडा० ॥ ५ ॥

## पैरी १९ नग ९१ राग भैरवी ताल पंजाबी ठेको ॥

### १हरीजस ॥

भरोसो भक्त बिछल प्रभु तेरो । हूं चरणन को चेरो ॥ टेर ॥ श्री वृजनन्दन चन्द चांदनी । तुझ बिन घोर अंधेरो ॥ १ ॥ भरोसो भक्त० ॥ १ ॥ दिन नहिं चैन रैन नहि निन्द्रा । मोह चक्कर आय घेरो ॥ २ ॥ भरोसो भक्त० ॥ २ ॥ जीना मरना डरना छिन २ । इनं को करदे निवेरो ॥ ३ ॥ भरोसो भक्त० ॥ ३ ॥ तूं है देव सेव हूं सांचो । मुलक घाट घर हेरो ॥ ४ ॥ भरोसो भक्त० ॥ ४ ॥ गिरधरगणेश भणे श्याम सूं । जलदी काज कर मेरो ॥ ५ ॥ भरोसो भक्त० ॥ ५ ॥

## पैरी १९ नग ९२ राग भैरवी ताल पंजाबी ठेको ॥

### २ हरीजस ॥

अब श्याम चुका दे मेरो । या बहुत दिनों को फेरो ॥ टेर ॥ मनुष हाजरां को देत बाजरो । तुझ घर क्यूं या देरो ॥ १ ॥ अब श्याम० ॥ १ ॥ तुझ कूं ध्याया भूंडा ना, चाया । तूंही श्याम भया

वैरी ॥ २ ॥ अब श्याम० ॥ २ ॥ गोपीनाथ बात सुण मेरी । काट करम की बेरी ॥ ३ ॥ अब श्याम० ॥ ३ ॥ हूं निरी आस पास परभू के । लिख लिख अरजी गेरी ॥ ४ ॥ अब श्याम० ॥ ४ ॥ गिरधरगणेश भणै श्याम कांई । तुम्ह घर रैन अंधेरी ॥ अब श्याम ॥ ५ ॥

## पैरी १९ नग १३ राग भैरवी ताल पंजाबी ठेको ॥

## ३ हरीजस ॥

हरी तूं सूतो छै कै जागै । अब भगतां सूं क्यूं भागै ॥ टेर ॥ क्या ऐसी भीर परी हरि तुम्ह में । बंद्यो खाट के पागै ॥ १ ॥ हरी तूं ॥ १ ॥ कै कोइ आयो असुर ले धायो । कै बंद्यो सत्य के धागै ॥ २ ॥ हरी तूं० ॥ २ ॥ कै भयो दूलो मारग भूलो । कै कोइ रामत लागै ॥ ३ ॥ हरी तूं० ॥ ३ ॥ कै सरमायो निंजर न आयो । लारै नहीं ना आगै ॥ ४ ॥ हरी तूं० ॥ ४ ॥ गिरधरगणेश भणै श्याम में चूक परी छै सागै ॥ ५ ॥ हरी तूं० ॥ ५ ॥

## पैरी १९ नग १४ राग भैरवी ताल पंजाबी ठेको ॥

## ४ हरीजस ॥

हरी का बिगारो थारो । क्युं मुम्ह पै संकट डारो ॥ टेर ॥ जसवत जायो नरसी रै धायो । विष पियो मेड़तणी रो खारो ॥ १ ॥ हरी का० ॥ १ ॥ द्रोपदी भीर तै चीर बदायो । सजन कसाई तारो ॥ २ ॥ हरी का० ॥ २ ॥ सेणै को नाई थनूं सरम न आई । धन दियो धनै नें चारो ॥ ३ ॥ हरी का० ॥ ३ ॥ सब कछु किया आगै जस लीया । अब नहिं तेरो सारो० ॥ ४ ॥ हरी का० ॥ ४ ॥ गिरधरगणेश भणै श्याम तेरो मात तात नहिं मारो ॥ ५ ॥ हरी का० ॥ ५ ॥

पैरी १९ नग ९५ राग भैरवी ताल पंजाबी ठेको ॥

५ हरीजस ॥

क्यूं मुझपें अंखियां काडेरे । हम नहीं पागरा छांडे ॥ टेर ॥ तूं जो रुठै तांई प्रीत न टूटै । चाहे सूली चाडे रे ॥ १ ॥ हम नहीं० ॥ १ ॥ चाहे नफा सफा कर डारे । चाहे दुबले कर जाडे रे ॥ २ ॥ हम नहीं० ॥ २ ॥ चाहे रख भूखा टुकरा सूखा । चाहे जिमादे माडे रे ॥ ३ ॥ हम नहीं० ॥ ३ ॥ चाहे कष्ट भ्रष्ट कर डारे । चाहे स्त्री सुंदर लाडे रे ॥ ४ ॥ हम नहीं० ॥ ४ ॥ गिरधरगणेश भयो श्याम सूं । चाहे गज हसतो पाडे रे ॥ ५ ॥ हम नहीं० ॥ ५ ॥

पैरी २० नग ९६ राग भैरवी ताल पंजाबी ठेको ॥

१ हरीजस ॥

हम तज्यो जगत को दावो हरी । भाग कहां तुम जावो ॥ टेर ॥ लात जताओ क्यूं पीठ बतावो । मती गमावो मावो रे ॥ १ ॥ हरी भाग० ॥ १ ॥ प्रीत की रीत निबाहो मोहन । लोक काढसी कावो रे ॥ २ ॥ हरी भाग० ॥ २ ॥ सुणियो श्यामी अंतरजामी । मती चुकावो सावो रे ॥ ३ ॥ हरी भाग० ॥ ३ ॥ आगे काज राज सब कीना । अब क्यूं चोंदी चावो रे ॥ ४ ॥ हरी भाग० ॥ ४ ॥ गिरधरगणेश भयो श्याम सूं । अब जलदी सूं आवो रे ॥ ५ ॥ हरी भाग० ॥ ५ ॥

पैरी २० नग ९७ राग भैरवी ताल पंजाबी ठेको ॥

२ हरीजस ॥

हरी तुम कह्यो हमारो कीजे । तूं भगतां को जस लीजे ॥ टेर ॥

जे कोइ सरण मरण डर नांहीं । जिन कूं पीठ न दीजे ॥ १ ॥ हरी तुम० ॥ १ ॥ पहली प्यार यार कर बैठा । अब क्यूं मुज पें खीजे ॥ २ ॥ हरी तुम० ॥ २ ॥ बिना बुलावे दौर न जावे । हम सूं क्यूं नहिं धीजे ॥ ३ ॥ हरी तुम ॥ ३ ॥ कपटी हरियो घर घर फिरियो । अब कांइ मेह सूं भीजे० ॥ ४ ॥ हरी तुम० ॥ ४ ॥ गिरधरगणेश भणे श्याम सूं । खाली आदण सीजे ॥ ५ ॥ हरी तुम० ॥ ५ ॥

## पैरी २० नग १८ राग भैरवी ताल पंजाबी ठेको ॥

## ३ हरीजस ॥

नहिं फेरे हुकम हरि पाछो । है मित्र हमारो सांचो ॥ टेर ॥ रण में सूरो दानो पूरो । भोर पर्‌यां नहिं काचो ॥ १ ॥ है मित्र० १ ॥ भगतन बोहरो समझै मेरो । जिन सूं पल पल जांचो ॥ २ ॥ है मित्र० ॥ २ ॥ बन बन जावे धेन चरावे । सखी सांग कर नांचो ॥ ३ ॥ है मित्र० ॥ ३ ॥ वो गिरधारी बुध है भारी । रह जसवत को लाचो ॥ ४ ॥ है मित्र० ॥ ४ ॥ गिरधरगणेश भणे श्याम सूं याद आगली जांचो ॥ ५ ॥ है मित्र० ॥ ५ ॥

## पैरी २० नग १९ राग भैरवी ताल पंजाबी ठेको ॥

## ४ हरीजस ॥

मिलजा रे बृन्दाबनबासी । थारी लोग करै छै हासी रे ॥ टेर ॥ तज दी नगरी मैं हुरमत सगरी । परी है प्रेम की पासी रे ॥ १ ॥ मिलजा० ॥ १ ॥ गोकुल जोयो तनु घर घर रोयो । ढूंढ लिवी है कासी रे ॥ २ ॥ मिल जा० ॥ २ ॥ हरदम जपियो कां तूं छिपियो । बाज रह्यो अविनाशी रे ॥ ३ ॥ मिल जा० ॥ ३ ॥ कपट आप के दोय बाप को । घर

में घाली दासी रे ॥ ४ ॥ मिल जा० ॥ ४ ॥ गिरधरगणेश भणे श्याम मिलियां सूं दुरमत जासी रे ॥ ५ ॥ मिल जा० ॥ ५ ॥

## पैरी २० नग १०० राग भैरवी ताल पंजावीठेको ॥

### ५ हरीजस ॥

अब देवो कृष्ण जी झांकी । ये अखियां तरसत म्हाकी रे ॥ टेर ॥ मकरी ज्यूं तार यार सूं लागी । जदया प्रोतज पाकी रे ॥ १ ॥ अब देवो० ॥ १ ॥ अब क्या डरना हर सूं लड़ना । क्या मरजी है थाकी रे ॥ २ ॥ अब देवो० ॥ २ ॥ अब तो बगत सगत आय पोछी । रेवैनहिं कछु बाकी रे ॥ ३ ॥ अब देवो० ॥ ३ ॥ दिल जो पेठा हो गया सैंठा । लगी लगन की नाको रे ॥ ४ ॥ अब देवो० ॥ ४ ॥ गिरधर गणेश भणे श्याम सूं जद ये कविता भाकी रे ॥ ५ ॥ अब देवो० ॥ ५ ॥

## पैरी २१ नग १०१ राग भैरवी ताल पंजावी ठेको ॥

### १ हरीजस ॥

कोइ मिलादो गोपीनाथा । वासूं करणी हैं दोय वाता । टेर । बृजबन भूमी वसता स्वामी जाको जादव जाता ॥ १ ॥ कोइ मिला दो० ॥ १ ॥ मथुरा जायो गोकुल आयो । श्याम सुन्दर है गाता ॥ २ ॥ कोइ मिला दो० ॥ २ ॥ नन्द को ढोटो हलधर सूं छोटो । जणियो जसवत माता ॥ ३ ॥ कोइ मिलादो० ॥३॥ चारत धेना वजावत वेना । वो भगतां को दाता ॥ ४ ॥ कोइ मिलादो० ॥४॥ गिरधरगणेश भणे श्याम मिलियां में सुख होय साता ॥ ५ ॥ कोइ मिलादो० ॥ ५ ॥

पैरी २१ नग १०२ राग भैरवी ताल पंजावी ठेको ॥

२ हरीजस ॥

हम सूरत सुपने पाई । वा छिब निजर न आई ॥ टेर ॥ अंग रंग श्याम नाम गिरधारी । मधुरी सी वेनु बजाई ॥ १ ॥ हम सूरत० ॥ १ ॥ कुंडल मुकट लुकट हाथन में । राग भैरवी गाई ॥ २ ॥ हम सूरत० ॥ २ ॥ मोतियन गहना क्या छिब कहना । भान कोट सुस नाई ॥ ३ ॥ हम सुरत० ॥ ३ ॥ नारी रूप भूप बहु देखे वा सूरत नहिं कांई ॥ ४ ॥ हम सूरत० ॥ ४ ॥ गिरधरगणेश भणै श्याम कूं । जणिया जसवत माई ॥ ५ ॥ हम सुरत० ॥ ५ ॥

पैरी २१ नग १०३ राग भैरवी ताल पंजावी ठेको ॥

३ हरीजस ॥

अब भटक भटक चित हारा । नहिं पाया दरशण थारा ॥ टेर ॥ धरम अचारा शुभ करम बिचारा । परस्या तीरथ सारा ॥ १ ॥ नहिं पाया ॥ १ ॥ मूड मुडाया कोइ केस बधाया । न्हाया त्रिवणी धारा ॥ २ ॥ नहिं पाया० ॥ २ ॥ रमाई बानी हो गये ध्यानी गया अज्ञानी मारा ॥ ३ ॥ नहिं पाया० ॥ ३ ॥ पत्थर देवा झूठी सेवा । लागत है जग खारा ॥ ४ ॥ नहिं पाया० ॥ ४ ॥ गिरधरगणेश भणै घट भीतर । सुरत लगी इकतारा ॥ ५ ॥ नहिं पाया० ॥ ५ ॥

पैरी २१ नग १०४ राग भैरवी ताल पंजाबी ठेको ॥

४ हरीजस ॥

मिल गया घट भीतर मादू । वां बज रह्या अनहद नादू ॥ टेर ॥ औघट सेरी चढ़े गुरगमे पेरी । मिट्या भरम का जादू रे ॥ १ ॥

मिल गया ॥ १ ॥ कोयल सोरा बोलत मोरा । वरसत सावण भादू रे ॥ २ ॥ मिल गया० ॥ २ ॥ सूक्षम थूल मूल है कारण । तुरिया वस्तु अनादू रे ॥ ३ ॥ मिल गया० ॥ ३ ॥ निरगुण नूरा सब घट पूरा । सूरा नहीं है सादू रे ॥ ४ ॥ मिल गया० ॥ ४ ॥ गिरधरगणेश भयो घट भीतर हो गइ निश्चे आदू रे ॥ ५ ॥ मिल गया० ॥ ५ ॥

## पैरी २१ नग १०५ राग भैरवी ताल पंजाबी ठेको ॥

## ५ हरीजस ॥

पहली अपना कर क्यूं रखिया । अब श्याम चुरावत अंखिया ॥ टेर ॥ कायर वण चाहे सायर बणजा । चाहे निरधन दानी छकि-या ॥ १ ॥ पहली अपना० ॥ १ ॥ चाहे देव सेव तुं बणजा । चाहे गोपीनाथ बण सखिया ॥ २ ॥ पहली अपना० ॥ २ ॥ तू होय सर-ण चरण चाहे रख ले । तूं फकीर के साइ गादी तकिया ॥ ३ ॥ प-हली अपना० ॥ ३ ॥ सुखिया बन चाहे दुखिया बन जा । चाहे सठ पंडित दिखिया ॥ ४ ॥ पहली अपना० ॥ ४ ॥ गिरधरगणेश भयो श्याम सूं । दे जवाब कर लिखिया ॥ ५ ॥ पहली अपना० ॥ ५ ॥

## पैरी २२ नग १०६ राग भैरवी ताल पंजाबी ठेको ॥

## १ हरीजस । जबाब कृष्ण का ॥

जरा धीरज धरिये सादू । मैं सब लायक हूं मादू ॥ टेर ॥ भगत प्रहलाद जगत में हासो । पुत्र पिता के बिबादू ॥ १ ॥ जरा धीरज ॥ १ ॥ समय सदामा फिरत वेदामा । बजत निसाणा नादू ॥ २ ॥ जरा० ॥ २ ॥ हार्यो दल मेरो मैं भयो रणचोरो । या समय समझ

ले अनादू ॥ ३ ॥ जरा धीरज० ॥ ३ ॥ सुर को जीत हार असुरन की । दल मार मार खपायो हूं मादू ॥ ४ ॥ जरा धीरज ॥ ४ ॥ गिरधरगणेश भयो हरी सब कुछ करूं तो असल हूं जादू ॥ ५ ॥ जरा धीरज० ॥ ५ ॥

## पैरी २२ नग १०७ राग भैरवी ताल पंजाबी ठेको ॥

## २ हरीजस । जबाब भगत का ॥

जब का किरियोवर तेरो । वा समै काज करै मेरो ॥ टेर ॥ समै का वायक तू नहिं लायक । देव नहीं तो हूं चेरो ॥ १ ॥ जब का० ॥ १ ॥ भीर में धीर देवै सो प्यारो । पीछे धूर अमोरी में गेरो ॥ २ ॥ जग का० ॥ २ ॥ थोरा सा काम श्याम कर जलदी । मन में देले फेरो ॥ ३ ॥ जब का० ॥ ३ ॥ लिख लिख थकिया झूठा ही भकिया । तु कांना सू बेरो ॥ ४ ॥ जग का ॥ ४ ॥ गिरधरगणेश भयो श्याम सूं तेरे हि द्वारे डेरो रे ॥ ५ ॥ जब का० ॥ ५ ॥

## पैरी २२ नग १०८ राग भैरवी ताल पंजाबी ठेको ॥

## ३ हरीजस । जबाव कृष्ण का ॥

तेरो काज करूं तो गिरधारी । नहिं तो जावे हुरमत म्हारी ॥ टेर ॥ ग्राह गज हसती री उतरी मस्ती । हूं भयो अरज सुणारी ॥ १ ॥ नहिं तो० ॥ १ ॥ द्रोपदि भीर में चीर दुसासन खैंच बधाई मैं सारी ॥ २ ॥ नहिं तो० ॥ २ ॥ पांचो पिंड इंड भारत में । तोर घंट कूं डारी ॥ ३ ॥ नहिं तो० ॥ ३ ॥ मैं हूं दास पास भगतां के हुकम हलप शिरधारी ॥ ४ ॥ नहिं तो० ॥ ४ ॥ गिरधरगणेश भयो हरि मुझ कूं कोड़ भगत की गारी ॥ ५ ॥ नहिं तो० ॥ ५ ॥

## पैरी २२ नग १०९ राग भैरवी ताल पंजाबी ठेको ॥

## ४ हरीजस ॥ जवाब दोनों का ॥

आय मिल गये श्याम सुजाना । शिर मोर मुकट धर वाना ॥ टेर॥ ये ले जोग भोग ले सब कुछ । मत देओ मरम का ताना ॥ १ ॥ आय मिल० ॥ १ ॥ करिय माफ आप तकसीरा । हूं बालक तुम दाना ॥ २ ॥ आय मिल० ॥ २ ॥ भगत बिहारी की कर सब त्यारी । मातोंरा वधाई श्याना ॥ ३ ॥ आय मिल० ॥ ३ ॥ हो गया राज पाट भगतां का । जस सुण लीज्यो काना ॥ ४ ॥ आय मिल० ॥ ४ ॥ गिरधरगणेश हरी आपस में होगये अंतरध्याना ॥ ५ ॥ आय मिल० ॥५ ॥

## पैरी २२नग ११० राग भैरवीं ताल पंजाबी ठेको ॥

## ५ हरीजस ॥

या भक्त पचीसी गावे । सो नर परम पदारथ पावे ॥ टेर ॥ पापां का चूरा होय वरसत नूरा । दुख दालिद्र जावे ॥ १ ॥ या भक्त० ॥ १ ॥ घर वहु वसतो घूमत हसतो । झटके लछमी आवे ॥ २ ॥ या भक्त० ॥ २ ॥ दान जो देता वहुजस लेता । मन वांछत फल पावे ॥ ३ ॥ या भक्त० ॥ ३ ॥ करिये पाठ टाठ होय घर में सतगुरु यूं फुरमावे ॥ ४ ॥ या भक्त० ॥ ४ ॥ गिरधरगणेश भणे भवसागर । फेर जनम नहिं आवे ॥ ५ ॥ या भक्त० ॥ ५ ॥

---

# निरगुण निष्फन्द ॥

पैरी २४ लावणी तथा हरिजस भजन गानविद्या । नग १२० ॥

पैरी १ नग १ उपदेश पैरी ॥

## धर्मपचीसी ॥

### १ लावणी ओ३म्‌कार की रंगत लंगड़ी ताल खैरवो ॥

ओ३म्‌ सत चित आनन्द सच्चिदानन्द सर्व सृष्टीका मूल । ओ३म्‌-कार कूं, रटत है ऋषी मुनी सब जोगेसूर ॥ टेर ॥ अवल बणया अकार रजोगुण, ब्रह्मा ने उत्पन कीना । होताई ब्रह्मा पढ़त हैं वेद हाथ में धर लीना ॥ उकार से उपजे है विष्णू श्याम सतोगुण रङ्ग भीना । मकार महेश्वरा तामसी रूप धार दरशण दीना ॥ अर्द्धमात्रा मूल खुल्या यह फूल तीन उपजे आंकूर ॥ १ ॥ ओ३म्‌कार कूं० ॥ १ ॥ लेके हुकम ब्रह्मा सृष्टी कूं रची रजोगुण की माया । तीन लोकका रच्या ब्रह्मण्ड पिण्ड सुंदर काया ॥ तेतीस क्रोड़ हुये दई देवता ओ३म्‌कार का जस गाया । थावर जङ्गम, सबी के ओ३म्‌कार हिरदै भाया ॥ ओ३म्‌कार है अलख रटत हैं खलक मँाय बरसत है नूर ॥ २ ॥ ओ३म्‌कार कूं० ॥ २ ॥ लेके हुकम विष्णू जो पालना करी सतोगुण संसारी । संहस तरह की रचीहै खाने पीने की त्यारी ॥ अमरापुर में अमृत कीन्हा मृत्युलोक अन के अहारी । पताल-मांही खावते मास असुर नर गु-लजारी ॥ विष्णू जो पालना करी नांव है हरी भक्त को टाले सूर ॥ ३॥ ओ३म्‌कार० ॥ ३ ॥ लेके हुकम यह महेश मन में तमोगुणी दृष्टी ला-

या । तीन लोक के, जीवन कूं पकर आप पल में खाया ॥ सोहं शक्ती मांय महेश्वर त्याग दिवी अपनी काया । पिंड ब्रह्मण्ड की, उत्पती परले कैही सुण भाया ॥ गिरधरगणेश यूं भणै समझ नर ओ३म्कार विन है सब कूर ॥ ४ ॥ ओ३म्कार कूं० ॥ ४ ॥

## पैरी १ नग २ रंगत खरी ताल खैरवो ॥

## २ लावणी ओ३म्कार की ॥

ओ३म् भज उतरे सन्त । पन्थ उर पाया । ब्रह्मा विष्णू महेश शेष मुख ध्याया ॥ टेर ॥ नारद सारद गणेश गैार चित चाया । इन्द्र चन्द्र सनकादिक सुरज जनाया ॥ नव गिरह फिरै असमान पृथवी छाया । गण किनर अनर गन्धर्व परीयन जस गाया ॥ दानव देवत सेवत ओ३म् मन भाया ॥ १ ॥ ब्रह्मा बिष्णू० ॥ १ ॥ भू ध्रू प्रहलाद विभीषण मन हर काया । हरी चन्द बलिराजके काज करण हरि आया ॥ शृङ्गी भृङ्गी शुकदेव व्यास फुरमाया । यह कपिल मुनी माता ने ज्ञान बतलाया ॥ सब ऋषी खुशी होय ओ३म् में ध्यान लगाया ॥ २ ॥ ब्रह्मा विष्णू० ॥ २ ॥ ओ३म् ने वेद पुराण कुरान चलाया । जन्तर मन्तर तन्तर में ओ३म् आया ॥ नव निद्ध आठ सिद्ध पन्दरै विद्या बणाया । नव खण्ड ब्रह्-मण्ड घट मठ ओ३म् दरसाया ॥ कर सजन भजन परणवसूं सुधरै का-या ॥ ३ ॥ ब्रह्मा विष्णू० ॥ ३ ॥ परणव बोले ओले तन मन के भाया । जो वो तत पद पूरण परमानन्द पाया ॥ गिरधरगणेश यूं भणै राह ब-रताया । सोहं प्राणी ये दूजा चक्कर खाया ॥ है ओ३म् पेड़ और सेड़ फूल फल जाया ॥ ४ ॥ ब्रह्मा विष्णू० ॥ ४ ॥

पैरी १ नग ३ लावणी लंगड़ी रंगत ताल खैरवो ॥

## ३ लावणी ओ३म्कार की ॥

ओ३म्कार को भजै तजै नर कूर कपट हरि जस गावे । आंधी न व्याधी मिटै वहां सुख संपत लक्ष्मी आवे ॥ टेर ॥ ओ३म्कार स्वरूप सबी का भूप भगत उन कूं ध्यावे । शिर तिलक भाल चिन्ह देख दुश्मण की छाती घबरावे ॥ भक्त रहत भरपूर खुला मुख नूर नहीं जाचण जावे । रिद्धी न सिद्धी दोही वहनां उन की सरणे आवे ॥ ओ३म्कारकी धरी छाप मिट गई ताप अनुभव गावे॥ १ ॥ आंधी न व्याधी० ॥ १ ॥ जंतर मंतर जादू टोना कोइ भगत पै नहिं आवे । ताव तेजरा बली हैं काल देख के डर जावे ॥ निर्भय घुरैं निसाण नोपतां सुखिया मंगल कूं गावे । भर २ मूठा उड़ावे द्रव्य नहीं खूटण पावे ॥ जिज्ञासू ले धरैं और नर मरैं दुष्ट चक्कर खावे ॥ २ ॥ आंधी न व्याधी० ॥ २ ॥ सात दीप नव खंड ब्रह्मंड सब भक्तां का दरसण चावे ॥ भवसागर में अधम तारण को भक्त जन है नावे ॥ पल में कर दे निहाल जिनों के पास नहीं कवड़ी दावे । गुपत कोटड़ी द्रव्य सूं भरी हरी जन लूटावे ॥ जिन की उलटी चाल समझ लो हाल हकीकत वतलावे ॥ ३ ॥ आंधी न व्याधी० ॥ ३ ॥ सेवा क्रिया सें मेवा मिलत निंद्या में नास देख होय जावे । उण पारस सूं भेटियां लोहे कूं कर कंचन तावे ॥ गिरधर गणेश यूं भणे मेरे दिल और देव कोइ नहिं भावे । ओ३म्कार कूं रट्या से जनम मरण नर नहिं आवे ॥ ओ३म्कार है मूल और सब फूल पत्तां को कुण ध्यावे ॥ ४ ॥ आंधी न व्याधी० ॥ ४ ॥

पैरी १ नग ४ रंगत खड़ी ताल खैरवो ॥

४ लावणी ॥

पांच भूत पचीस प्रकृति का निर्णय ॥

यह पंचीकृत का ख्याल हाल सुण भाई। पांचां की ओरत पचीस पिंड मे धाई ॥ टेर ॥ हुये हाड़ मास और नाड़ी चरम समाई। पृथिवी से उपजे घाण गुदा दोय बाई ॥ लेवे घाण सुगंधी अश्वनी कुमार सुंघाई। यह इंद्री गुदा मल त्याग देव जमराई ॥ पृथिवी ब्रह्मंड का भूत पिंड में छाई ॥ १ ॥ पांचों को ओरत० ॥ १ ॥ विरज मूत पसीना रुधिर लार मुख आई। जल सें उपजे हैं उपस्थ जीभ रसाई ॥ जिह्व्या जो ले रही स्वाद लिंग मूताई। जिह्व्या को देवत वरुण लिंग ब्रह्माई ॥ यह दूसरा भूत हुये जल की जुगती आई ॥ २ ॥ पांचों को० ॥ २ ॥ सुद्या तिरखा आलस निद्रा क्रान्ताई। अगनी सूं उपजे चक्षू पगले धाई ॥ चक्षू को देवता सूर्य्य सृष्टि दिखाई। पग को जो पती विष्णु देवत रह जाई ॥ यह तिसरा भूत हुये अगनी अंश बताई ॥ संकोच उठना चलना दौर फैलाई ॥ ३ ॥ पांचों ॥ ३ ॥ पवन सूं उपजे हाथ त्वचा सुण भाई ॥ देणा लेणा करे हाथ देव इंद्राई। सपरस करती है त्वचा देव पवनाई ॥ यह चौथा जो भूत पवन के अंश जणाई ॥ ४ ॥ पांचों को० ॥ ४ ॥ हुये काम क्रोध भय लोभ मोह गरणाई। अम्बर सूं उपजे श्रोत्र वाक फुरमाई। श्रोत्र इन्द्री सुण देवत दसू दिसाई। वक वाक इन्द्री का देवत अगनी गाई। गिरधरगणेश पच्चीस बीस दरसाई ॥ ५ ॥ पांचों को ॥ ५ ॥

## पैरी १ नग ५ लावणी रंगत लंगड़ी ताल खेरवो ॥

## ५ लावणी ॥

### जीव ब्रह्म का निर्णय ।

भरम रूप है काया कलपना । अहंकार सूं हरख रह्या । दृश्य दुवद्ध्या० लगी है जिन कूं संतां जीव कह्या ॥ टेर ॥ पांच तत्व का मत तेज पृथवी जल वायू अकाश भया । दशूं जो इन्द्री० ज्ञान की पांच करम की पांच कया ॥ अंतः करण है चार पांच विषयन के सङ्ग में मिला दिया । यह चतूर वीसो तन अकार मातरा हला दिया ॥ वणा ख्याल जागरत अवस्था, बाणीबेखरी बुला रया ॥ नेतर अस्थाना देखता रजोगुण परधान किया ॥ थूल भोग बिसवे अभिमानी जानी इन का जीव भया ॥ १ ॥ दृश्य दुवद्ध्या ॥ १ ॥ थूल विलाया सूच्छम आया दश इन्द्री अंतस चाया । अंतःकरण है चार देवता चवदे जिन के सङ्ग धाया ॥ पांच विषय और पांच प्राण सुण सपनावस्था समझाया । मध्यमा बाणी कण्ठ अस्थान सतोगुण दिखलाया । सुच्छम पदारथ रह्या भोग उकार मात तेजस थाया । यह सपनावस्था० बासना रही थूल की सो पाया ॥ थूल सूच्छम तन मन भाकी साखी इन का दूर रया ॥ २ ॥ दृश्य दुवद्ध्या० ॥ २ ॥ सूच्छम समाया कारण माया सुन्न सुषोपति सुण भाया । द्रष्टा ने दरसण दृश्य ये सुषोपती में नहिं पाया । हिरदे वास है प्राग आतमा बाणी पसंती ने गाया । मकार मातरा, भोग आनन्द उसी के मनभाया ॥ तमोगुण परधान जहां नहीं रूपरंग पड़ती छाया । वहां निराकार है वेद सुरती ने इस विधि समझाया ॥ थूल सूच्छम सुषोपती ये कथो तीन वख्यान भया ॥३॥ दृश्य दुवद्ध्या० ॥ ३ ॥ महाकारण पाया कारण उठाया तुरिया अव-

स्था निरदाया। बाणी पराजो, मातरा अर्द्ध सतोगुण शुध आया ॥ मूरधनी अस्थान, भोग परमानन्द परभू बिन माया। है प्रतच आतमा, रहा अभिमानी सब में इकाराया ॥ चार अवस्था मन की झाई मन बाणी थक जाया ॥ गिरधरगणेश ये विधी निषेध उठा के छंद गाया ॥ पूरण ब्रह्म परमानन्द परभू निकट दूर भरपूर रया ॥ ४ ॥ दृश्य दुवद्रुध्या० ॥ ४ ॥

## पैरी २ नग ६ गुरुगम पैरी रंगत खरी ताल खैरवो ॥

### १ लावणी गजानन्द की ॥

श्री गजानन्द बुद्धी देवो महाराजा। भोले शंकर के लाल सार दे। काजा ॥ टेर ॥ तुम महादेव के पुत्र बड़े तपधारी। गवरीके नंद गणेश रूप अधिकारी ॥ तुम चढ़ मूसे असवारी विनायक भारी। दरशण तेरा सब करैं लोग नर नारी ॥ कर संतन की प्रतिपाल भक्त रखताजा ॥ १ ॥ भोले शंकर के० ॥ १ ॥ गन एक हाथ से वेद पढ़ो तुम भारी। दुसरे जो हाथ में लिंग शिव जी की धारी ॥ तिसरे जो हाथ में पारवती महतारी। चैाथे जो हाथ मोदक लड्डू गुलजारी ॥ हम धरैं तुह्मारा ध्यान रखो मेरी लाजा ॥ २ ॥ भोले शंकर० ॥ २ ॥ गन सात दीप नव खंड बीच तोय ध्यावे। और तीन लोक के मांय आप को गावे ॥ तुम सब कूं देवो बुद्धि अकल उपजावे। कोइ करैं सेवना ते। मन वंछत फल पावे ॥ तुम छतीस राग रागणी का हो राजा ॥ ३ ॥ भेले शंकर० ॥ ३ ॥ गन बुद्धि का हो दाता पार नहिं पावे। और व्यांह जो मंगलाचार गन्न मन भावै ॥ कोई नहिं गन्न कूं ध्यावै सो गोता खावै। सब चव-

दह लोक के देव दर्श कूं चावे ॥ गिरधर गणेश यूं भणी हिरदे गन आजा ॥ ४ ॥ भोले शंकर० ॥ ४ ॥

## पैरी २ नग ७ रंगत खरी ताल खैरवो ॥

## २ लावणीं गुरु उपदेश ॥

श्री गोकुल के गोपाल का दरशण पाया । अजनेश्वर अबधू मिल्या ज्ञान हम गाया ॥ टेर ॥ मैं सुणी आप की महिमा मन ललचाया। तब मरत लोक कूं त्याग शरण मे आया ॥ सत संग घाट पै बैठ ज्ञान में न्हाया । मैं लीना धर्म अचार अती सुख पाया ॥ मिलने की मन में लगी खैंच गुरु लाया ॥ १ ॥ अजनेश्वर अबधू० ॥ १ ॥ मिलतांइ मालूम भई सुधारी काया । गुरु राग द्वेष दो मेट आप की माया ॥ तन मन से सेवा करूं चरण चित लाया । मैं भगत आप भगवान करो मनचाया ॥ अब मेहर करो म्हाराज बहुत अगताया ॥ २ ॥ अजनेश्वर० ॥ २ ॥ अब गुरु देत उपदेश उलट जा भाया । इण भवसागर में सतसंगत है नाया ॥ खेवटिया ज्ञानी संत पार ले धाया । वे नर चढिया निरबाण फेर नहिं आया ॥ सत संग बिना नर निकमा गोता खाया ॥ ३ ॥ अजनेश्वर० ॥ ३ ॥ शिष सुख चावे तो ध्यान करो इकराया । यां बियोग सुधरे परमारथ में काया ॥ यह शिष लीन्हा उपदेश सती का जाया । तब मेहर करी म्हाराज किया मनचाया ॥ गिरधर गणेश गुरुदेव सेव सुख पाया ॥ ४ ॥ अजनेश्वर० ॥ ४ ॥

## पैरी २ नग ८ लावणी रंगत खरी ताल खैरवो ॥

## ३ लावणीं । अमृत वेरी की ॥

इस तन काया में बनाई हरि ने वेरी । मांये अमृत है नीर पियो

कोइ हेरी ॥ टेर ॥ बेरी की शोभा कहूं सुणो तुम सारी। वां नहीं घाट नहिं बाट न धरती धारी ॥ तन घर में बेरी जाणों दुनियां सारी। फिर रही है करम के साथ भरम की मारी ॥ अमृत पीवण कूं संत गये उण सेरी ॥ १ ॥ मांये अमृत० ॥ १ ॥ उस बेरी पे है तिरबेणी गिरधारी। इंगला न पिंगला सुखमना बहै नारी ॥ नव नाथ लगाया ध्यान वां शंकर भारी। चोरासी सिद्ध वां बैठे आसण मारी ॥ वां तीन लोक बस रही सृष्टि बोह तेरी ॥ २ ॥ मांये अमृत है० ॥ २ ॥ सासा की लाव कर सुरत शबद की जोरी। चित को जो चरस अमृत भर भर दे मोरी ॥ तन मन चरखी पैं चला सदा बरजोरी। ओ३म् मन्त-रले बीज दे क्यारी कोरी ॥ फिर लगे अमर फल बात मानजा मोरी ॥ ३ ॥ मांये अमृत० ॥ ३ ॥ तू कर सतगुरु की सेव हरी गुण गारी। नहिं तर बेरी पे भंवर परा है भारी ॥ और तपसी त्यागी वेद कहत संसारी। अमृत पीने सूं काया सुधरै थारी ॥ गिरधरगणेश यूं भणे करो मत देरी ॥ ४ ॥ मांये अमृत है० ॥ ४ ॥

## पैरी २ नग ९ लावणी रंगत खरी ताल खैरवो ॥

## ४ लावणीं नेकी की ॥

नेकी का नहचा नर हिरदे कोइ राखै। वां अष्ट सिद्ध नवसिद्ध खरी है जाके ॥ टेर ॥ नेकी राखी प्रहलाद राम मुख भाखे। हिरणाकुस पच पच मरे असुर सब थाके ॥ बावन जो दान ले बलि की पोठ कूं डाके। पहरायत परभू भया द्वार के नाके ॥ हरिचंद तारा दे दान अन्न का फाके ॥ १ ॥ वां अष्ट सिद्ध० ॥ १ ॥ फिर मोर ध्वज कर दिवी पुत्र की फांके। वो घनाधरम कर बीज लाटली सांखे ॥

पांचों पांडव नहिं भवन जल्याथा लाखे। द्रोपदीको चीर दुशासन खैंचत थाके॥ मीरां तो विष कूं अमृतकर के चाखे॥ २॥ वां अष्टसिद्ध० ॥ नरसी की गाडी गोपाल सागरी हांके। करमां को खायो खीच लाड करबा के॥ भिलणी का झूठा बोर प्रेम के पाके। गनिका गोविन्द-गुण गाय गाय दिल में छाके॥ सजने के सालगराम तुल्या है ताके ॥३॥ वां अ०॥ ३॥ हरी कबीर घर बालदभर लायो आखे। फेर पायो बिदुर घरसाग त्याग दो दाखे॥ केई जो वियोगी तिरे अधम सुण लाखे। यह चारों वेद पुराण पण्डित दे साखे॥ गिरधरगणेश यूं भणै वोह मिन्तर म्हाके॥ ४॥ वां अष्ट० ॥ ४॥

## पैरी २ नग १० लावणी रंगत खरी ताल खैरवो ॥

### ५ लावणीं भक्तों की मदद की ॥

भक्तों की मदद भगवान खरा सुण भाई। भक्तों का बुरा चावे तो कतल हो जाई॥ टेर॥ हिरणाकुस नेकी छोड़ बदी कूं लाया। प्रहलाद भक्त होय राम नाम मुख गाया॥ हिरणाकुस कीना कोप दिया डण्ड काया। प्रहलाद भजे भगवान नहीं घबराया॥ हरि चीर दुष्ट की खाल कागला खाई॥ १॥ भक्तां का बुरा० ॥ १॥ रावण के बंधे नवगिरह खाट के पाया। दशसीस भुजा है बीस बड़ी थी काया॥ जिन के जो भगत विभीषण छोटे भाया। वो त्याग दुष्ट को सङ्ग राम पै आया॥ रावण कूं मार लिया राम राज करे भाई॥ २॥ भक्तों का बुरा० ॥ २॥ कौरव जो कपट का लाख्या भवन बनाया। पांडव बैठे बच गया वो भवन लगाया॥ द्रोपदी को चीर दुशासन खैंचत भाया। खैंचत खैंचत थक गया दुष्ट घबराया॥ भारत कूं भस-

म कर खाय गई मम्माई ॥ ३ ॥ भक्तों का० ॥ ३ ॥ मीरां बाई ने विष का प्याला पाया । ईश्वर अमृत कर दिया भगत मन चाया ॥ यूं भगतांने भगवान तोल के ताया । वे भगत याद करतां ही हरी उठ आया ॥ गिरधरगणेश हरी काम पर्या बूलाई ॥ ४ ॥ भक्तों का बुरा० ॥ ४ ॥

## परलोक पैरी ३ नग ११ लावणी रंगत खरी बड़ी ॥

## ख्याल ताल खैरवो ॥

### १ लावणी सन्न्यास धर्म की ॥

सत में स्वामी सन्न्यासी है समझ लिया जग कूं जो भरम । जोग साज के किया काज पुनि सन्न्यासी का सुनो धरम ॥ टेर ॥ कहता वरण बयान सजन वो गौर श्याम ना शीत गरम । देश नहीं है भेष और नहिं त्याग राग कठोर नरम ।। न्यात नहीं है जात जीव दुबद्या का क्या जाणै जो मरम । सदा सर्वदा नित निरंतर अपने सुख हो रह्या परम ॥ कुटस्थ साधू वो है माधू जिन की नहिं दृष्टी जो चर-म ॥ १ ॥ जोग साज के० ॥ १ ॥ जीना मरना है नहिं जिन कूं जुगत भुगत दीसै जो भरम । सुख दुख वन बस्ती नहिं जिन कूं चाहे जहां कर दिया अरम ॥ बतीस भोजन नित का फाका चाहे सेज फुलड़ों की नरम । चाहे पोडता पृथवी ऊपर जिनकूं नहिं आवे जो सरम ॥ ज्ञान नहीं करै ध्यान ग्रहण ना रखै तजै ना कोई करम ॥ २ ॥ जोग साज के० ॥ २ ॥ शिर मुण्डन है भगवा बाना चाहे हार पैरा हीरम । चाहे ओडादे शाल दुशाला चाहे गुदड़ी

लौरम लीरम ॥ चाहे उतार कपूर आरती चाहे धूर डारो सौरम ॥ चाहे वेद अस्तूती करजा चाहे गाली देजा वोरम ॥ जिन की गती अपार नहीं है पार कवी क्या लिखे फरम ॥ ३ ॥ जोग साज के० ॥३॥ जिन कूं आग लगे नहिं ससतर क्या मारे शूरा तीरम । उलटा पन्थ अगोचर साधू ज्यों का त्यों बस रह्या धीरम ॥ जिन से उपजे नर नारायण सकल सष्ट देवत पीरम । अधर उपाई आप खपाई नहिं दुसरा दीसे मीरम ॥ गिरधरगणेश यूं भणे यार में सन्यासी का कया करम॥ ४ ॥ जोग साज० ॥ ४ ॥

## पैरी ३ नग १२ लावणी रंगत खरी ख्याल की ताल खैरवो ॥

### ३ लावणी साधूमत की ॥

एक विचारे दुतिया टारे तीजा तिरगुण तजिया कूर । आधी साखी साबत समझो सो साधू बसतो भरपूर ॥ टेर ॥ खेत ज्ञान में निपजा ध्यान धुनलगी भगी सब दिल की छूर । लटिया लाटा मिटिया घाटा पाया कणउड गये सब डूर ॥ एक होय खेले सकल घट पेले देखत दीसत अपना नूर । ब्रह्मा की वारी में फूल हजारी वृच-भरम निरख्या निज मूर ॥ तीन करम और किरया कहणी रहणी घट खट कर चकचूर ॥ १ ॥ आधी साखी० ॥ १ ॥ सब कूं देता आप न लेता वेता वेद का है निज मूर । घूमत ज्ञानी कुंजर श्यानी वजत निशाणी अनहद तूर ॥ निर्मल नैने मधुरे वैने भेख टेक से रहते दूर । मंदिर मठ चेलन का ठठ वे पंथ दन्त पे दीन्ही धूर ॥ भगवा भेष कन भटा केष नहिं देस दिवाना मत मंजूर ॥ २ ॥ आधी साखी० ॥ २ ॥ ऊंच

नीच की निगे जो नांहीं जिन की टोटल मिल गई पूर । खाना पीना जीना मरना जिन कूं नहिं है सांसे सूर ॥ जिन कूं रैन दिवस पुनि हम तुम पाप पुण्य का नहिं आंकूर । कुटस्थ साधू वो है माद्रू नाद्रू बिंद्रू नहिं पाये फूर ॥ लीन अलीन अलप अलपज्ञी अंगी अंग खुर दीना दूर ॥ ३ ॥ आधी साखी० ॥ ३ ॥ वो है साधू और असाधू पच्च बाद करते झकझूर । कोई मूंड मुंडाया कोई भेख लजाया कोई माया मद का भया मजूर ॥ गिरधरगणेश यूं भणी वेद सुरती गावै वे संत हजूर । सब में आप आप में सबही अम्बर ज्यूं घट मठ भरपूर ॥ या जो समझ रमझ संतन की नैन वैन त्रिन खुले जरूर ॥ ४ ॥ आधी साखी० ॥ ४ ॥

## पेरी १ नग १३ लावणी रंगत खरी ताल खैरवो ॥
## ३ लावणी ब्राह्मण के धर्म की ॥

ब्राह्मण ब्रह्म चीनिया चित में जनम मरण में नहिं आया । तीन काल गायत्री जप के परम पदारथ पदपाया ॥ टेर ॥ प्रातःकाल का कहूं हाल सुण थूल फूल दीसे काया । ज्ञान नीर में न्हाया बीर ले करणी कामली तज माया ॥ सास नाप अजाप जाप जप सिंवरण सुमरणी ले धाया । तिरवेणी के घाट पाट ब्राह्मण मनसा भोजन पाया ॥ आसन आसा बैठ उदासा जगत भगत तज दी छाया ॥ तीन काल० ॥ १ ॥ मध्यान्ह काल का कहूं हाल सुण सुपन उपन मेटा दाया । ले गुरु का मंतर समझया तंतर जंत्र खैंच के तत ताया ॥ चार वेद का पढ़ा भेद जब ब्रह्म भाण दृष्टी आया । मिट गये भरम कट गये करम नहि लाज सरम कूं चित चाया ॥ हो गये मस्त ज्यूं फिरै हस्त वोह सुर्त निर्त ने घर लाया ॥ २ ॥ तीन काल का ॥ २ ॥ सायंकाल का कहूं हाल सुण कारण धारण पै आया । छूटा ज्ञान ध्यान पुनि हम

तुम अपने आप दरशण पाया ॥ द्वैत तोर के मारा चोर जब जोर शोर अनुभव गाया । खुल गये नैन बैन ब्राह्मण ने प्रेमफुंवारा बरसाया ॥ भूल हमारी गांठ सह्मारी घटत बढ़त मिल गइ माया ॥ ३ ॥ तीन काल० ॥ ३ ॥ अर्द्ध रात की कहूं बात मा कारण सारण थक जाया । बाणी कहणी गम नहिं रहणी रैन दिवस वां नहिं पाया ॥ गिरधर-गणेश यूं भये वो ब्राह्मण चार काल कूं दरसाया । छोटा मोटा मन का टोटा वरण आश्रम नहिं थाया ॥ वो ब्राह्मण सकल ये, और नकल सो ऊंच नीच दृष्टी लाया ॥ ४ ॥ तीन काल० ॥ ४ ॥

## पैरी ३ नग १४ लावणी रंगत खरी ताल खैरवो ॥

## ४ लावणी मुसलमीन की ॥

मुसलमीन महबूब मिलो तो बदी छोड़ नेकी लावो । कुरान कल्मा पढ़ लो अलमा सनम भिस्त में चढ़ जावो ॥ टेर ॥ मुसलमीन होय लीन दीन कूं देख शेख चोकस रैवो । हरदम सांई समझो मांही कांई कांई कैसे कैवो ॥ अंदर जोवो सुरती पोवो धोवो दिल दुख सुख सैवो । या सीख चाख कें होजा पाक देह दरपण झाक दिल में पे वो ॥ भूल का चोला जाण का मोला खुला तो ख्याल ऐसा गावो ॥ १ ॥ कुरान कलमा० ॥ १ ॥ तन का तकिया मन से भकिया छकिया नांव रब का ध्यावो । रहणी रोजा पहर ले मोजा सोजा सजन सुवरण तावो ॥ पांचो चोर निवाज मोर जिंदगानी जोर हिरदे लावो । तसबी, तोर सैं द्वैत चोर जब भया पोर मेरम पावो ॥ पाया मुद्दा तब भया खुदा फिर जुदा यार किस कूं ध्यावो ॥ २ ॥ कुरान० ॥ २ ॥ रहीम राम है चारों धाम यह तेरा ही नाम

कांहो मत जावो । जब दिल पक्का कुण जाय मक्का नहिं स्वाद चखा तो गोता खावो ॥ दिल की बाजी जीते सो काजी नहिं तर पाजी क्यूं चावो । तसबी डार किताब फार मत रोजा धार गुम हो जावो ॥ बाहर फीका भीतर तीखा नीका नैन सरवन्न पावो ॥ ३ ॥ कुरान कलमा० ॥ ३ ॥ है बाबा आदम वो हीज मादम नादम बिदम नहिं दावो । चोईस पीर रहे जली तीर नहिं पहुंचे मीर चाहे मर जावो ॥ गिरधरगणेश यूं भणै जणैनहिं मुसलमीन वो बतलावो । सो मेरे शिर के फूल कहूं रसूल भूल तुम सब गावो ॥ यह छापा मैंने अखबार नबी का सार मार दिल समझावो ॥ ४ ॥ कुरान कलमा० ॥ ४ ॥

## पैरी ३ नग १५ लावणी रंगत खड़ी ताल खैरवो ॥

## ५ लावणी अद्वैत मत की ॥

ब्राह्मण साधू संन्यासी ये मुसलमीन चौथा जो धरम । नहिं विधी निषेध भेद ये सच्चो सुणो तो सबी भरम ॥ टेर ॥ समत नहीं है साल बरस दिनमान घरी पल नहिं मासे । सब धरमों का धरम धार उर अद्वैत की सुण ले आसे ॥ उर दूर भरपूर परख ले ज्ञान अगती दे घासे । चार धरम की चौसर गाई मांय अद्वैत चलता पासे ॥ द्वैत धरम सूं बंधे करम कट जाय धार अद्वैत धरम ॥ १ ॥ नहीं विधी निषेध० ॥ १ ॥ एक समझ अद्वैत आत्मा निहिं दुसरा दीसे पासे । सकल सृष्ट परकासे परभू पिंड नहीं भणता सासे । निर्गुण नूर निरन्तर खेले खलक अलक भीतर भासे । नैणां सूं निगम नरोतम दृष्टी आवे तब पावे आसे ॥ अलख आतमा लखली प्राणी जिन कूं नहिं किरिया जो करम ॥ २ ॥ नहिं

विधी ॥ २ ॥ जहां तहां अपने आप बणी ना कहणा समझ देवत दासे। रजू में सरप भरम कर भासै विन विचार पावै चासे ॥ वो तो अजर जनमता नाहीं जिन का मरतक नहिं नासै। वो दरियाव तरंग जड़ चेतन जल से जुदो कोइ नहिं भासै ॥ ब्रह्मभाव है सत, असत दीसै जिण दृष्टी लगी चरम ॥ ३ ॥ नहिं विधी० ॥ ३ ॥ ब्राह्मण साधू सन्न्यासी ये मुसलमीन उपजे वासे। चारों वेद पुरान पिंडत कलमा काजी पढ़ता जासै ॥ गिरधरगणेश यूं भणै ख्याल सुणभरम करम सब ही नासै। रह्यो एक अद्वैत जोत सूं घट मठ दीपक परकासै ॥ पांचूं काफी कथी मती पूगी सोही नर पाया मरम ॥ ४ ॥ नहिं विधी० ॥ ४ ॥

## प्रकाश पैरी ४ नग १६ लावणी लंगरी रंगत ताल खैरवो ॥

### १ लावणी जैनमतढूंढिये की ॥

ढूंड लिया अपने आपे कूं सो ही ढूंडिया मूनी राज। और मूंडिया धरा है सांग सरा नहिं एकहि काज ॥ टेर ॥ ले गुरुगम का ज्ञान लगाया ध्यान जैनमत कहता आज। ओ३म्कार सूं हुया नवकार निरन्तर लीना साज ॥ सत समायो अदल जमाई करम कमाई कीन्ही भाज। जिस में पाया गाया ज्ञान त्यागदी कुल की लाज ॥ तोरी रागी ने होगया त्यागी बण पागी मेटी दिलदाज ॥१॥ और मूंडिया धरा है० ॥१॥ भवसागर को भूंड पटक मन मूंड ढूंडली पैली पाज। मती मूं मती घूमती ज्ञान मारती सत्र के ताज ॥ चहुं दिसि चादर पटकी आदर होगया वहादुर रण में गाज। प्राण पातरा मातरा वेर पवाया पिंड कूं नाज ॥ आतम ओघो कर लियो जोगी मिट गयो रोगी हो

गया राज ॥ २ ॥ और मूंडिया० ॥ २ ॥ मुनिबर सादू अरिहंत आदू सोहं मादू भीतर बाज। थिर चित थानक तानक गाय गमाया मन का माज। अगम अठाई तुरत पठाई काया बटाई कर लिया काज। व्यौहार बिलाया हिलाया हलप मिलाया मन महाराज॥ घूमै गेवर ज्ञानी केवर ब्रह्मण्ड देउर दीसै जहाज ॥ ३ ॥ और मूंडिया० ॥ ३ ॥ सोहं प्यारा नहिं कोइ खारा कर संतारा मूनीराज। होय मुक्त सरूपा अरूपा अलख खलक देती मोताज ॥ गिरधरगणेश यूं भयौ सूत मुनि ऋखभ देव मत लीना साज। वो है स्वामी जामी अंतर उरको मेटी खाज। यह चार वेद को आन समझ मत जान मान ले मुनीवर आज ॥ ४ ॥ और मूंडिया० ॥ ४ ॥

## पैरी ४ नग १७ लावणी लंगरी रंगत ताल खैरवो ॥

## २ लावणी ब्रह्मचारी की ॥

ब्रह्म बरत करता ब्रह्मचारी सुरत सुंदरी घर नारी। वो ब्रह्मचारी कहत श्री कृष्ण और सब व्यभिचारी ॥ टेर ॥ किया ब्रह्म का बरत हुवा दिल अरथ आतमा की यारी। दुसरी तो खारी। त्याग दी बिष ज्यूं वस्तू मन मारी॥ एक देख के भजे भेख और धेख नहीं सुण संसारी। सोहं किल कारी। शब्द सुण सुरत भई है गुलजारी ॥ जगी सुंदरी सगत मिटायो जगत जान प्रीतम प्यारी ॥ १ ॥ वो ब्रह्मचारी० ॥ १ ॥ सुंदर सज सिणगार करैंगे प्यार प्रीत निरगुण थारी। सोहं प्यारी, करो त्यारी अमरापुर घर नारी। सुरत पधारियो पंथ लियो सङ्ग कंथ कूच कीनो भारी। लग गइ इकतारी। अलख अमरापुर सोहं ब्रह्मचारी ॥ रमै सुंदरी सेज अमरपुर देश देव जै जै कारी ॥२॥

वो ब्रह्म० ॥ २ ॥ इन्द्र आदि सब देव करत हैं सेव शंकने जा धारी। करत खुवारी। आय ब्रह्मा विष्णू करैं लाचारी ॥ शेष गणेशा खरा द्वार केइ राम कृष्ण भये अवतारी। कम्मर कसमारी, हुकम सोहं सुंदर दे ब्रह्मचारी ॥ ब्रह्म जगत का भान रचो है जान देव कीन्हो त्यारी ॥ ३ ॥ वो ब्रह्मचारी० ॥ ३ ॥ ब्रह्मचारी रचना रच डारी अलख अलग हैं ब्रह्मचारी। करो विचारी जहां देवत पूगे नहिं संसारी ॥ गिरधरगणेश यूं भणै ब्रह्म कूं चीन्ह लिया सोइ ब्रह्मचारी। दुसरी तो जारी, मूरखनर करैं मरैं काया हारी ॥ यह चार वेद की साख कृष्ण का वाक। लिखी गीता सारी ॥ ४ ॥ वो ब्रह्मचारी० ॥ ४ ॥

## पैरी ४ नग १८ लावणी लंगरी रंगत ताल खैरवो ॥

### १ लावणी जोगी की ॥

त्याग जगत का भोग हुवा निज जोग जुगत की लगी धजा। सुन्न शिखर में, मिले गुरुदेव जोग का बड़ा मजा ॥ टेर ॥ साज लिया है जोग काढिया रोग बदन की मिटी अजा। खट किरिया कूं। साज धरणी पर आसन तुरत पजा ॥ त्रीबंद कूं बांद चांद और सूरज दोऊं उलटा जो भजा। त्रीपरणायम, साज अठ कुम्भक अनहद नाद बजा ॥ ओ३म् धुनी कर रह्या मुनी उस द्वार काल नहिं पूगे कजा ॥ १ ॥ सुन्न शिखर० ॥ १ ॥ मेरु शिखर पैं जिकर लगी इकतार तान नहिं टूटे मजा। बंक नाल कूं, फूंकतां काया मंडल प्राण तजा ॥ खट चक्कर कूं छेद पाया निजभेद भरम की मिटी गजा। तिरकूटी के, महल में सैल सूंदरी करत लजा ॥ पांचूं मुद्रा धार हुया है पार पावे नहिं नाव नजा ॥ २ ॥ सुन्न शिखर० ॥ २ ॥ संहसर

शेष महेश खड़ा उन की अज्ञा अनुसार सजा । ब्रह्मा न विष्णु भैर-वी भैरव हुकम सूं खलक खजा ॥ इन्दर चन्द्र सुरज सिध मूनी सब देवत उन कूं जो भजा । भाई वो जोगेश्वर, सत चित आनन्द दूजा रोगि हजा ॥ सात दीप नव खंड ब्रह्मंड में उस जोगी की लगी धजा ॥ ३ ॥ सुन शिखर० ॥ ३ ॥ वो तो जोगेसूर और सब कूर वदन पर लिया वजा । भगवा बानो श्यानी सुधरत नहिं नर पावे सजा ॥ गि-रधरगणेश यूं भणै वो जोगी उस सूं मिल दिल मेटी दजा । वो नि-रगुण नूराहै पूरा घट मठ मांयें चलत रजा ॥ चार वेद की साख सु-रतियां लाख पढ़े वो जोगी छजा ॥ ४ ॥ सुन शिखर० ॥ ४ ॥

## पैरी ४ नग १९ लावणी रंगत खड़ी ताल खैरवो ॥

## ४ लावणी मुनी की ॥

अनुभव बकै रखै नहिं संकलप मन मुरशिद धारी मूना । वो मू-नेश्वर लिखी गीता में और मूनी सूना ॥ टेर ॥ अनुभव हुवा मुवा मन जिस का संकलप बिकलप भंट भूना । आई सोहं शक्ती अगती चली मिट्या जादू टोना ॥ निरणय निगम अगम कर लीनो बिन स-सतर असतर जूना । जिस ने जोया सोया सुबे श्याम निर्भय मूना ॥ हुया जगत बे काम गमाया नाम पाप खोया पुना ॥ १ ॥ वो मूनेश्वर० ॥ १ ॥ कंठी तोर तूंबी कूं फोर चादर आदर अगनो भूना । त्याग लंगोटी अंगोठी राज पाट सूं सिर धूना ॥ बिगरी संज्ञा अंग नहिं अं-गिया नगन भगन हंसता रुना । बिछरत भूमी वो श्यामी धर अ-म्बर च्यारूं खूंना ॥ कोई ना जावे जां वो ध्यावे चंद सुरज आगे मूना ॥ २ ॥ वो मूनेश्वर० ॥ २ ॥ रहता सोहं मेटी दोहं दास देवत छेदर वूना । नहिं कोइ दूजा पूजा करूं कोस किस सूं मूना ॥ इस विध

डोले सब सूं बोले खाना पीना कर दूना । स्वतः जो आवे पावे प्राण भोग ठंडा ऊना ॥ त्याग नहीं है राग हानि और लाभ भली रेशम ऊना ॥ ३ ॥ ये जगत जाण जगदीश बीच यूं घाट पाट तंतू तूना । भूला भोगी रोगी हुया मिट्या ज्यूं लट घूंना ॥ गिरधरगणेश यूं भणे भरम और करम नहीं सोहै सूना । श्री कृष्ण का, वाक नट जाय तो नांक पे दें चूना ॥ मन बश मूनीराज और सब बाज चक्र खावे सूना ॥ ४ ॥ वे मूनेश्वर० ॥ ४ ॥

## पैरी ४ नग २० लावणी रंगत ताल खैरवो ॥

## ५ लावणी परमहंस की ॥

परम हंस की परम गती है दृढ मती भीतर नागा । सोहं सागर चुणे मोती बुगलां का नहिं सागा ॥ टेर ॥ अपना खोया बंस परम वो हंस धरम सबही त्यागा । पांच विषय कूं भोगता भीतर जिन के नहिं रागा ॥ रोज कमावे गृस्थ दीखता म्हापरलय का बैरागा ॥ विचरत-भोमी सदा निरबन्ध रखे नहिं सङ्ग सागा ॥ उलटा खेले ख्याल खलक में परमहंस पे नहिं दागा ॥ १ ॥ सोहं सागर० ॥ १ ॥ वो हंसा हर रूप रमे सब के भीतर रहता आगा । पांख नहीं है, उडे वो बिना चूंच चुगणे लागा ॥ बिन जिव्या सूं गाणा गावे मधुरे सुर मोठी रागा । बिन चचू सूं चानणा चाहुं दिशा दरसे थागा ॥ अगने वसता भवन सदा थिर पैर विना जलदी भागा ॥ २ ॥ सोहं सागर० ॥ २ ॥ परम-हंस का परम धाम सुख बिना नीवको है जागा । सोहै प्यारा, पृथवी बिना पलंग बिछिया पागा ॥ नवसे नारी संग जिनो के बिन बसन्त खेले फागा । बिन सरवण सूं सुणे वो घ्राण बिना सूंघण लागा ॥ सार की सांकर फंदे नहीं वो बंदे सूत काचे धागा ॥३॥ सोहं सागर० ॥३॥

पिंड वना परचगड जिनों का बरण नहीं भासै बागा। ओढण अलफी जरी का थान थकां दीसै नागा। गिरधरगणेश यूं भयो परम वे हंस और सव ही ठागा। करम हंस ये कमाई करै दिखावै अंग नागा॥ गीता की दी साख सन्त सुरती। पण्डित चाहूं जागा ॥ ४ ॥ सोहं सागर० ॥ ४ ॥

## परमानन्द पैरी ५ नग २१ रंगत खरी ताल खैरवो ॥

### १ लावणी अघोर मत की ॥

ये उलट अघोरी अलख भवन जाता है। सोहं सीसा पी मन मुरशिद खाता है॥ टेर॥ दिल नगन मगन करणी कन्द्रा रहता है। जपै ओ३म् मन्त्र दिन रैन शब्द कहता है॥ और लोभ मोह मुरदे की खाक लाता है। और काम क्रोध का शीस कटा जाता है॥ ले ज्ञान खोपरी हाथ मगनमाता है॥ १ ॥ सोहं सीसा० ॥ १ ॥ अब ऊंच नीच नहिं नैण निजर आताहै। वो सर्वज्ञी होय सर्वरूप चाहता है॥ पं-गला बणके परवत पे ध्याता है। और गूंगा बणके चारों वेद गाता है॥ फिर कतवारी बण बिना हाथ काता है॥ २ ॥ सोहं सीसा ॥ २ ॥ फिर अंध चन्द होय रीझ मांज पाता है। जीने मरने का इलम भी आता है॥ यह अजब देश की उलटी सुण बाता है। सत चित अ-घोरी आनन्द का दाता है॥ रहै अष्ट सिद्ध नव निद्ध सङ्ग साथा है ॥ ३ ॥ सोहं सीसा० ॥ ३ ॥ अघोर पंथ का अन्त कया जाता है। वां देव दृश नहिं चन्द सुरज पाता है॥ गिरधरगणेश अघोर पन्थ गाता है। है अलख अघोरी सव सृष्टी खाता है॥ ये और भगोरी भ्रष्ट विषय न्हाता है॥ ४ ॥ सोहं सीसा० ॥ ४ ॥

## पैरी ५ नग २२ रंगत खरी ॥ ताल खैरवो ॥

## २ लावणी दरवेश की ॥

ये फिक्र फकीरां फाक सिंवरता सांई । उलफत में उलझे प्राण खुदा के मांई ॥ टेर ॥ तज दीन उड़ाई नींद निगी दे मांई । हुआ मन मुफलस मंजूर खुदा के तांई ॥ तन मन तह मंद कूं मार मिला दिल सांई । करणी कम्बलिया ओड अडब ना कांई ॥ तन में फेरे तसबीर, पीर है जांई ॥ १ ॥ उलफत में उलझे० ॥ १ ॥ दरवेश भेस भय मिटी भरम की भांई । दिल चश्म चमकती आफताब की भांई ॥ करे अलफ अवाज हलफ हक रब के तांई । कलमा सूं भरते कदम काड दिलबांई । कहै इल्लिल्ला रसूल राम एक सांई ॥ २ ॥ उलफत में उलझे० ॥ २ ॥ हुये मस्त मका दिल पका की जारत जांई । अबरू में खुला असमान कुदरती गांई ॥ औरां कूं भिस्त दे मेटे दोजख पांई । कहै अनलहक्क सब फना मेरी नहिं दांई ॥ नहिं हिन्दू मुसलमान जान मेटांई ॥ ३ ॥ उलफत में उलझे० ॥ ३ ॥ यह ख्याल हाल दरवेश मस्त हुये सांई । वो खुदा जुदा नहिं दीन देख दिल मांई ॥ गिरधरगणेश हुये मस्त मर्म ले यांई । जिन पढ़ लिया कथन कुरान वेद की छांई ॥ यह ख्याल हाल दरवेश समझ ओर कांई ॥ ४ ॥ उलफत में उलझे० ॥ ४ ॥

## पैरी ५ नग २३ लावणी रंगत खरी ताल खैरवो ॥

## ३ लावणी जती की ॥

होय बाल जती रख दृढ़ मती सुण भाई । इन्द्रियन जीते सोइ जती मोक्ष कूं पाई ॥ टेर ॥ सत गढ़ शरण जाय मन की

मूंड मुंडाई । होय चेला ज्वाब सुण धरम लाभ अरथाई ॥ करै ज्ञान गोचरी हरदम गम कूं खाई। त्यागी खोटी सब दृष्टि बहन है माई ॥ ओ३म् से हुआ नोकार शब्द सुखदाई ॥ १ ॥ इन्द्रियन जीते० ॥ १ ॥ सोहं भैरव का इष्ट दिष्ट मम्माई। जतमत का जन्तर खैंचके तन्तर ताई ॥ जो मिले सो मितर नहिं दुश्मण दरसाई। ये सत विद्या की समझ रमज सें पाई ॥ है श्रावग शील संतोख निरप दोय भाई ॥ २ ॥ इंद्रियन जीते० ॥ २ ॥ ये काम क्रोध मद लोभ मोह लरकाई । मन चित बुध ये अहंकार की टोली आई ॥ होय गुणी गुरांसां पकर तुरत चिमटाई। ले ज्ञान ताजना मार मिटी घमटाई ॥ लरकन कूं पकर के सत विद्या सिखलाई ॥ ३ ॥ इन्द्रियन जीते० ॥ ३ ॥ हुये सिरी पूज सोहं पद सुरती छाई। वे केवलज्ञानी भया वेद यूं गाई ॥ गिरधरगणेश यूं भणे राह बरताई। सोहं प्यारा वो जती जीत जुग जाई ॥ ये कची मती का जती जूतियां खाई ॥ ४ ॥ इन्द्रियन जीते ० ॥ ४ ॥

## पैरी ५ नग २४ लावणी रंगत खरी ताल खैरवो ॥

### १ लावणी जंगम की ॥

जंगम जीते जुग ले शंभू का शरणा । शिव रटन कियां सूं मिटै जनम और मरणा ॥ टेर ॥ जिन शबद गुरु कर धर लिया भेख विचरणा । सतसंग अंग रंग लगा हिये में धरणा ॥ जत सत का क्रीट पहरे मुकट मनोरथ हरणा । जस की झोली खोली जिव्या शिव करणा ॥ घडे ज्ञान घंट ले हाथ खात गम जरणा ॥ १ ॥ शिव रटन० ॥ १ ॥ गुरु गम पैरी फेरी जंगम नित करणा । घर ध्यान ज्ञान आसा तज

आसन करणा । कर भजन भोख दिल होक दे हिरदा भरणा । चढ़ सुरत निरतके शिखर नहीं आखरणा ॥ होय जबर खबरकर उलटे पैर उतरणा ॥ २ ॥ शिव रटन० ॥ २ ॥ जंगम जुरिया अंगम देह चोर पकरणा ॥ पचीस पांच को बांच काड पण धरणा ॥ तन मन मारा धारा दिल ज्ञान अफुरणा । म्हा देव सेव काया कैलास दुख हरणा ॥ सेवा देवा दिल एक देख लिया शरणा ॥ ३ ॥ शिव रटन० ॥ ३ ॥ जंगम जीता बीता डंड जम का भरणा । इस हाल चाल चड गया सोहं पद धरणा ॥ गिरधरगणेश यूं भयो जंगम जग टरणा । शिव शिव रट सासे सास चाय कूं चरणा ॥ यह समझ वेद का भेद हिये में धरणा ॥ ४ ॥ शिवरटन ॥ ४ ॥

## पैरी ५ नग २५ लावणी रंगत खरी ताल खैरवो ॥

## ५ लावणीं नाथ की ॥

हुया एक देख वो नाथ निरंजन पूरा । गुरु गम सम मुद्रा पेहर बजाया तूरा ॥ टेर ॥ मूंडा मन तन मारो ममता हुया सूरा । करणी कोपिन कस दशइन्द्री किया चूरा ॥ अनुभव खोली झोली भैरव सैं पूरा । करै अलख खलक घट मांय सन्त वो ठूरा । करै ज्ञान ध्यान भोजन जिव्या पर भूरा ॥ १ ॥ गुरुगमसम ॥ १ ॥ बाना छाना पग प्रेम पावरी खूरा । अमृत पातर जल पिये हिये मंजूरा ॥ सत की सेली झेली जोगी अवधूरा । गल नाद ओद कर फूंके उडाया कूरा ॥ आसा पे आसण मार सार लिया मूरा ॥२॥ गुरुगमसम० ॥२॥ सम दम साधन घट लगी समाधी जूरा । सुखमन सेरी पैरी बजे अनहद तूरा ॥ औघाट घाट बैठा नहिं जोग अधूरा । बां खण्ड ब्रह्मण्ड सब खोज जगत

का बूरा । नहिं नाप आप है सोहं सन्त हजूरा ॥ ३ ॥ गुरुगमसम० ॥ ३ ॥ दानव देवत सेवत संसार मजूरा । घट मठ व्यापक अम्बर ज्यूं सन्त हजूरा ॥ गिरधरगणेश भणै वेद ऋषी भरपूरा । वो नाथ बात सुण दूजा तो नकली नूरा ॥ करै भेक्ष धेक और पच्छ वाद अधूरा ॥ ४ ॥ गुरु गमसम० ॥ ४ ॥

——o——

## भरमभंजन पचीसी ॥

### पैरी ६ नग २६ लावणी लंगरी रंगत ताल खेरवो ॥

### १ लावणी गुरुगमपैरी ॥

कठिन त्याग वैराग गुरू अजनेश्वर का सुणिये शाना । कोइ विरलाही जाना करी है जोग जुगत भगवा बाना ॥ टेर ॥ गिरह गवन नहिं भवन जिनों का अलख खलक में है रहना । मधुरे बैना १ बोलता कंवल खुले जिन के नैना ॥ आसण बणाया ठाट जमी का पाट चाट पे नित सोना । बोलत मोना, सुन्न शिखर में घर जिन का जूना ॥ जग की मेटी ताप हुया निज आप आप कूं पैचाना ॥ १ ॥ कोइ विरलाही० ॥ १ ॥ पांच पचीसूं मार लियो है सार सृष्ट घूमे ज्ञाना । मानूं कुंजर शाना, उदय और अस्त अन्त सुण पय्याना ॥ शरीर की सुध छाड नहीं है आड पाड परवत जाना । ज्यूं घुरै निशाना, पांच है तंत अंत का पय्याना ॥ दुनियां में दूभेद मेटिया छेद छयां धरते ध्याना ॥ २ ॥ कोइ विरलाही० ॥२॥ पचा पची पंत मेटिया सन्त सेण सव कूं जाना । क्या भवन

मसाना एकहि एक एकभई रसाना ॥ जिन के आगे अगम आरसी दीस रही चखू नैना । ये जोग का बाना, मुगत मायाने दत्त दिल में छाना ॥ भोजन फाका खावे किनका गम गंभीर खाना पाना ॥ ३ ॥ कोइ बिरला० ॥ ३ ॥ अष्ट सिद्ध नव निद्ध सन्त के खरी हाथ हाजर खाना । वे सन्त सुजाना, बजे अनहद बाजा दे दे ताना ॥ गिरधरगनेश गुरु है अजनेस जिन सत्त शबद लागा बाना । पिया अमृतदाना, उड़ाया मोह माया धर निस्साना ॥ ये क्रोड़ लाख में एक समझ ले नेक निगम नहिं है छाना ॥ ४ ॥ कोइ बिरला० ॥ ४ ॥

## पैरी ६ नग २७ लावणी रंगत लंगरी ताल खैरवो ॥

### २ लावणी मस्तलोकां की ॥

सन्त अमोलक रतन मणी ठोकर में पारस मिलता है । बिन तकदीरां, परख कां हाथ बीच नहिं झिलता है ॥ टेर ॥ गहला गूंगा बणा के बावरा जगहटरी में चलता है । रूप कुरूपा, बरण भंवरन के संग में मिलता है ॥ बोलै अमृत बैन वाद वीवाद बिना दिल खिलता है । चमकत दम दम वदन विज्ञान हवा सूं हिलता है ॥ प्रेम मगन हो गये सन्त सूबेर शाम नहिं गिनता है ॥१॥ बिन तकदीरां ॥१॥ खाना पीनाहै स्वाद एकरस जिह्वा इन्द्री गिलताहै । आप अकरता, वचन बाणी के संग नहिं पिलता है ॥ खरै खरावट ख्याल खतम दुनियां के साथ नहिं ललता है । ज्ञान ध्यान सूं भरा दरयाव कटोरा छलता है ॥ दया की दौलत दे दुनियां कू भली बुरी सूं सिलता है ॥ २ ॥ बिन तकदीरां० ॥ २ ॥ जागत सोवत सुन्न शिखर भिन महल मंडप नहिं तुलता है । मंडी मसाणो लिया विसराम बास निस किलता

है ॥ मिसरु तकिया देख तखत दुनियां दाई नहिं डुलता है । चाट चौवटे परामसीत मदारा खुलता है ॥ यह मस्तां का सांग सजन रहीम राम एक गिनता है ॥ ३ ॥ बिन तकदीरां० ॥ ३ ॥ वन बस्ती है एक एक आपे में मिले नहिं टलता है । दरशण परशण, कियां परलैका पाप सब जलता है ॥ गिरधरगणेश मस्तां का महरम जिज्ञासू कूं फलता है । आप बराबर करै कथनी के माफक चलता है ॥ वेद पुरान कुरान उलंग के निज महिमा में दिलता है ॥ ४ ॥ बिन तकदीरां० ॥ ४ ॥

## पैरी ६ नग २८ लावणी रंगत लंगरी ताल खैरवो ॥

## ३ लावणी गुरुमहिमा की ॥

श्री अजनेश्वर महाराज महर कर दिया ज्ञान उजियारा है । भवसागर में पकरिया हाथ उतारे पारा है ॥ टेर ॥ भवसागर में भंवर परा गुरु जामें नीर अपारा है । डूबत राखो, जगत में मच गया घोर अंधारा है ॥ मोह माया की बदली छायी बरस रही चहूं धारा है । नाव खेवटिया, नहीं कोई दीसै घाट किनारा है ॥ पूंजी लाया सो बैठा खाया फकत आसरा थारा है ॥ १ ॥ भवसागर० ॥ १ ॥ मनसा मगर लिया घेर फेर यां सुपना सर्प विष खारा है । मानमींडका, चलै गुरु आसा तृष्णा धारा है ॥ मती मछलिया भिलकत यामें गिरह गोह मतवारा है । पशु और पंछी, पैर फंसगया कुटम यह जारा है ॥ काया काछवा खरा फिरा कवि गिणतां गिणतां हारा है ॥ २ ॥ भवसागर० ॥ २ ॥ इस सागर का शोर देख जिया कम्पत हिरदा म्हारा है । गुरु देवन के, देव हम लिया आसरा थारा है ॥ जनम जनम से मेरी बीनती

चरणों में सीस हमारा है। ज्ञान जहाज में, बैठा लो गुरु मेरे पतत उबारा है॥ ओ३म् मन्त्र कूं साध बैठाया जहाज तो जनम सुधारा है॥ ३ ॥ भवसागर० ॥ ३ ॥ ऐसे हैं गुरु देव और नहिं देव असुर नृप सारा है। बिन सतगुरु से, भटकता चौरासी संसारा है॥ गिरधरगणेश यूं भणै कथन कथनीसूं शब्द, उचारा है। मन का मद्दरमा मार मन ही के बीच विचारा है॥ येही हैं गुरुदेव करेंगे सेव भंवर जुग पारा है॥ ४ ॥ भवसागर० ॥ ४ ॥

## पैरी ६ नग २९ लावणी लंगरी रंगत ताल खैरवो ॥

## ४ लावणी सन्त जँवरी की ॥

सन्त जंवरी बणाया सोदा ओ३म् मंत्र व्योपार किया। सुर्त निर्त सें जचाया हुवा लाभ खुल गया हिया ॥ टेर ॥ जवाहर जड़ना बणाया गुरुना भक्त भाव बाजार किया। तन मन कांटा सत का सेठ भस्म नग बिका दिया ॥ कई नगीना नरक निसाणी छोड सुरग का बसा लिया। धरम धन कूं, दिया सो अमरापुर व्यापार किया ॥ हरी हाट मन मोहन दास की जिन में सोदा लिखा गया ॥ १ ॥ सुर्त निर्त सें० ॥ १ ॥ हीरो हजार पन्ना विचार मन माणक ने मिला दिया। गिरह की गठरी मोती जोती जड़या रतन भिया ॥ हियो हिरकणी चूनी निरखणी लैनीलम रंग चढ़ा लिया। लाल लायकों, साय की जँवरी भट मिल गया पिया ॥ खोलो चश्म चित परखत पारस सत गुरु ने सुध करी दिया ॥ २ ॥ सुर्त निर्त० ॥ २ ॥ सारंग सार है नई नगीना कपट धूर सूं मिला दिया ॥ अमरापुर का जवांरत छोड़ काचे कूं उठा लिया ॥ सत्तगुरू अस्तुति कहुं कोई ज्ञान सिलो किया सफा

फिया । भवसागर में सजन सुण तोल मोल नहिं थाग थिया ॥ यह जवांर जवंरी खोय गांठ सैं शिर पैं हाथ धर रोय रया ॥ ३ ॥ सुर्त निर्त सं० ॥ ३ ॥ ओ३म् मंत्र निज सार धारली आढ़त संतां लिखत दिया । दसू दिशा में, किया व्योपार सार हरनाम लियां ॥ गिरधरगयोश यूं भणै सजन कर ले सोदा पी ज्ञान थिया । काल चालसूं, निकल भवसागर निकसो जीत जिया ॥ मिलो ज्योति में ज्योति फेर ना चोरासी में जनम लिया ॥ ४ ॥ सुरत निर्त० ॥ ४ ॥

## पैरी ६ नग ३० लावणी लंगरी रंगत ताल खेरवो ॥

### ५ लावणी गंगा जी की ॥

ज्ञानी सन्त गंगा न्हाया सें गंगा पवित्तर होती है। दुनिया दरसण, गंगा का कर के पाप सब धोती है॥टेर ॥ शिव की राणी होके पाणी वडे वेग से वहती है । फेर पहाड़ कूं चली शिव त्याग सिंधु में रहती है॥ गंगा न्हावे सो मुक्ती पावे हर की प्यारी कहती है । प्रीती पुरवक, परस जमद्वार लाज तेरी रहती है ॥ कलंक कटै और काया बटै गंगा जू पाप डुबोती है ॥ १ ॥ दुनिया दरसण० ॥ १ ॥ ऐसे ज्ञानी निरमल ध्यानी वे हंसा हरमोती हैं । बिन पढियां सें, वांचते चाहुं वेद की पोथी है ॥ अनुभव आना निरगुण वाना जगी ज्ञान की ज्योती है । तत्व तखत पैं, बैठ देखत दुनियां सब सोती हैं ॥ सोहं आप जाप नहिं जपणा ऐसो बिरतो होती है ॥ २ ॥ दुनिया दरसण० ॥ २ ॥ विष्णू दरशण कर होय परसन शिव ब्रह्मा लो बोती है । सन्त दरस बिन, गवर लक्ष्मी सावची रोती है ॥ इन्दर चन्द्र सुरज सिधमूनी सब को लारै ओती है । उन सन्तन का दरस कर करके दुर्मत खोती हैं॥

ऐसे सन्त सत्त चित्त आनन्द नहिं कोई न्याती न गोती हैं । ३ ॥ दुनिया दरसण० ॥ ३ ॥ सन्त रमै वे खण्ड ब्रह्मण्ड जां अपनी इच्छा होती हैं । भाग खुले तो, मिले मिट जावै जनम पनोती हैं ॥ ऊंडा भेवा परतक्ष देवा दीखे दृष्टी लोती हैं । घट मठ मांही सन्त यूं व्यापक धागे मोती हैं ॥ गिरधरगणेश यूं भणै गुपत हूं परगट मेरी बभूती हैं ॥ ४ ॥ दुनिया दरसण ॥ ४ ॥

ज्ञानइश्क पैरी ७ नग ३१ लावणी लंगरी रंगत ताल खैरवो ॥

## १ लावणी सुरत्संुदरी की ॥

महबूबां से प्रीत बांध के काम कठण का धारा है । उसी सुर्त्त ने, इश्क में जोग खतम कर डारा है ॥ टेर ॥ साजन के सिणगार सजे उर प्रीत की पटियां पारी है । ज्ञान शीशफूल डार सुमता की मांग संवारी है ॥ नयनों काजल कर्णफूल कानन के बीच गुलजारी है ॥ हार हमेल सब हिवडे ऊपर धारी है ॥ करणी कछनी पहर के नचनी चूंदर धीरज शिर धारा है ॥ १ ॥ उसी सुरतने० ॥१ ॥ लंघन लहंगा छला छाप हाथन में सभी सुधारा है । दिल सनम को चुड़ियां पहर कोई आसक्त कूं मारा है ॥ सत्तका तोड़ा पहर मकोड़ा पायल शोर भया न्यारा है । दिल मञ्जन मस्सी, लगा काजल ज्यूं रेख सवांरा है । मान पान कूं चाव नूर से लेहो सत का प्यारा है ॥ २ ॥ उसी सुरतने० ॥ २ ॥ अतन बतन कूं त्याग चली तज दिया जगत का लाजा है । प्रीत किया तो, सजन बिगरोही हजारों काजा है ॥ प्यारी प्यार किया दिल महरम से मिल गया मालक न्यारा है । भवसागर में इश्क कर कोई यक पार उतारा है ॥ अन्तस अमृत छांट

सुरत काया में सेज सवांरा है ॥ ३ ॥ उसी सुरत ने० ॥ ३ ॥ ऐसा इश्क कर नार यार वोही जो दिल का प्यारा है । उसी इश्क में सुरत ने काम सुधारा सारा है ॥ गिरधरगणेश उस देख सुरत हो गया जो मनमत वारा है । जक्त इश्क में यार क्यूं झूठा झगरा डारा है ॥ इश्क क्रिया महबूब मिले वां वेद कुरान पुकारा है ॥ ४ ॥ उसी सुरतने ॥ ४ ॥

## पैरी ७ नग ३२ लावणी लंगरी रंगत ताल खैरवो ॥

## २ लावणी सन्तआसक की ॥

मैं आसक हूं इश्क आस पे लगी प्रीत मिलजा जिगरी । तेरे इश्क में, सनम तज दिया महल घर की नगरी ॥ टेर ॥ इश्क दिवाना होय रह्या मैं तेरी सुरत दिलबर जानी । फिरूं ढूंढ़ता, त्यागिया खान पान पीना पानी ॥ लोकलाज ये काज आज मैंने रमा लिवी दिलवर वानी । इश्क चमन में, बनाया भगवाभेक धर निस्सानी ॥ प्रेम के नेम नहीं है प्यारा हाण लाभ मेटी सिगरी ॥ १ ॥ तेरे इश्क में० ॥ १ ॥ मधुरे वचन नाह सुख को सुण के भर आया हिरदा और नैन । प्यास लगे तब, पियें जल भूख लगे गम खावें सैन ॥ साल दुसाला वार धार मृगछाला पे आसन जपते रैन । तेरी सुरतके, कारणे दिला कूं अपने कर लिया मैन ॥ आसक घूमै इश्क ऐस में जुगत मुगत भर रहि गगरी ॥ २ ॥ तेरे इश्क० ॥ २ ॥ सजन सैन लग गये नैन अब कलना परत बिन देखे तोय । क्रोर जतन कर मिटैना प्रेम पियारे लीना मोय ॥ गादी तकिया छोड़ सनम पे जमी गलीचा रया सोय । मुझ मुरीद पे महर कर अब तो मासुक दिल भर जोय । पीत की आंटी तुल गई कांटी मासुक सूं सुरती झगरी ॥ ३ ॥ तेरे इश्क में० ॥ ३ ॥ इश्क

यार खांड़े की धार सुग घर से शीस न्यारा भाई। सनम इश्क की लगी तब भूल गये जग रसुनाई ॥ गिरधरगणेश यूं भयो इश्क महबूब सुरत मैं ने पाई। जगत इश्क में यार मत डूबो ऊंडी है खाई ॥ ज्ञान इश्क किया सन्त मिला है. मिन्त प्रीत बांधी पगरी ॥ ४ ॥ तेरे इश्क में० ॥ ४ ॥

## पैरी ७ नग ३३ लावणी लंगरी रंगत ताल खैरवो ॥

### ३ लावणी सन्तआसक की ॥

खुसी हुये दिलवर आसक को देख सुरत अन्तस मेरा। ज्ञान ध्यान कूं ढूंडते मुलक घाट घर २ डेरा ॥ टेर ॥ जिसी रोज से लगी प्रीत दिल चमकत है दम दम मेरा। चाल सूं न्यारा, सजन की उलफत मोहबत ने घेरा ॥ सुणतो यार बिन प्यार कियां सें मच गया है कीचर गेरा। हुया वदन जो मेरा फकत चश्मा सूं निरखे मुख तेरा ॥ तेरा तो दीदार दूर है नहिं न्यारा सब के भेरा ॥ १ ॥ ज्ञान ध्यान कूं० ॥ १ ॥ अजब तेरी है चाल नैनकी परी झिलक झट पट मारा। गुल हुसन का प्यारा नहीं कोइ चलता खंजर दूधारा ॥ अबरूं में असमान बसे तेरे आफताब नवलख तारा। है गुलजारा, नहीं महताब हीर का उजियारा ॥ अलप अवाज सुणी तेरी मैं हुया मस्त मदभर सेरा ॥ २ ॥ ज्ञान ध्यान कूं० ॥ २ ॥ जैसी खुसबो यार तेरे में नहीं मुश्क फूलनकी बहार। बाग बगीचा नहीं कोइ पैगम्बर देखा हुशियार ॥ बरण बयान कहूं सुण तेरा जाफरान नहिं स्या गेरा। तूं अलख अमोलख नहीं कोइ कंकर पारस है जेरा ॥ नहीं गांव नहिं नांव तेरे मिलने कूं चाहता दिल मेरा ॥ ३ ॥ ज्ञान ध्यानकूं० ॥३॥

तेरे इश्क में यार त्याग कर तुझे मिलन देता फेरा । मैंने घर घर हेरा, नहीं महरम सजन पाया तेरा ॥ गिरधरगणेश यूं भणै खुला घट पाट सजन मिल गया मेरा। हो गया भेरा। देख दुरमती दोषदिल सूं गेरा ॥ गुरु बताया पन्थ मिलाया कन्थ कृष्ण नन्द का चेरा ॥ ४ ॥ जान शान कूं० ॥ ४ ॥

## पैरी ७ नग ३४ लावणी रंगत लंगरी ताल खैरवो ॥

## १ लावणी सन्त आसक की ॥

हूं बण बैठा इसक्क का आसक्क सुरत सुंदरी है गोरी । कोई मिलावे। मिलावे सजन अरज सुणियो मोरी ॥ टेर ॥ सूते सुखभर सेज मेज पैं परी झिलक नैनां प्यारी । आंख नाक कूं देखके भूल गये सुध बुध सारी ॥ हाव भाव कटाच्छ कटारी कन्थ के हिरदे मारी । उड़ी नींद तन, वींद गइ बिरह चोट आरमपारी ॥ अजब रूप नांहि भूप की प्यारी अमरापुर की है नारी ॥ १ ॥ कोई मिलावे० ॥ १ ॥ धर अम्बर असमान ढूंडता भटक भटक काया हारी । इश्क मिश्क पैं, सिच कोइ देवे मुझे लगती खारी ॥ खाना पीना जीना जांन में सुरत बिना बिगरे सारी । कोई मिला दो मुझ कूं, तुझ कूं क्रोर लाख तन मन वारी ॥ अंदर भगवा भेस देखिया देस दया गुरदम धारी ॥ २ ॥ कोई मिलावे० ॥२॥ अमरापुर है दूर सूर नहिं पूगै ससिया संसारी। शेष महेशा रहेसा, ब्रह्माजी की फुलवारी ॥ औघट गैला घाट बाट पैं नट गये नेझा धारी। ज्ञान ध्यान कूं, जान हम दिलदरियाव डुबकी मारी ॥ मिली सूंदरी ब्रह्म चूंदरी परमानन्द परसा प्यारी ॥ ३ ॥ कोई मिलावे०॥३॥ सुरत सजन कर लिया भजन भवसागर पार भई गुलजारी ।

या इसक की रीती प्रीती परमानन्द पहुंची प्यारी ॥ गिरधरगणेश यूं भयो इश्क आसक की छिब सब सें न्यारी । करें इश्क चाम सूं, नाम सूं जिन के मुख मटिया डारी ॥ वेद पुरान कुरान पुकारें सभी साख सुरती गारी ॥ ४ ॥ कोई मिलावो० ॥ ४ ॥

## पैरी ७ नग ३५ लावणी लंगरी रंगत ताल खैरवो ॥

## ५ लावणी सन्तआसक की ॥

इश्क यार आसकती मांयें सीस विना धड़ झूंज रया । सनम सोख में, बण्या है घर काजल मैंने सफा कया ॥ टेर ॥ अतन बतन कूं त्याग तनत आसण पर आसा लगा दिया । लाज काज कूं, छोड़ किरिया किरतब मन उठादिया ॥ भोजन फाका खावे किनका तन टुकड़े कूं खिला दिया । भरम करम कूं मेट धर अम्बर बिच में सुला दिया ॥ जुगती मुगती दोनूं ही नांख्यों मन मुरशद सूं मिला रया ॥ १ ॥ सनम सोख० ॥ १ ॥ घूमत ज्ञानी कुंजर ध्यानी सकल सृष्ट अनकार किया । अजाप जाप कूं नाप सुरती निरती ललकार दिया । पांच चोर को मूंछ मोर कें पचीस परखत पकड़ लिया । तीन अवस्था समजता तीनों गुण के तीर पिया ॥ वां आसक मासुक बण्या बैठा मन बुद्धी नहिं जाण रया ॥ २ ॥ सनम सोख० ॥ २ ॥ घट मठ में परकास उसी का प्यारी प्रीतम मिला दिया । वां एक आप है, बाप पृथिवी पर्य्यन्त अनेक किया ॥ चमक्यो लोहा तलफत सूवा यह मान मैंने दृष्टान्त दिया । इसी तरह सूं, करें वो दिष्टा दरसण दिरस किया ॥ है वो न्यारा सब के भेरा इस महरम में रम्म रया ॥ ३ ॥ सनम सोख० ॥ ३ ॥ एक यार है सब का तार करता हरता का सार कया । यूं वेद पुरा-

ना, कुराना पिंडत सुरती सुणा रया ॥ गिरधरगणेश यूं भणै सज्जन भवसागर से मैं पार हुया । घर काजल की, कोठरी सांई हो के सफा रया ॥ सनम इश्क कर दिया मिश्क जिन के मुखरे पें धूर दिया ॥ ४ ॥ सनम सेख० ॥ ४ ॥

## भक्ति पैरी ८ नग ३६ लावणी खरी रंगत ताल खैरवो ॥

### १ लावणी भगवान् का वचन की ॥

भक्ती करता सुण भक्त कहत भगवाना । भक्ती में मुक्ती मिलै शिगरक्के श्याना ॥ टेर ॥ देख दुख पाये प्रहलाद ध्रू धर ध्याना । बलीराजा गये पयाल नीचलै खाना ॥ हरिचन्द का बिगरा हाल द्रोपदी श्याना । पांडव बिचरे बन मांय बिपत रैवै छाना ॥ फिर मोरधज्ज की लिवी पुत्र की जाना ॥ १ ॥ भक्ती में मुक्ती० ॥१॥ मन मूर मस्त हुया अनलहक्क हैराना । जड़भरत भोग देवी के लगे सुण काना ॥ फरीद सेख टिर गया कुवे के म्याना । एक मस्त कलेजा दिया मिरी भगवाना ॥ नारद कूं नारी करी पलट दिया बाना ॥ २ ॥ भक्ती में मुक्ती० ॥ २ ॥ नरसी पें खरग मण्डलीक काडली म्याना । शिव समन्द ने सूली दिवी नृप वेइमाना ॥ फिर धना भगत घर नहिं खावण कूं धाना । यह सोच सदामा करै लोक दे ताना ॥ कंकण घाली रवि दास कैद हुये ज्ञाना ॥ ३ ॥ भक्ती में मुक्ती० ॥ ३ ॥ मीरां ने मिलियो जहर मिया कर दाना । गिनका करमा सिंवरी खाय मूठा पाना ॥ सब भक्त भ्रष्ट होगया रही फिर आना । सतरू होय कें रता लिया सिरीभगवाना ॥ गिरधरगणेश यूं भणै भक्त वख्याना ॥ ४ ॥ भक्ती मे मुक्ती० ॥ ४ ॥

पैरी ८ नग ३७ लावणी खड़ी रंगत ताल खैरवो ॥

२ लावणी जवाब भक्त को ॥

अब भक्त कहत भगवान सुणो दिल ज्यानी । तुम करो बिघन भक्तो में च्याहूं कांनो ॥ टेर ॥ अब भक्त लडै भक्ती भूमी है छानी । वे सूरबीर सिर गेर लड़त हैं ज्यानी ॥ फिर जरा नहीं है चाय दूसरैं कांनीं । औरां के खातर देवे कलेजा दानो ॥ है भागवान वे भक्त रमाई बानो ॥ १ ॥ तुम करो बिघन० ॥ १ ॥ सब दोलत दुनियां कुटम त्यागियो ज्ञानी । डर प्रीत नहीं पिण्ड मांय सुणो दिल ज्यानी ॥ कोना वन बसती एक धरत है ध्यानी । परलोक पदारथ परवा डर नहिं मानी ॥ वे सदा रहत अलमस्त सन्त सैलानी ॥ २ ॥ तुम करो बिघन० ॥ २ ॥ करै इंद्र कोप गिर परै गगन सुन ज्यानी । तेरा उलट जाय दरियाव मेरी नहिं हानी ॥ करदे परला सब विघन भगत के कांनीं । वे भगत भजे भगवान चमकती श्यानी ॥ वे भगत बिघन सूं नहिं होते हैरानी ॥ ३ ॥ तुम करो विघन० ॥ ३ ॥ भगवत का भजन कर भक्तं गावते तानी । वे अपना आपा चीन्ह हुवा ब्रह्मज्ञानी ॥ गिरधरगणेश यूं भणे भक्त रख आनी । भक्ती करता वेराग ज्ञान पैठा-नी ॥ ये भगत भजे भगवान तजे तो बेइमानी ॥ ४ ॥ तुम करो बि-घन० ॥ ४ ॥

पैरी ८ नग ३८ लावणी रंगत खरी ताल खैरवो ॥

३ लावणी जवाब भगवत को ॥

भगवत कहता सुण भक्त भजे तूं मुझ कूं । तो मैं भजता दिन

रैन तजूं नहिं तुझ कूं ॥ टेर ॥ मैं धरूं भगत को ध्यान प्रेम जस गाऊं । कोइ पड़े भगत में भीर मदत चढ़ आऊं ॥ भगतां को मदत कार अन पाणी फिर खाऊं । है भक्त वछल मेरा नाम फतह कर आऊं ॥ भगतां आगे सिर झुका जोरूं नित भुज कूं ॥ १ ॥ तो मैं भजता० ॥ १ ॥ वैकुंठ सुरग नहिं गऊलोक में ध्याऊं । और सातदीप नवखंड ब्रह्मण्ड नहिं पाऊं ॥ भक्तां के द्वार पैं बैठो चिमन मनाऊं । मेरा भक्त देवे ठंडो ऊनी सोइ खाऊं ॥ बिन मिले भगत दिल जक प-ड़ती नहिं मुझकूं ॥ २ ॥ तो मैं भजता० ॥२॥ भगवत कहता सुण भक्त चाकरी चाऊं । तुम देखो रजा मैं तुरतहि हुकम उठाऊं ॥ तेरे अष्ट सिद्ध नव निद्ध द्वार पैं लाऊं । वैरी होय तो बतला दे तुरत पजाऊं ॥ फरूं छत्रपती गढ़ सिखर फहके धुज कूं ॥ ३ ॥ तो मैं भजता० ॥ ३ ॥ भगवत कहता पहलो भगतां नें ताऊं । पीछे भगतां घर हुकम उठावण आऊं ॥ गिरधरगणेश यूं भणे भोग नहिं चाऊं । भगती देदे भगवान हरी गुण गाऊं ॥ भगती सूं मुकती मिले मुरख नर बुज कूं ॥ ४ ॥ तो मैं भजता० ॥ ४ ॥

## पैरी ८ नग ३९ लावणी खरी रंगत ताल खैरवो ॥

## १ लावणी भक्त का जवाब ॥

अब भक्त कहत भगवान भरोसा भारी । भक्तां नें भगवत रूप करो गिरधारी ॥टेर॥ अब श्याम मुरत बसरही हिरदे में थारी । मेरी लगन लगी दिन रैन सुनो गिरधारी ॥ ये प्रेम फुंवारा चले नैन में भारी । दिरद हम हम हुये खरे खबर ले म्हारी ॥ यूं भक्त कहत भगवान निधारी थारी ॥ १ ॥ भक्तां नें भगवत० ॥ १ ॥ तेरे इश्क ऐस में तज

दी दुनियां सारी । सब कुटुम कबीलो भ्रात तात महतारी ॥ खाना पीना सब त्याग कै ममता मारी । सुक जपै तुम्हारा जाप लगन इकतारी ॥ काया माया मन त्याग कैं चौंदो फारी ॥ २ ॥ भक्तां नें भगवत० ॥ २ ॥ गिनका गोपी तैं तारा अधम अनारी । करमां मीरां सिंवरी घर जीमो त्यारी ॥ फिर ध्रू प्रह्लाद विभिषण गज किलकारी । हरीचन्द बलीराजा मोरधज्ज संसारी ॥ शिव समन्द नरसी पीपे गैंद आय मारी ॥ ३ ॥ भक्तां नें भगवत० ॥ ३ ॥ सैधां सजना काछ था अधम अनारी । रविदास शेख घाटम की घाटी टारी ॥ फिर जाट जुलावा छीपा सूं है यारी । भक्तां का कारज कीन्हा कृष्णमुरारी ॥ गिरधरगणेश कह सुण हरि बेर हमारी ॥ ४ ॥ भक्तां नें भगवत० ॥४॥

पैरी ८ नग ४० लावणी खरी रंगत ताल खैरवो ॥

५ लावणी भगवत की ॥

भगवत भक्तां घर हुकम उठावण आया। भक्तां का कारज किया कृष्ण मन चाया ॥ टेर ॥ माडे दोलत दे सुखिया मङ्गल गाया। घुमत घुरला हस्ती नृप द्वारे आया ॥ कर रया खमा सब जगत भगत पद पाया । भूलोक नाम किया अमर सुधारी काया ॥ फिर बजत निसाणा छत्तर चंवर ढुलाया ॥ १ ॥ भक्तां का कारज० ॥१ ॥ तेतीस क्रोर शिव ब्रह्मा विष्णू लाया । नारद सारद गणेश शेष सुण ध्याया ॥ आय इन्द्र खरा ले बिवाण शंख बजाया। सब सुनत धुनो तिरलोकी दरशण चाया॥ अब भक्त गये बेकुंठ पुष्प बरसाया ॥ २ ॥ भक्तां का कारज० ॥ २ ॥ अब भक्त गया वेकुंठ पुरी जस छाया । सब देव हाजरी करें बिलक्षण माया ॥ कोई नन्दन वन का अमृत भोजन पाया । कोई रीज मांज

कर भक्त अगारी धाया ॥ विष्णू भक्तां नें जोत में जोत मिलाया ॥३॥ भक्तां का कारज० ॥ ३ ॥ कोई धन जननी जग मांय भगत कूं जाया । बावन पीढी तिरगई गांव सुख पाया ॥ गिरधरगणेश हुये भक्त सुधारी काया । हरि अपने मांय मिला के यूं फुरमाया ॥ भक्तों सूं मुक्ती दूर नहीं सुण भाया ॥ ४ ॥ भक्तां का कारज० ॥ ४ ॥

## मनखंडन पैरी ९ नग ४१ लावणी लंगरी रंगत ताल खैरवो ॥

### १ लावणी मन की ॥

इस काया में मन्न मिरग है अंधेर बन में जाय चरा । बड़ा जोर है, त्यागी सूरवीर सूं नांय मरा ॥ टेर ॥ पांच तत्व की देह मिरग की नारायण रच दी प्यारा । काम क्रोध की, पीठ है लोभ मोह गरदन सारा ॥ मान का माथा भया मिरग का चला जानवर हुशियारा । ऐसा ये मिरगा, उजारा खेत बच दरखत सारा ॥ बनमाली ने चोट चलाई मिरग बाग में रया खरा ॥ १ ॥ बड़ा जोर है० ॥ १ ॥ मन्न मस्त होगया मिरग ये जोर पवन का मांय भरा । किया शोर ये, कह जैसे पारा वेकलू मांय ढुरा ॥ सात दीप नव खण्ड ब्रह्मण्ड में तिरलोकी के मांय अरा । उलटा ये मिरगा, देखले पवन वेग ज्यूं आय खरा ॥ जगत घास ये विनास कहिये मिरगा चर हो रया हरा ॥ २ ॥ बड़ा जोर है० ॥ २ ॥ निज्ज मन्न लिया सेल सन्न किया सतधोरा जिन नलधारा । पुन्न पागरा, कठण काठी लगाम लीनी प्यारा ॥ जत सत बकतर पहर उसी नें सील सेल कर पैं धारा । करुना कती और धरम की ढाल बांध ससतर सारा ॥ ज्ञान बाण सूं मारा मिरग

कूं भइ शिकार लो मृगछारा ॥ ३ ॥ बड़ा जोर है० ॥ ३ ॥ सतगुरु होगया बद्ध फिर शब्द नाम कूं ऊछारा। सजी सिकारा, चला जा बंका मारग घर थारा ॥ गिरधर गणेश यूं भणे सजन सुण एक नाम हर का धारा। पांच तत्व कूं मिला नर मिरगे को कुत्तो मारा ॥ दस इन्द्रिय कूं साज साधन से वेद पुराण समज्यो नीं जरा ॥ ४ ॥ बड़ा जोर है० ॥ ४ ॥

## पैरी ९ नग ४२ लावणी लंगरी रंगत ताल खैरवो ॥

## २ लावणीं मन की ॥

मन मेरे में आया मिला है चित चोकस कर लीनासर। एक दोय तोड़ हैं साव समझ लिया एकहि घर ॥ टेर ॥ समझ रमज को बा सजन सख गया नहीं नां आया है। थिर चर नाहीं देस और अयार नहिं काया है ॥ ऐसा है अद्वैत आतमा जां तो ब्रह्म नहिं माया है। सुते जो सृष्टी भासतो थावर जंगम छाया है ॥ नहिं कोइ भाव अभाव बात बिचार यार हिरदे में धर ॥ १ ॥ एक दोय कूं ॥ १ ॥ ज्ञान नहीं अज्ञान तात और मात नहीं वो जाया है। चार वरण का ख्याल उस ख्याली में नहिं पाया है ॥ राई में सूमेर समझ फिर वो नहिं तन्तर ताया है। वेदचार की सुरतियां हिल मिल ऐसा गाया है ॥ देव नहीं है सेव सजन वां जबर निबर का है नहिं डर ॥ २ ॥ एक दोय कूं० ॥ २ ॥ जांण नहीं पहचांण यार वो नां कोइ भूखा धाया है। जागत सोवत जहां नहिं सूल भूल का दाया है ॥ एक नहीं है दोय जोय वां समज रमज नहिं चाया है। तूं तत दोनूं असी पद कहना नांय समाया है ॥ कहणी बाणी थकी यार सुण दीन बैन भासत नहिं कर ॥ ३ ॥ एक दोय कूं ॥ ३ ॥ नहिं विट्ठी

नीषेध भेद तैं झूठाइ मन में लाया है ॥ जीना ने मरणा, डरणा नहीं काल ने खाया है ॥ गिरधरगणेश यूं भणे कथन थकगया ज्वाब नहिं आया है । ज्ञान विज्ञाना, अज्ञाना बाणी सूं नहिं गाया है ॥ है सोई है आप नाप नहिं ज्यूं धागे मोतियन की लर ॥ ४ ॥ एक दोय कूं० ॥ ४ ॥

## पैरी ९ नग ४३लावणी लंगरी रंगत ताल खैरवो ॥

### ३ लावणी आशातृष्णाखंडन ॥

आशा तृष्णा कूं मार लिया दुबद्या कूं रखणा ना चहिये । मन रागी, हुया तो बन कूं जाना ना चहिये ॥ टेर ॥ स्वारथ साथ सब न्यात जात इण में जो घमंडणा ना चहिये । धन जोबन माया, पहर के मद में छिकणा ना चहिये ॥ भला कियां से बुरा होय फिर उण सें लरना ना चहिये । दिन चार का मेला, किसी से बैर बसाणा ना चहिये ॥ हरी कथा, सिंवरण में बैठ के उसमें सोणा ना चहिये ॥ १ ॥ मन वैरागी० ॥ १ ॥ जिसने पैदा किया तेरे कूं उसे बिसरणा ना चहिये । निज ज्ञान पाय के, करम का भरम कूं रखणा ना चहिये ॥ हाण लाभ और माल खजाना खोया तो डरना ना चहिये । शरीर साथ है, दान दे मान कूं रखणा ना चहिये ॥ खोल आंखियां कोई नहीं तब सोग सोचणा ना चहिये ॥२॥ मन बैरागी०॥२॥ अतर अरगजा छांट देह पल पल कूं निरखणा ना चहिये । पाणी का बुदबुदा इसे मलमल कैं धोणा ना चहिये ॥ पाप मैल चढ रया वदन में इनकूं रखणा ना चहिये । सतगुरु की संगत जाय के खाली आणा ना चहिये ॥ जोग जुगत होगई सनम बीयोग खेलणा ना

चहिये ॥ ३ ॥ मन बैरागी० ॥ ३ ॥ देव पूज फल ना मिलिया तो उसे पूजणा ना चहिये । तेरे मांय चिदानन्द देह संसार डुलाना ना चहिये ॥ ज्ञान आंबफल खाय पेड बंबूल पै चढ़ना ना चहिये । अब कैसे बचोगे, दोष करमां में काडणा ना चहिये ॥ गिरधरगणेश यूं भणे हरी रट और जांचणा ना चहिये ॥ ४ ॥ मन बैरागी० ॥ ४ ॥

## पैरी ९ नग ४४ लावणी लंगरी रंगत ताल खैरवो ॥

### ४ लावणी बियोग की ॥

वियोग मांहे जोग साज सिध उनकी सोभा भारी है । हम ने तो देखा, भेख धर नांव बिना दे हारी है ॥ टेर ॥ सजे जोग बोयोग कबीरा पांचूं इन्द्री मारी है । सुत कुटुम कबीलो, हरिरट ,रखता घर में नारी है ॥ एक रोज की केहूं हकीकत जाणे दुनियां सारी है । श्री कृष्णचंद्र जी, रतन विणजारा बालद भारी है । पूछ काशी के बासी कबीरा जिन के घरकूं ढारी है ॥ १ ॥ हमने तो देखा० ॥ १ ॥ धना धरम कर दिया बीज कूं खाली खेती बाई है । श्रीकृष्णचन्द्र जी खेत कमोद सिटी निपजाई है ॥ सैण भगत का सांसा मेट्या आप बणे हरि नाई है । रबीदास के, घर कूंडी में गंग बहाई है ॥ पीपा गैंद मारी हिरदे में मिल गये कृष्ण मुरारी है ॥ २ ॥ हमने तो० ॥ २ ॥ नरसी महता जूनागड में पूरा ग्रस्थ गुलजारी है । एक रोज की, लिखी वो हुंडी कृष्ण सकारी है ॥ और काज तो कई सुधारे भक्तन के रखवारी है । जिन भरा माहेरा, सो नय्या जरी थान की त्यारी है ॥ धाप गये सब मनुष दिरब सूं उनकी तो लीला न्यारी है ॥ ३ ॥ हमने तो देखा० ॥ ३ ॥ केई वियोगी सजे सजन वो सजगइ करमाबाई है ।

श्री कृष्णचन्द्र जी, खींच और राव हाथ सें पाई है ॥ जिनका ज्ञान हो गया हरी के चरणों में सुरत लगाई है । मीरां मेड़तणी, गुणी जन उनकी गत नहिं पाई है ॥ गिरधरगणेश यूं भणै हरी कूं मेरी बेर क्यूं देरी है ॥ ४ ॥ हमने तो देखा० ॥ ४ ॥

## पैरी ९ नग ४५ लावणी लंगरी रंगत ताल खैरवो ॥

### ५ लावणी ब्रह्मगुन की ॥

ब्रह्मगुन कूं चीन्हा हमने गिगनमंडल लगगइ डोरी । प्रेम का प्याला, पिया जिन करमां की तोड़ी वेरी ॥ टेर ॥ गिरह रूप या वणी भागसी । पासी इण में पड़ी नागसी । जाणै दु- नियां सबी साची । जागत ही अजाण भई फिर कर रहि है मेरी मेरी ॥ १ ॥ प्रेम का प्याला० ॥ १ ॥ ज्ञान रूप की तन है हाट । सब जिनसीं का इणमें ठाट । मूरख कूं नहिं मिलती बाट । पापां सें देता फेरी ॥ २ ॥ प्रेम का प्याला० ॥ २ ॥ मुगत रूप का ब- णिया ठाट । दिल मंडल की खुली कपाट । धनाभगत से होगये जाट । जिण हरि सूं टेरी टेरी ॥ ३ ॥ प्रेम का प्याला० ॥ ३ ॥ गिर- धरगणेश ने मिलगइ वाट । तब गिरह भागसी सूं गया न्हाट ॥ बं- का मारग ओघट घाट । जिन सतगुरु से पाई सेरी ॥ ४ ॥ प्रेम का प्याला० ॥ ४ ॥

## सुरत सुलक्षण पैरी १० नग ४६ लावणी लंगरी रंगत ताल खैरवो ॥

### १ लावणी सुरत सुहागन की ॥

इस काया में सुरत सुहागण प्रेम पवन भररहि पाणी । किसने

जाणी, सोई नर जाणी वो अपने घर आणी ॥ टेर ॥ नारायण ने रची सुरत कू दसों दिसा ओढ़ी सारी । बणी तीजणी, सुरत का नूर सूर सब सें भारी ॥ मही मती की मांग सवॉरी अमरापुर घर भइ नारी । इब छलबारी पहर कूमती सोकनैं की न्यारी ॥ बिन्दी टोटी पहर धीरज की सच्चमुखीं मिरगा नैणी ॥ १ ॥ किसने जाणी० ॥ १ ॥ हियो हार और दुलरी नार हर नांव प्रीत पटिया पहणी । दया धरम का हाथ दोय बाजूबन्द लूंबां ठाणी ॥ चाऊं दिसां को चुरलो सोहे सवद रंग भयो रस्साणी ॥ संतोख सील का, है गजरा छला मूंदरी नख आणी ॥ किरिया को काजल मंहदी मन जल गहणा पहर बण रहि राणी ॥ २ ॥ किसने जाणी० ॥ २ ॥ कथना करी और पग से अरी हरि नेह नेवरी रतनजरी । जतना सांटा दया को लंगर पग में पहर्‌यो परी ॥ जत सत पायल बिछिया सोवै पुन्न पोलरी नख से भिरी । सब पहर कै गहणा, नार बा काल बली से कुस्ती लरी ॥ काल बली कूं जीत गई है सुरग बास बस गइ राणी ॥ ३ ॥ किसने जाणी० ॥ ३ ॥ अमृत नीर की आई सीर तब देहगार गगरी ठाणी । बड़ा पेच से, सूरत कूं बिरला नर कोइ घर आणी ॥ गिरधरगणेश यूं भणै सुरत कूं तूं है सुरगकी निस्साणी । भरलै पाणी, प्रेम पवन की धारा जल आणी ॥ अमृत जल कूं पिये हरी जन वेद साख बोलै बाणी ॥ ४ ॥ किसने जाणी० ॥ ४ ॥

पैरी १० नग ४७ लावणी लंगरी रंगत ताल खैरवो ॥

२ लावणी सुरत मछलिया की ॥

दिल दरयाव में सुरत मछलिया बण कै डुबकी मारी है । सा-

गर सार को, सुरत ने देखी रचना सारी है ॥ टेर ॥ निर्मल नीर भ-
र्या सुख सागर मीठी धार अति भारी है । दिल मेहरम में बणी
सब अलख खलक की त्यारी है ॥ माया मगर और काया काछवा
नाभ कंवल गुलजारी है । नाना प्रकार की, गुंज भंवरन की सुगंधी
सारी है ॥ कंवल गगन में ओम् सोम् वां ब्रह्मा ने वेद उचारीहै ॥ १ ॥
सागर सार को० ॥ १ ॥ सोहं सिखर है सहर नहर वाँ खुले फूल फुल-
वारी है । तीन लोक का, वास वसर्या ज्यूं बाग में क्यारी है ॥ अ-
नहद बाजा बजे नाद वां सूक्ष्म सेरो न्यारीहै । रवी ससीकी किरण नां
पूगी उदबुद भारी है ॥ झिल मिल ज्योती चुगती मोती सुरत मछलिया
प्यारी है ॥ २ ॥ सागर सार को० ॥ २ ॥ अनन्त कोट गड मांय
सुरत ने देख के सबद विचारी है । एक निरप तो करत है राज बड़ी
हुसियारी है ॥ सागर सीप सीप में मोती यूं माया सहित मुरारी है ।
बिन सतगुरु सें, परा है भेदभंवर संसारी है ॥ सागर एक समझ ले नेक
जग ऊठे तरंग अपारी है ॥ ३ ॥ सागर सार को० ॥ ३ ॥ थावर जंगम
जोय ब्रह्म का शब्द रूप आकारी है । बिना सबद सें, नहीं कोई दोसै
चश्म हमारी है ॥ गिरधरगणेश यूं भणे मिले गुरु पूरा बताई सेरी है।
सुख सागर का, बांधिया घाट लगादी पेरी है ॥ चढ़े सन्त सोहं सि-
खर में होगया आप मुरारी है ॥ ४ ॥ सागर सार को० ॥ ४ ॥

## पैरी १० नग ४८ लावणी लंगरी रंगत ताल खैरवो ॥

## २ लावणी सुनमंडल सुरती की ॥

सुन मण्डल गड सहर सुरत परणी जरई प्रीतम प्यारी । सुणो
चित दे, पिया वर लिया प्राण के आधारी ॥ टेर ॥ नवल वनी बणा

गई ओढ कैं चित की चूंदर सतसारी । इत्र छल बारी, गुंथाई प्रेम पटी भइ गुलजारी ॥ मत मोतियन की मांग संवारी अमरा पुर घर भइ नारी । जरा धीरज धारी कान में फूल फिकर कूं दी टारी ॥ दया दावणी अमृत पावणी सांचको सुरमो सूधारी ॥ १ ॥ सुणो चित्त दे० ॥ १ ॥ ओंहार हिरदै में धार कै दत्त की दुलरी झट पहरी । तज- वीज की तिलरी बयां बाजू कंकण बुध सें मिलरी ॥ नेम के नूपुर पायल ऊपर रींज मांज सखियां गारी । तन फुलवारी,रची संग मंहदी मोहन गुल क्यारी ॥ दत्तदावणा प्राणपावणा चढ़ी गगनकी मढ़ारी ॥२॥ सुणो चित्त दे० ॥ २ ॥नारद सारद शिव सनकादिक ब्रह्मा वेद वां ऊचारी । भई जिगकी त्यारी बजे अनहद बाजा मुरली न्यारी ॥ भाणकोट परकास पिया की सोभा बरणी नहिं जारी । भइ पिया की प्यारी,करी है जोग जुगत सुखमण सारी ॥ सखी सहल कर रही महल जिण अपनी काया सूधा- री ॥ ३ ॥ सुणो चित्त दे० ॥ ३ ॥ पुरुषारथ की फेंट बांध ले गुरुज्ञा- न निश्चैधारी । नहीं कछु भारी, टिटोरी लरी सिन्धु कर किलकारी ॥ गिरधरगणेश यूं भणे मेरे सतगुरु श्याम हैं रखवारी । सुरत पीयारी लगन किया बिरला सन्त तन मन वारी ॥ सन्त सुरत हुया एक हरी कूं देख प्रीत निरगुण पारी ॥ ४ ॥ सुणो चित्त दे० ॥ ४ ॥

## पैरी १० नग ४१ लावणी लंगरी रंगत ताल खैरवो ॥

### १ लावणी ज्ञान चोपड़की ॥

ज्ञान चोपड़ तूं रमले भाई सत का पासा डार दिया । सुरत की सारी, लगा संसार बाजी कूं जीत लिया ॥ टेर ॥ नारायण ने बणाई चोपड़ तरह तरह रंग डार दिया । नूर उसी का, इसी में फुलवारी

गुलजार किया ॥ सूत सत का रंग नांव का धरमका धागा चलादिया। मन को मगजो, लगाई तार जंतरी खांच लिया । कारीगर ने बणाई चोपड़ नांव हरी पे ख्याल किया ॥ १ ॥ सुरत की सारी० ॥ १ ॥ नारी वहोतर कोठा तिहोतर सुरती सारी हला दिया । तीन लोक का, पासा इसी मांय ने खेल रया ॥ चार दिसा की चार विरतियां अन्तेकरण गुलजार भया । चलो या चोपड़ जगत में जीती बाजी हार रया ॥ पाप पुन्न का दाव लगा है कोइ जीते केई हार गया ॥ २ ॥ सुरत की सारी० ॥ २ ॥ पहला पासा बालपणे का खावण खेलण में खोय दिया । लगा दूसरा, तिरिया के रंग रूपमें सोय रया ॥ तीजा पासा विरधपणे का सिर पे हाथ धर रोय रया । हर नांव की पूंजी, जिनोंने जनम धरा पिण नांय लिया ॥ जब पापांका करज भयाहै दुखी होय यां रोय रया ॥ ३ ॥ सुरत की सारी० ॥ ३ ॥ गिरधरगणेश ने बणाई चोपड़ ब्रह्मज्ञान का सार लिया । चला ख्याल ये कोई सत पुरुषां विरला जीत लिया ॥ सब चोपड़ का एक सार सुण प्रीत नांव हर का जो लिया । नर चोरासी सें बचेला अमरलोक जावेगे जिया ॥ ऐसी बाजी खेल जगत में अमर नांव सुधरै काया ॥ ४ ॥ सुरत की सारी० ॥ ४ ॥

पेरी १० नग ५० लावणी लंगरी रंगत ताल खैरवो ॥

५ लावणी भवसागर फुलवाद की ॥

भवसागर पें बाग लगाया वनमाली गिरधारी है । सरगुण निरगुण खेलता करमां के अनुसारी है ॥ टेर ॥ महीं मटी की बणाइ जिसने तरह तरह की क्यारी है । छत्तीस जात की, लगादी फुलवारी

गुलजारी है ॥ अमृत नहर चलाई जिसने पावे बाग बनमारी है । हजार तरह की सुगन्धी कोइ मीठी केई खारी है ॥ लगे लाख चोरासी इस पैं हुया नांव संसारी है ॥ १ ॥ सरगुण निरगुण० ॥ १ ॥ करम कणेर और मन्न मोगरा ज्ञान गुलाब हजारा है । चपल का चंपा फूल ये सुरग बाग में सारा है ॥ दया दाऊदी करुणा केतकी गुण मंहदी गुलजारा है । मति मोर सली ने बनाया हुसन चिमन सब न्यारा है॥ चश्म चमेली खुली बाग में लेवे सुगन्ध बनमारी है ॥ २ ॥ सरगुण निरगुण ॥ २ ॥ नरग नीबू जाखी जांबू सीताफल मतवारा है ॥ मन बेर जोर ने, पाप फल लगा बाग में कारा है ॥ डर की दाखां नार नारङ्गी सेवाप सेव छल मारा है । जरुना ते जमेरी गंडेरी छूटा रस मोधारा है ॥ द्रोह दोब दारम्भ लगी ये नरग़न की फुलवारी है ॥ ३ ॥ सरगुण निरगुण० ॥ ३ ॥ भवसागर पैं बाग लगाया अमरापुर के मन भाया । सुरत निरत सें, ख्याल ये सरगुण निरगुण छन्द गाया ॥ गिरधरगणेश यूं भणै हरी का पार किसीने नहिं पाया । ऋषी मुनी जन, अब लिया केइ बादी गोता खाया ॥ जिनकी किरपा है भगतां पैं जिनकूं भगती प्यारी है॥ ४ ॥ सरगुण निरगुण० ॥ ४ ॥

## अमीरस पैरी ११ नग ५१ लावणी लंगरी रंगत ताल खैरवो ॥

### १ लावणी सुरत कलाली की ॥

सुरत कलाली हे मतवारी प्याला पाव मुरारी है । देउं तन मन वारी, जाय दिल की दुर्मत सब मारी है ॥ टेर ॥ काया नगरी जाणूं सगरी, भटक भटक देह हारी है । ज्ञान गुरुने बताई चश्म हवेली थारी है॥

करी चित खुला हिया ॥ लगनो अगनो लोभ लकड़ियां रैन दिवस मिल जलादिया । भय का भभका, रसाणी देह देग सूं लगादिया ॥ दुख की जिनसां छोड़ इसी में खुसी का खुसबो डारा है ॥ १ ॥ इसी नसे में ॥ १ ॥ जरना जल भर लिया इसी में मन्न मझूरा डारा है । इसी नसे का सजन सुणा तोल मोल सब न्यारा है ॥ कपट की केसर डर की दाखां ग्यान गुलाब छुवारा है । किरिया किस्तूरी गुरगुण इलायची वेपारा है ॥ इसी का जंतर खैंच इसी में हुया ग्यान बुधियारा है ॥ २ ॥ इसी नसे में ॥ २ ॥ धरम धवण हो रही खिवण सतगुरु की सीख जिन धारा है । करम कलस पैं, टूंटी अमृत पररहि धारा है ॥ मांयें रंगतर खैंच्या अंतर खिमा का छिलका मारा है । चढ़ गया अमीरस, मैल मलकें में उतारा सारा है ॥ ऐसा प्याला पियै हरीजन घूमै गज मतवारा है ॥ ३ ॥ इसी नसे में ॥ ३ ॥ करम मिटया है पीणा कठया हर नाव रटया नहिं धारा है । मन मदमाता ताता फिरत जनम नर हारा है ॥ गिरधरगणेश यूं भणै सजन फिर उनकूं नहिं बुचकारा है । कहत कविसुर समझ नर बात काल का चारा है ॥ ऐसा प्याला पीले रेभाई हर से करले यारा है ॥ ४ ॥ इसी नसे में ॥ ४ ॥

## पैरी ११ नग ५३ लावणी लंगरी रंगत ताल खैरवो ॥

### ३ लावणी भांग का खंडन ॥

भांग मारतो भांग पिये नर नैण घुरायां सोता है । सुध बुध भूला भटक काया कंचन कूं खोता है ॥ टेर ॥ मिले यार दो चार चोहटे ले बूटी कांही धाया है । घोट छाणके, पिवो बेहाल नसा बो: छाया है॥

पड़तागुड़ता गनीम वस होय हलवाई पैं आया है। पास अंगूठी अडाणी मार माल कूं खाया है॥ औगुण ऊगा घर पैं पूगा ले तिरिया सङ्ग सोता है॥ १॥ सुध बुध भूला०॥ १॥ बिरज बिगड़िया शरीर सोफी अब अम्मल मन भाया है। भांग अमल सें, उपजिया जरदा बीरी खाया है॥ तनक तमाखू सूंघ उडाई ऊंग नसा गरणाया है। काया नगरी अंधेरा भया जीव दुख पाया है॥ राजा भया बलहीण पुना में खोया ख्याल ये होता है॥ २॥ सुध बुध भूला०॥ २॥ खाय जिनस ताजी रणडी-बाजी कर चोरी ले आया है। चीज बिरानी लगी हत्या लारैं जस गाया है॥ और अफयड उपने हैं कोई सायर ने समझाया है। सबी नसां को, भवानी भांग ने जान खपाया है॥ नसा लिया सो प्राण दि-या नर हाण लाभ नहिं जोता है॥ ३॥ सुध बुध भूला०॥ ३॥ नर लानत देदिवी नसै कूं किया काम मन चाया है। बियोग भोगी, कोई जोगी सुधारी अपनी काया है॥ गिरधरगणेश यूं भणे भांग का सांग कया इकराया है। सज्जन समझ कै, त्याग दी तुरत मुरख पछ-ताया है॥ ज्ञानी तो राजी ने लरता पाजी खोय दुरमत फिर रोता है॥ ४॥ सुध बुध भूला०॥ ४॥

## पैरी ११ नग ५४ लावणी लंगरी रंगत ताल खैरवो॥

### ४ लावणी भांग का मंडन॥

औगण हरणी आनन्द करणी भांग भली शिव पाई है। ऋषी मुनी जन छके वके ज्ञान गुणी गुण आई है॥ टेर॥ शिवजी ने सुख किया दिया है दान नसां को माई है। सब जीवन को, हरै दुख ताप आप फुरमाई है॥ देखत दुरमत जाय पाय पीछे लहरां बरताई है।

ऊगी अलबेली। हेली हरख निरख सुखदाई है ॥ हरकत हाणी भगी लगी अपणे आनन्द में छाई है ॥ १ ॥ ऋषी मुनी जन० ॥ १॥ दिया बदन कूं जोर हुया दिल और शक्ति उठ आई है। भोग जोग होय, लगत है स्वाद् चणा रुचखाई है ॥ करवा नहिं परवा है किन को राजा रंक इकराई है। घूमै गेंवर, देवल महलमंडो सो जाई है ।। प्रपंच भूला होय रया दूला देख दसा मनभाई है ॥ २॥ ऋषीमुनी जन० ॥२॥ ताकत टूटी तो पीलै बूटी होय सूरा बतलाई है। रंग दे वाकूं, जाकूं जोग जुगत गत पाई है ॥ प्याला पीना होय रंगभीना विरह लगाई घाई है। पुरब पुन के, आसरै सुरत निरत संग धाई है ॥ ऐसे होय रहे मगन लगो चाहे अगन भूल भरमाई है ॥ ३ ॥ ऋषी मुनी जन० ॥ ३ ॥ नसा लेवै नर नार थार बालक बुड्ढा सरसाई है। रोगी ने भोगी, जोगी नसे में नैण घुराई है ॥ गिरधरगणेश यूं भणे भांग पीया हरि सुरत लगाई है। नर दोष नहीं है, सही है लेख लिख्या हो जाई है ॥ जां तां तेरे हाथ समझ एक बात वेद यूं गाई है ॥ ४ ॥ ऋषी मुनीजन० ॥ ४ ॥

## पैरी ११ नग ५५ लावणी लंगरी रंगत ताल खेरवो ॥

## ५ लावणी गुरुगम गुटकी ॥

गुरुगम घूंटी लेके बूंटी पी प्याला होय गुलजारी। पांच जोध का, काडिया मोद पटक कुस्ती मारी ॥ टेर ॥ कहूं ख्याल सुण हाल हकीकत सत्त सिला बूंटी डारी। प्रेम नेम का, पिस्ता बिदाम मिरचां है कारी॥ दया मया केसर किस्तूरी इलायची अंतस चारी। लगनी लोडी गोडी वार छोड़ जिनसां सारी ॥ तन मन दोनूं मिला इसी पे दिया जोड़

फिक्र सत रज तम पैं दोनो धूरा । मन का मेहरम, मारता मान तान उड़ गइ दूरा ॥ करणी कलम किताब देखकै पाप पुन्न लेखा पूरा । भांडा भरम का, खोलकैं देख लिया निरगुण नूरा ॥ कहतां बरण बयान सजन बो गौर श्याम नहिं है भूरा ॥ १ ॥ मुकर महल में० ॥ १ ॥ चित की चसम खुल गई चन्द्र सोहं प्रकाश तपता सूरा। सुखमण सेज में, सुंदरी रमै पहर निरगुण चूरा ॥ सुन में सबद सबद में सुरता दिल दरयाव देख्या मूरा। पिण्ड ब्रह्मण्ड का, भेद यह जल से तरङ्ग नहिं है दूरा ॥ उलटे पन्थ चढ़ गये सन्त वे घर अम्बर का खुर बूरा ॥ २ ॥ मुकर महल में० ॥ २ ॥ जहां पाप नहिं है पुन्न सजन वां सच्च नहीं दीवै कूरा ॥ दिष्टा दरशण दिर्श यह नहीं दृष्ट में मंजूरा ॥ इश्वर नहिं है जीव जुगत और मुगत नहीं कण नहिं डूरा । हाली माली, नगारा नहीं समजणा हजूरा ॥ सहूकार नहिं चोर चसम सूं देख भगे क्यूं सैंपूरा ॥ ३ ॥ मुकर महल में० ॥ ३ ॥ सब का किया निषेध भेद है आपहि आप वसता सूरा । घिरत छाछ से निकाला सो विज्ञानी है पूरा ॥ गिरधर गणेश यूं भणे यार वो बसत नहीं दूरा ऊरा । ऊंचा ने नीचा, देख ले सब सृष्टी का है मूरा ॥ ऐसे ही वेद पुराण पंडित करते हैं कथन निरगुण नूरा ॥ ४ ॥ मुकर महल में० ॥ ४ ॥

## पैरी १२ नग ५८ लावणी लंगरी रंगत ताल खैरवो ॥

### ३ लावणी ब्रह्मचोले की ॥

कारीगर करतार इसी में दरज मरज वोले वाणी । देह थानकूं खैंच के नाप छांट कर ले आणी ॥ टेर ॥ सूत सत का परम दत्त का गर्भ वास ताणा ताणी । पुन्न पाण है, बणाई कारीगर ने रसराणी ॥

फुलवां की सेज हुरम त्यागे मुख किल्ला । कह गिरधरगणेश ज्ञान भूटो जप अल्ला । अनल हक्क का हरफ पडे सुलतान रसुल्ला ॥ ४ ॥

## ५ कुंडलिया भरतरी सुलतानी रा संग का ॥

भूप भरतरी बादशा सुलतानी सुखमाल । केइ दिन भोमी वीछरे हुई मोच कया सुंण हाल ॥ २ ॥ फकीरी ऐसी होई । विना ज्ञान वैराग गृस्थ त्यागो मत कोई ॥ कह गिरधरगणेश वडी निरयै कर जोई । ऐसे मिले सो मित्र और जिंदगाणी खोई ॥ ५ ॥

## पैरी ४ नग २० फकीरी का मंडन कुंडलिया तिफूली ॥

१ सोदे फरक फकीर है, नहिं प्रपंच की लाग । कनक कामणी तिरगा पै धरी ज्ञान की आग । धरी ज्ञान की आग अगम का गैला लीना । नित तिरपत निरद्वन्द सदा ब्रह्मानंद भीना ॥ कहै गिरधरगणेश सफल है जिन का जीना । वे फकीर साहब सन्त आतमा सब घट चीना ॥ १ ॥

## २ कुंडलिया तिफूली फकीरी का ॥

फिकर फकीरां फाकिया फर्ज रया नहिं कोय । तन दिवलो तत्व तेल में सुर्त वत्ती ली जोय ॥ २ ॥ उड्या अज्ञान अंधेरा । सोहं सत परकाश खुल्या चित चसम चंदेरा ॥ कह गिरधरगणेश हुया उपराम धंधेरा । उमीर उटत नांय काल का कट्या फंदेरा ॥ २ ॥

## ३ कुंडलिया तिफूली फकीरी का ॥

फकीर फारम फाड़िया कर हिमाव अकसीर । काया कागद गार कै हुया पीर का पीर ॥२॥ मीर दोसत नहिं दूजा । वे उमीर अकसीर करै

सब उनकी पूजा ॥ कहै गिरधरगणेश बीज जगत नहिं भूंजा । सदा साहबी संग फकीरी मिश्री कुंजा ॥ ३ ॥

४ कुंडलिया तिफूली फकीरी का ॥

फकीर फुलड़ा पैंपका ब्रह्म बाग के बीच । काया क्यारी कोरकैं दिया ज्ञाननीरकूं सींच ॥२॥ सुंगधी फैली वाकी । पैंप देख परसन्न हुवा नर करतां-इ झांकी ॥ कहै गिरधरगणेश छिब्ब कह सकै न वाकी । नहिं दृष्टांत जो लगै फकीरी पूरण पाकी ॥ ४ ॥

५ कुंडलिया तिफूली फकीरी का ॥

फकम फका फकीर कर दिवी फकीरां सैन । सिस समज्या कोइ सूरमा हुई मोच्च कया सुण चैन ॥२॥ मुक्ख सूं कया न जावै । कहत कहत थक जाय कवी ब्रह्मादिक गावै । कहै गिरधरगणेश फकीरी मेहरम पावै । भाई करलो अपणो आप साफ होय हाथ मिलावै ॥ ५ ॥

पैरी ५ नग २५ कुंडलिया तिफूली साधू मत खंडन ॥

१ कुंडलिया छप्पय छंद ॥

साधू का मत एक देख दुनियां नहिं आवे । भया एक से दोय जिनै नहिं मूल ठगावे॥ पांच सात का झुंड बना रुजगार कमावे । वे हैं अंधे अज्ञान भजन सी वस्तु गमावे । कहै गिरधर गणेश कपट की हाट जमावे । मैं ममता भरपूर बस्तु सागे नहिं पावे ॥ १ ॥

## २ कुंडलिया तिफूली ॥

दृढ़ आसन साधू सदा वे समय पाय बिचरंत । असाधू आशा जगत में नित कोरी किचरंत ॥ २ ॥ जाचते घर घर हटरी । अपणो तो खुद्या पाव बांधते सिर पर गठरी । कह गिरधरगणेश समझ सब खोई घटरी । किया दिगम्बर सांग भूल की बातां मटरी ॥ २ ॥

## ३ कुंडलिया तिफूली ॥

छापा तिलक जटा सिर मुंडन, धर लिया साधू सांग । करे कमाई गृस्थ में नर घर घर लावे मांग ॥ २ ॥ मुर्ख बोझा ले लदिया । जैसे धोबी घाट मैल लेजावत गदिया ॥ कह गिरधरगणेश भेक बो ऐसा बदिया । गुणी गुपत रह सन्त गरज़ नहिं एकहि फदिया ॥ ३ ॥

## ४ कुंडलिया तिफूली ॥

गृस्थ कराका काडता, सो भगवां कर लिया भांड । खाय खाय माल मुफतरा मचिया जैसे दागल सांड ॥२॥ धढ की खाली मूंडे । तृपतो देखाय एंठ की कूंडी ढूंढे ॥ कह गिरधरगणेश झुंड चेलन का मूंडे । रह जंगल साधू सूर जक्त में दीसे भूंडे ॥ ४ ॥

## ५ कुंडलिया तिफूली ॥

इस चाणक का चहरका कोइ खावेगा सूरा सनत । जिन कूं पार करूं भवसागर दिखाऊं दिल में पन्थ ॥२॥ भेक वस्ती वो राजा नित्त करे निरधार वजावे सनमुख बाजा ॥ कह गिरधरगणेश सरण सतगुरु की आजा । वस्तु देऊं अमोल मिले कोइ वरतन साजा ॥ ५ ॥

## पैरी ६ नग ३० कुंडलिया तिफूली कनक कामणी खंडन ॥

### १ कुंडलिया तिफूली ॥

कनक कामणी सङ्ग रमै सो नर मत के होया । सिंह सरूप कूं भूलके होय भेडर हाके रोया ॥ होय भेडर हाके रोया खोया होवत है भोगी। कनक कलंक कर दिया कामणी पूरा रोगी ॥ कह गिरधरगणेश गृस्थ चाहे होय जोगी । कनक कामणी सङ्ग समझ नर ऐसी होगी ॥ १ ॥

### २ कुंडलिया तिफूली ॥

कनक कामणी दोय कूं गृस्थी राखै जोय । गृस्थ धरम की धारणा इन बिन नहिं कछु होय ॥ २ ॥ खोय दुरमत घर बिगरा । करम होया सब कहै कुटम बैरी होय सगरा ॥ कह गिरधरगणेश मच्या घर घर में झगरा । कनक कामणी बिना गृस्थ ठोकर ज्यूं डगरा ॥ २ ॥

### ३ कुण्डलिया तिफूली ॥

कनक कामणी सन्त रख आसण लीना मांड । बिरगत बाना दीसता हम निगै करी जब ढांड ॥ २ ॥ भांड ज्यूं खिलवत करता । गृस्थी के घर जाय पेट इस बिध वो भरता ॥ कह गिरधरगणेश सन्त नहिं बाना धरता । है गृस्थी का गुलाम बिना करणी सैं मरता ॥ ३ ॥

### ४ कुण्डलिया तिफूली ॥

कनक कामणी दोय सूं तूं साधू रहिये दूर । रैण दिवस नहिं मिलसकै ऐसा समझो मूर ॥ २ ॥ कूर बोलो मत बैना । परबरती परपंच करो मत लैणा देणा ॥ कह गिरधरगणेश सन्त मानो ये कहणा । तो बन बस्ती के परे सर्व सोहं होय रहणा ॥ ४ ॥

## ५ कुण्डलिया तिफूली ॥

सन्त सीख कूं मानली सो नर होगया पार । यां बचनां सूं धेस है सो डूबा काली धार ॥ २ ॥ हार ज्यूं चल्या जुआरी । बिगर गई है ध्यान और की करत खुआरी ॥ कह गिरधरगणेश उलट नर फेर मुहारी । कनक कामणी काड ज्ञान झाडू दे बुहारी ॥ ५ ॥

## पैरी ७ नग ३५ कपट भक्ति खंडन कुंडलिया तिफूली ॥

## १ कुंडलिया तिफूली ॥

भक्त नहीं वो भांड है पूजा लेवे भेट । नाय ग्रस्ती के बारणे कर खिलवत भरते पेट ॥ कर खिलवत भरते पेट सिद्ध साधक ले सोभी । मुक्त मणी कूं वेच पईसा लेते लोभी ॥ कह गिरधरगणेस जगत् का है वो धोबी । प्रतिग्रह की पोट धरी अपणे सिर सोभी ॥ १ ॥

## २ कुंडलिया तिफूली ॥

भक्ती करत बिन भाव सूं धर बुगले का सांग । आखां मीचे जगत सूं ऊंची राखे टांग ॥ २ ॥ संगत सागर की तीरा । मछली है पर नार आंख सूं भेगे बीरा ॥ कहै गिरधरगणेस चुगै नहिं सागरहीरा । चुगता मटी मलीच जगत में खाय भचीरा ॥ २ ॥

## ३ कुंडलिया तिफूली ॥

बाना धर लिया भक्त का भक्ती करता नांहि । जिन का जीना धृक है डूब मरो जल मांहि ॥ २ ॥ यार लज्जा नहिं आवै । भ-

गवत का होय भक्त जाचयो घर घर जावै ॥ कह गिरधरगणेस भजनं परभू का गावै । गजराज ज्ञान को बेच हाथ कवडी ले धावै ॥ ३ ॥

४ कुंडलिया तिफूली ॥

इण भक्ती सूं आवसी धरमराय का दूत । बांध मस्क ले जावसी पड़ै पड़ा पड़ जूत ॥ २ ॥ भूत को जूणी आवै । भूकां मरतो यार नारदा जोवणा जावै ॥ कह गिरधरगनेस कपट सूं बो दुख पावै । या भक्ती करसी भृष्ट लख चौरासी में धावै ॥ ४ ॥

५ कुंडालिया तिफूली ॥

भक्ती कर लै भाव सूं प्रेम पियारो होय । भक्ती सूं मुक्ती मिलै कह समझाऊं तोय ॥ २ ॥ जोय लै महता नरसी । छप्पन क्रोर को भरमायरो मोहरां बरसी ॥ कह गिरधरगणेस बैठ घंटा भर करसी । तो क्रोड बिघन डल जाय काज सब दिल का सरसी ॥ ५ ॥

पैरी ८ नग १० प्रेमा भक्ति मंडन कुण्डलिया तिफूली ॥

१ कुण्डलिया तिफूली जवाब भगवत का ॥

भगवत् कहता भक्त सूं मुझ कूं भजता यार । मांगे सो वर देत हूं भवसिंधू कर दूं पार ॥ भवसिंधू कर दूं पार भक्त हो जावे मेरा । मैं उन का हो गया दोऊं जो मत है मेरा । कह गिरधरगणेस भक्त घर देता फेरा ॥ बिन मिलियां वे चैन मिल्या सूं सुख होय गैरा ॥१॥

२ कुण्डलिया तिफूली ॥

भगवत कहता भक्त घर रहता दिन और रात । खरा टैलवा

द्वार पैं जां जावै जहां साथ ॥ २ ॥ हाथ सस्तर ले चाहूं । कोई करै भक्त सूं द्रोह पटक गुरजन सूं मारूं ॥ कह गिरधरगणेस फेर नरगां में डारूं हूं भक्तां को भीर चढूं शत्रू पैं बहारूं ॥ २ ॥

३ कुण्डलिया तिफूली ॥

चाये राजा रंक होय देव यच्च पुनि सुर । एक चक्र तैं मारता शीस अलग धर दूर ॥ २ ॥ हूर मिट जावे दिल की । बिगर जाय सब हाल सुरत दीखत है बिलकी ॥ कहै गिरधरगणेस उड़ो मुखरे की चिलकी । सहस हाथ सूं कोप कियो हरि देके किलकी ॥ ३ ॥

४ कुण्डलिया तिफूली ॥

भक्त मेरा भगवान है हूं भगतां को दास । हर कर हिरदै राख· तो भजतो सासो सास ॥ २ ॥ भगत कूं भूलूं कोकर । भूल्यां भूंडी होय माजनो जावे बोकर ॥ कह गिरधरगणेस चढ्यो भक्तो को सोकर । कहता भगवत आप लिख्यो गीता में जोकर ॥ ४ ॥

५ कुण्डलिया तिफूली ॥

भक्ती में वो विघ्न है कोई जय शिरला सूं होय । लाखां मांय है नहीं पुनि क्रोड़ां मध्ये जोय ॥ २ ॥ मिले कोई एक अनामी । जिन कूं परवा नाहिं हरी त्रिलोकी धामी ॥ कह गिरधरगणेश भणै हरि वे हैं स्वामी । मैं उन का शिष्य हुआ और माया का डामी ॥ ५ ॥

पैरी ९ नग ४५ द्रव्यमंडन कुण्डलिया तिफूली ॥

१ कुण्डलिया तिफूली कवड़ी को ॥

कवड़ी बिन कङ्गाल है नर बोलत नहिं कोय । जिन के कवड़ी

है नहीं देख बिकता हस्ती जोय ॥ बिकता हस्ती जोय । सो कवड़ी के मांहिं ॥ कवड़ी बिन बुद्धिहीन ठौर मिलती नहिं कांहीं । कह गिरधरगणेस मिले कवड़ो में सांई ॥ समझै नहीं तो यार लै जावे जमपुर तांई ॥ १ ॥

## २ कुण्डलिया तिफूली पईसे को ॥

पईसे जुग प्यारा भयाज्यां खारा भयाज पूत । मात पिता यूं कहत हैं तूं मेरो पूत कपूत ॥ २ ॥ खेलता पइसा बाजी । सब पइसे का दास समझ लो पिंडत काजी ॥ कह गिरधरगणेस सेठ पइसा है साजी । करो विवेकी छाया मिले न पैसे बिन भाजी ॥ ३ ॥

## ३ कुण्डलिया तिफूली रुपिया को ॥

रुपिया तूं है राम जी जगत भगत बस होय । जिन के रुपिया है नहीं जिन की बिगरी जोय ॥ २ ॥ मिनख मिनखां में नांहीं । सुन रुपिये की रीत प्रीत दुनियां के मांहीं । कह गिरधरगणेस भखै संतन के तांहीं । साधू होय रुपिया रखै तो ठौर मिलै सी नहीं कांहीं ॥ १ ॥

## ४ कुंडलिया तिफूली सन्त भजन द्रव्य को ॥

सन्तां रै रुपिया रामजी प्रेम परत टङ्क सार । ज्ञान मूस में गारणी सत सिक्के व्योपार ॥ २ ॥ द्रव्य ये खाय न खूटै । सब पइसा है पास नहीं कोइ चोर न लूटै । कह गिरधरगणेश डडावै भर भर मूटै । कुवेर का भंडार हाथ किस बिध अब टूटै ॥ ४ ॥

५ कुंडलिया तिफूली ज्ञानलक्ष्मी को ॥

माया मरजी में खरी रहती दिन और रात। पाऊं हुकम हजूर का बोले ऐसी बात ॥ २ ॥ हात हाजर हूं साधू। मुझ पैं अज्ञा करो शरण तुम्हरी हूं माधू। कह गिरधरगणेश सन्त पैं चले न जादू। जिन माया ने बस करी बजे अनुभव का नादू ॥ ५ ॥

पैरी १० नग ५० ज्ञान चेतावणी मण्डन ॥

१ कुंडलिया तिफूली गृहस्थ का ॥

मात पिता परवार सुत सब मतलब का यार। अन्त समै तू जावसी ऐ आडी देसी कार ॥ ऐ आडी देसी कार बार जंगल के मांई। बांध पोटली खाक बहावे जल के तांई ॥ कह गिरधरगणेश सजन सिवरै नीं सांई। बिना भजन मर जाय तो ठौर मिलसी नहिं कांई ॥ १ ॥

२ कुण्डलिया तिफूली संसार का ॥

मतलब करते मनुष सब मित्तर काज बिगार। मिलबे कूं चित ना चाहै हम परख लिया संसार ॥ २ ॥ बजे गुणी औगुण गारा। करैं मितसूं प्यार फेर लड़ता है खारा ॥ कहै गिरधरगणेश असल है कथन हमारा। मित्तर अपणा आप और का तो मूंडा बारा ॥ २ ॥

३ कुण्डलिया तिफूली इष्ट का ॥

कृपा करत गोपालजी जब निरधंन करदेत। मोह माया दरयाव सूं तुरत काड कर लेत ॥ २ ॥ हरी के सिंवरण लागे। बिन माया पर-

वार माखियां उलटी भागी ॥ कह गिरधरगणेश मेहर बिरलां पैं होई। धन वाको दीदार माया छुवत नहिं कोई ॥ ३ ॥

४ कुण्डलिया तिफूली गुरुदेव का ॥

कृपा करी गुरुदेवजी मिटगया दिलका दोस । अहंकार कूं मारतां हुया हरीका जोस ॥ २ ॥ कोस पांचूं गुण तीनूं । सब घट लिया पहचान बजे अनुभव का बीनूं ॥ कहै गीरधरगणेश ब्रह्म हिरदे में चीनूं । लगी लगन इकतार मिटाया दिल का दीनूं ॥ ४ ॥

५ कुंडलिया तिफूली अनुभव का ॥

हवा ती हरिनांव की अंदर चलता सास । पवन पाणी पथरया तीनूं हो ऊबा पास ॥ सखी सुंदर अस्थाना । रीझ मांज मोहताज उहै वां दे दे ताना ॥ कह गिरधरगणेश शौक हम करते छाना । परतख करता यार जिसी घर पड़तो छाना ॥ ५ ॥

पैरी ११ नग ५५ दृष्टान्त भारत संज्ञा अर्जुन मंडन ॥

१ कुंडलिया तिफूली दृष्टान्त भारत रो ॥

आख्यान केहुं आगलो कौरव पांडव दोय । और जमी को चालियो तूं जिनके जुध कूं जोय ॥ जिन के जुध कूं जोय दुशासन हो गया मोटा । पांडव पीरा सही राज बिन दीसत छोटा ॥ कह गिरधरगणेश भिर्‌या दल पांडव खोटा । कौरव मरे कुमौत समझ इस विध का ओटा ॥ १ ॥

२ कुण्डलिया तिफूली कृष्ण का जवाब ॥

अरजुन सुण कहै कृष्ण जी इस विध लड़णा वीर । करणी कवाणी

हाथ ले अनुभव बावो तीर ॥ २ ॥ मीरमर जावे रण में । शूरवीर भगजाय भिले नहिं ससतर कर में ॥ कह गिरधरगणेश लरो अनुभव के घर में । भारत कितोक बात जीत जावो एकहि शर में ॥ २ ॥

३ कुण्डलिया तिफूली शत्रु का ॥

शत्रु कूं मित्तर रखो भखो न दिलकी राग। वो दुश्मन दग्ध होय जावसी ज्यूं लगी सोर में आग॥ २ ॥ भाग कितनी भां जाई । पीठ पिछारी कुआ खिणीजे सन्मुख खाई ॥ कह गिरधरगणेश कृष्ण या जुगत बताई । अरजुन कहणा मान इसी विध लड़ना रे भाई ॥ ३ ॥

४ कुंडलिया तिफूली बुराई का ॥

बुरा चाहे नर और का तो अपणा बुराज होय । बिना गुनै शूलो चढ़े उण दुसमण दुख नहिं कोय ॥ २ ॥ जोय ले घर में लेखो । जिन कूं नहिं आकीन हकीकत करके देखो ॥ कह गिरधरगणेश मूंड मीठो ले सेको । यह सतपुरुषां का वाक यार राखीजे एको ॥ ४ ॥

५ कुण्डलिया तिफूली शत्रुमिल सांसे का ॥

शत्रु मिल सांसो कियो के मेरो तो बिगर्यो नांय । तब सांईं सगती भेज दी खाय गई मम्माय ॥ २ ॥ आय भूमी के ऊपर अदीठ चक्कर चले दुशासन गिरगये भूपर ॥ कहे गिरधरगणेश बच्या अनुभव का नूपर । भारत भैरवी खाय हाथ खांडा ले खूपर ॥५॥

पैरी १२ नग ६० ज्ञानोपदेश मंडन ॥

१ कुंडलिया तिफूली निंदक का ॥

निंदक नरक निचोवता जिन का मोटा भाग । बलिहारी उस

निन्द की रींज मांज कर आग । रींज मांज कर आग राग की क-तरी चोटी । निन्दक नेहचे जीम दिवी निन्दा की रोटी ॥ कह गि-रधरगणेश बात करता है खोटी । विना लाय लग जाय मिले नहिं पाणी लोटी ॥ १ ॥

## २ कुण्डलिया तिफूली निंदक का ॥

निंदक नेहचा राखिये तेरा बिगरै हाल । जीभ कटै मोभी मरै बिना कजा खाय काल ॥ २ ॥ चाल ते ड्योडी खांदी । पेट पी-लिया रोग पीठके अदीठ चांदी ॥ कह गिरधरगणेश आंखियां होय जावे आंधी । ये निंदक का निरधार खैंचिया अंतर गांधी ॥१॥

## ३ कुण्डलिया तिफूली चुगल का ॥

चुगल भटकता चून बिन भूखां मरता होय । सुबै शाम अन ना मिले जिन कूं लग गइ दोय ॥२॥ सोय ऊठत यूं फिरता । चुगली खाय चंडाल पेट इस विध वो भरता ॥ कह गिरधरगणेश और की चुगली करता । जिस पर साहब को कोप बिना अन बसतर मरता ॥

## ४ कुण्डलिया तिफूली सांसै का ॥

देख संपदा और की मतकर सांसा यार । घर की पूंजी खोवसी परै गजब की मार ॥ २ ॥ मिले ना घर में रोटी बिया जारै को बैल होय सिर लदसी पोटी ॥ कह गिरधरगणेश बड़ो हरगत है मोटी । मतकर सांसा यार और के धन हुरी कोटी ॥ ४ ॥

## ५ कुंडलिया तिफूली अहंकार का ॥

अहंकार क्यूं करत है नर थोड़ेसो दिनको बात । रावण के दश

सीस थे बीसूंही कटगये हात ॥ २ ॥ जात कुल कही न जाही । जु-रासन्ध शिशुपाल कंस की जमा गमाई ॥ कह गिरधरगणेश कृष्ण गीता यूं गाई । तेरी इच्छा है ज्यूं करो जैसी भुगतोला भाई ॥ ५ ॥

## कुरीतिनिवारण पैरी १३ नग ६५ कुंडलिया तिफूली ॥

### १ कुंडलिया दगाबाज का ॥

दगाबाज दंड भुगतसी हाथां कीनी हाण । गया डुबाणे और कूं आप डूबिया जाण ॥ आप डूबिया जाण ताण चल रहि उस तन में । मिरगी आय मरगया बासना रह गइ मन में ॥ कह गिरधरगणेश हुया मरकट रह बन में । दगा सगा नहि यार धूर दीजे इण धन में॥१॥

### २ कुंडलिया तिफूली चोर का ॥

चोर चोरासी भुगतसी होय गुघ्घू बिचरै रात । दुखी होत दिन ऊगतां कागा चुण २ खात ॥ २ ॥ हाथ सूं करी कमाई । यां बन्ध मरै मलीच रतन सो जान गमाई ॥ कह गिरधरगणेश सजा जमराज ज-माई । तूं भूखोई भेमो पोड इसो मत करोरे कमाई ॥ २ ॥

### ३ कुण्डलिया तिफूली जारपुरुष का ॥

सब नीचन तें नीच है जार पुरुष भर सूगड । जोवै नारदा नित नवा घर घर लीना ढूंड ॥ २ ॥ मूढ मर न्याव करावै । धरमराय के द्वार आग खंब बाथ भरावै ॥ कह गिरधरगणेश बांध जंजीर मरावै । जार पुरुष कूं पकड़ नरक के मांय गिरावै ॥ ३ ॥

### ४ कुंडलिया तिफूली कृतघ्नी का ॥

कृतघ्नी होय कोडिया बिगड़ जाय सब डील । रुधिर राध

झरणा झरै होय होय फूटै खील ॥ २ ॥ चीस दे रोवत रोगी । कष्ट परया कहर दुखी होय काया भोगी ॥ कह गिरधरगणेश जीवता हो- गया सोगी । मुआं मिल्या है जनम सरप बिछुवा या बोगी ॥ ४ ॥

## ५ कुंडलिया तिफूली धर्महार का ॥

धर्महार सो धाणा का जनम जनम में होय । परभू सें बेमुख भया धरम करम दिया खोय ॥ २ ॥ ख्याल रख कोरा परसी । ऐसी बिगरै यार लूण ज्यूं काया गरसी ॥ कह गिरधरगणेश साहब बारैला करसी । लख चोरासी मांय यार अंधा होय फिरसी ॥ ५ ॥

## कुकर्म खंडन पैरी १४ नग ७० ॥

## १ कुंडलिया तिफूली द्रोह क ॥

द्रोह करै नर और की सो डूबे काली धार । सिरड़ी होय कै बिचरसी झूठा करत विचार ॥ झूठा करत बिचार फार वस्तर होय नागा । फिरै स्वान ज्यूं यार टूक तांई घर घर भागा ॥ कह गिरध- रगणेश सबी धुरकारै आगा । लगी द्रोह की चोट मुआं फिर होसी कागा ॥ १ ॥

## २ कुंडलिया तिफूली धोखावाज का ॥

धोखा दे धन हर लिया दिया कौरव कुल कूं खोय । तूं नर फूल्यो फिरत है पिण या बिध बीतै तोय ॥ २ ॥ जोय लै भारत सं- ग्या । करण दुशासन,आद मिलो नहिं अंग में अंग्या ॥ कह गिरधर- गणेश रुधिर सूं शरीर रंगिया । तेरी तो कितीक बात यार क्यूं फिरै तो फंगिया ॥ २ ॥

## ३ कुंडलिया तिफूली पाप उत्पत्ती का ॥

कहूं पाप की उत्पती झूंठ वचन सूं होय। चाहे गृस्थी साधू भको दे सब पूरव पुन खोय ॥ २ ॥ जोय ब्राह्मण की हत्या। झूट वचन सूं लगी निकल गई पिंड की सत्या ॥ कह गिरधरगणेश वचन मत बोलो मिथ्या। सांचा भाखो वैण सैण समझो नित नित्या ॥ ३ ॥

## ४ कुंडलिया तिफूली मनसा पाप का ॥

मनसा पाप नर करत है जिन को सुण ले ताप। या संकलप सूली पैं चढ्यो डस गयो कालो साप ॥ २ ॥ सजा पाई है नामी। जिके जनमिया आय जगत में गधिया कामी। कह गिरधरगणेश घीसता भाटा भोमी। हुया पीठ पर रोग कागला खावत चामी ॥ ४ ॥

## ५ कुण्डलिया तिफूली स्वप्नभोग का ॥

शरीर सूतो भवन में मन भोगत है भोग। शरीर सुपरस ना कियो भुगते व्याधीरोग ॥२॥ जोग मन मोहन करता। हुया सच्चिदानंद फेर नहिं काया धरता ॥ कह गिरधरगणेश बिचरता मन वो फिरता। भुगते दुख त्रीताप जनम धर धर के मरता ॥ ४ ॥

## पैरी १५ नग ७५ पण्डित काजी का वर्णन ॥

## १ कुंडलिया तिफूली पंडित का ॥

पंडित पढ़े पुराण कूं षट शासतर वेद। तोता पढ़के बोलता समझ्या नहिं कछु भेद ॥ समझ्या नहिं कछु भेद खेद मिटती नहिं दिल को। काजी कुरान पढ़गया मारता आंछे किलकी ॥ कह गिरधरगणेश

ज्ञानकी है नहिं चिलकी। धनवारा होगया सुरत दीसंत है विलकी ॥ १॥

## २ कुंडलिया तिफूली पंडित काजी का ॥

पंडित पिंड खोज्या नहीं मुल्लां मेहरम दिया खोया दोनूं वेद कुरान में रहे नींद भर सोय ॥ २ सभा कर ज्ञान सुणावे । है बन्ध्यो रा आप और का बंध छुडावे ॥ कह गिरधरगणेश दीनता भीक उगावे । तब लग है अज्ञान मर्म सच्चा नहिं पावे ॥ २ ॥

## ३ कुण्डलिया काजी का ॥

काजी कलमा साथ पूकारै ऊंचा मुख कर जोय । कान फूट बोले भये खबर न पाई कोय ॥ २ ॥ कोन गत गूंगा होई । तब पावेगा निज सार देवै असार कूं खोई ॥ कह गिरधरगणेश निवेरा कर दो दोई । जल के मांहिं मीन मीन के मुखमें भोई ॥ ३ ॥

## ४ कुण्डलिया तिफूली पंडित का ॥

पुस्तक बांच पंडित भया जोग जुगत कर खेद । वेद बाच निरफल रया पाया नहिं कछु भेद ॥ २ ॥ भंवर होय भ्रमिया भारी । अरध उरधके मांय सूगंधी लेता खारी । कहगिरधरगणेश ज्ञान बिन बिगरी सारी ॥ कृपा करत करतार पढ़े चिन हुवे मुरारी ॥ ४ ॥

## ५ कुंडलिया तिफूली पंडित काजी दोनों का ॥

तेरी मेरी लग रही पंडित काजी दोय । तेरी सें मेरी भई जब दीपक दिवला जोय ॥ २ ॥ सो किनकूं समझावे । गुरू शिष्य का भाव केवतां बश नहिं आवे ॥ कह गिरधरगणेश मिले गुरुगम पद पावे तब पंडित काजी एक भेद दृष्टी क्यूं लावे ॥ ५ ॥

## पैरी १६ नग ८० कुण्डलिया तिफूली मुसलमीन का ॥

## १ कुंडलिया निवांज का ॥

तन का तो तकिया किया मन मुरशद कूं जोय । अला नांव

उस्तावा लेके पैर हांत लिये धोय ॥ पैर हात लिये धोय निगम नीवाज गुजारी । नीचे शिर कूं झुका देख ली भिश्त खुदारी॥ कहगिरधरगणेश जान कूं तुरत सुधारी । हमही राम रहीम भये हैं पीर मदारी ॥ १ ॥

## २ कुण्डलिया जारत का ॥

जगिया सो जारत करैं जावै मक्के मीर । निवाज गुजारैं गम बिना खुद पीरन का पीर ॥ २ ॥ पैगम्बर पत्थर माना । वे मुसलमीन हैं नांय कपट का धर लिया बाना ॥ कह गिरधरगणेश पीर बसता है छाना । दम दम बोलै यार बोलावै सोहै खाना ॥ २ ॥

## ३ कुण्डलिया साईं मिलाप का ॥

श्वासा में सांई मिलै मन सूं मोला होय । खोरी सूं खुदा भया तब सांसा रया न कोय ॥ २ ॥ कुराना कलमा वोई । मक्का मदीना पीर पैगम्बर उण बिन कोई ॥ कह गिरधरगणेश पढ़े हम कलमा दोई । कुल सूं कलमा नांय कलम सूं कुल सब होई ॥ ३ ॥

## ४ कुंडलिया मस्तों का ॥

खुदा सूं जुदा भया जुदा सूं खुदा होय । मेहरम तज मुल्लां हुया दिया कुरान कलमा खोय॥ २ ॥ सतम गुजारो प्यारा । या मसीद मस्तां मांय इसी निश्चय कूं धारा ॥ कह गिरधरगणेश रसी बिन बांध्या भारा । खेलत ऊली तीर पहुंच गया पैली पारा ॥ ४ ॥

## ५ कुण्डलिया अनलहक का ॥

अला अला अलपच्च कहै जितने अला न होय । मोला मोला कहै मूढ वो ये लिखो न कलमा कोय ॥ २ ॥ जोय ले कुरान तुम्हारा । दिल में रख आकीन धारले हरफ हमारा ॥ कह गिरधरगणेश यार क्यूं खोत जमारा । कुरान कह सब फना पढ़े हम सबी समारा॥५॥

# सिद्धान्तयोग ॥

## कुंडलिया तिफूली पैरी ४ नग २०

## पैरी १ नग ५ कुंडलिया तिफूली योगारंभ घड़ियावर का ॥

### १ कुंडलिया प्रश्न का ॥

शिखर सरोवण सामने सात दीप नव खण्ड । तिरपोली टङ्कसार में घडिया है ब्रह्मण्ड ॥ घड़िया है ब्रह्मण्ड चालती सुलटी घंटा । नवसे है नव मांय किसी काल गिणती मिंटा ॥ कह गिरधरगणेश कहां पर बजता टंटा । तूं साधू सुरत लगाय सुया किया घर सें छंटा ॥ १ ॥

### २ कुण्डलिया उत्तर का ॥

मेरू शिखर के मोरचे मन पवना कूं रोक । तन में तार गुपत में गम है सुरत निरत पैं झोक ॥ २ ॥ चले उलटी घरियाना । सुगम सुई है दोय जोय जिन को हरियाना ॥ कह गिरधरगणेश कुलप कांटा फिरियांना बैठत ऊठत तां जांहो चाबी भरियाना ॥ ३ ॥

### ३ कुण्डलिया प्रश्न का ॥

बंक नाल की निसरणी चढणा उलटे पैर । पवना में पाणी भर्या जिन को निरखो लैर ॥ २ ॥ घरी का चक्कर फिरता । खीली खूणा चार चक्र देखत ही गिरता ॥ कह गिरधरगणेश सुया वो सब में फिरता । पिण तीनूं घंटा पहर बजाई सोही किरता ॥ ३ ॥

### ४ कुण्डलिया उत्तर का ॥

सांकर सार घड़ियावल टिरती तार नार को जोर । हिया हिरकणी चित को चक्कर देवो मिसतरी मोर ॥ २ ॥ रोक दे खीली खटको ।

तब चक्कर चूरण हो नहीं पावैगा खटको ॥ कह गिरधरगणेश डाबड़ी तोनूं पटको । ये यहियावर का तोड़ जोड़ दीनो हम चटको ॥ ४ ॥

## ५ कुंडलिया योगभेद ॥

मूने सहर सुरंग लगाई इकीस गांठी तोर । नांव निसाण घुर रया गगन में सन्तां सुणियो सोर ॥ २ ॥ घड़ी का मेहरम पाया । तां ब्रह्मंड लाख किरोर अधर थिर थान जमाया ॥ कह गिरधरगणेश देखतां दृष्टि आया । हम चित की चाबी जरी नहीं रङ्ग रूपन पाया ॥ ५ ॥

## पैरी २ नग १० कुण्डलिया तिफूली ज्ञान जुआ का ॥

## १ कुंडलिया लंका दुवा का प्रश्न ॥

लंका को तो लोक है दुआ मूं दूजा होय । तीया में तिरभङ्ग पड़ी चौकै रया न कोय ॥ चोकै रया न कोय तोय हम पूछत साधू । हार जीत का दाव कोण मूं चल्या विवादू ॥ कह गिरधरगणेश खिलारी चारूंही आदू । लंका दुआ तिया चौक का चल रया जादू ॥१॥

## २ कुण्डलिया उत्तर ॥

लङ्का तो निरलङ्क है जिस में कलङ्क नांय । दुआ तिया का ख्याल ये दोनू लङ्का मांय ॥ २ ॥ जीत और हार की बाजी । कर दिया विवेकी छाण समझलो पिण्डत काजी ॥ कह गिरधरगणेश चली लङ्कासूं बाजी । दुआ में तो दुरमत नांय तिया सो होगया पाजी ॥२॥

## ३ कुण्डलिया उत्तर ॥

दुआ दोपख मेटिया लङ्क लंप ले हाथ । दाव परा था द्रव्य का जिन को भरली बाथ ॥ २ ॥ दाव दुवे कूं सूझा । तब तिया खिलारो हार करै सब उन की पूजा ॥ कह गिरधरगणेश अरथ हम करदिया दूजा । तिया गया है हार भाड़ झोकत है भूंजा ॥ ३ ॥

४ कुंडलिया उत्तर का ॥

तिया तन्त सब हारके होगया फक्कर भूप । और तिये पै खेलते सो डूबे अंधे कूप ॥ २ ॥ दाव की पर रहि आटी । घर का घर दिया खोय घीसते शिर पर माटी ॥ कह गिरधरगणेश कमर कोई बांधी काटी । वो सब धन लीया जीत अरथ हम लिखदिया पाटी ॥ ४ ॥

५ कुण्डलिया उत्तर का ॥

चोक का सब चानणा खेलत तीनूं वीर । तिया तन्त कूं समभिया मैं दुआ में पहुंचयां मीर ॥ २ ॥ मिले लंका के मांई । जब चोक तो चाहुं लूट भरा है पूरण साईं ॥ कह गिरधरगणेश भरम की काडी बांई । जुआ जीत हम यार भयो सन्तन के ताई ॥ ५ ॥

गूढार्थ दैरी १९ नग ९५ कुण्डलिया तिफूली ॥

१ कुंडलिया प्रश्न का ॥

सन्तां साखो हूं पढूं पण्डित करो विचार । देस देखिया दृष्टि बिन जाने धर्म अचार ॥ जाने धर्म अचार ब्रह्म माया नहिं कहना । दिष्टा दरसण दोय जोय जिन का नहिं रहना ॥ कह गिरधरगणेश जहां नहिं लैना देना । उस नगरी का नांव निरप बतला दो बैना ॥ १ ॥

२ कुंडलिया उत्तर का ॥

नांव बतायां नांवगा घर का खोवे आप । वाणी सूं नहिं कह सकै कहतां नें आवे ब्याप ॥ २ ॥ बाफ पावे नहिं तन में । सुध बुध भूला यार फिरै बस्ती या बन में ॥ कह गिरधरगणेश सन्त समझया कोई मन में । फेर कोई समझै यार दिवाना होय जाय छिन में ॥ २ ॥

## ३ कुण्डलिया ज्ञान गैले का।

दिर्श दिवाना दीसता वे सब सूं स्याणा जोय। वे स्याणा संसार में सब हुरमत दी खोय ॥ २ ॥ सो तनहार जमारा। बिगरी वातां करै मिले, कोइ यार हमारा ॥ कह गिरधरगणेश आग धर भाग सम्हारा। जिन मांय बस्तू मिली सोई धन धाम तुम्हरा ॥ ३ ॥

## ४ कुंडलिया अद्वैत का ॥

तुम हम कहणा दिर्श में वां कहणा नहिं होय। सुन में सृष्टी भासती रया समाधी सोय ॥ २ ॥ तोय समझाऊं उण घर में। ब्रह्मा विष्णु महेश शेष देवत तां भरमें ॥ कह गिरधरगणेश देस नहिं अम्बर धर में। वां कोइ पूगे सन्त सृष्टि यां भासत पर में ॥ ४ ॥

## ५ कुंडलिया ब्रह्म दरयाव का ॥

पांख बिना उड़ जावता वे हंसा हर हीर। उण सागर कूं देखिया कोइ बिरलाही साधू वीर ॥ २॥ तीर लेवत सुख चैना। वे अनुभव को आनन्द नहीं कह सक्ती वैना ॥ कह गिरधरगणेश सन्त समझ्या कोइ सैना। सैनी में सोगया सोई घट पाया मैना ॥ ५ ॥

## तिरिया तेरह पती की पैरी २० नग १०० कुंडलिया तिफूली॥

## १ कुण्डलिया तिरिया का ॥

तिरिया तेरह बर किया खेलै एकण साथ। सतीं बाजै संसार में सब सूं घालै बाथ ॥ सब सूं घालै बाथ हाथ सूं खाया फेरै। पुत्र प्रगटिया एक पिता वाजत नहिं तेरै ॥ कह गिरधरगणेश वड़ा अचरज है मेरे। स्त्री सुत जणा दिया पुरुष सूतो नहीं भेरै ॥ १ ॥

## २ कुंडलिया पुत्र का ॥

पुत्र झूलता पालणा मा का मांटी होय। तेरहीं तात जणा विया एकण समचै जोय ॥ २ ॥ मोय बतला दे नांवा। रूप है कै अरूप कौण अस्थाना गांवा ॥ कह गिरधरगणेश अर्थ कर दीजे सांवा। आगी नैरी बाठ बता दे कितनी भांवा ॥ २ ॥

## ३ कुंडलिया तेरह तीन का ॥

तीनां सूं तेरह हुया तेरह सूं है तीन। सांचो मेटो सत गुरू इणमें कुण है बीन ॥ २ ॥ भाग कर दीजो बांटो। सांचो भूंठो होय निरूपण कर कै छांटो ॥ कह गिरधरगणेश अर्थ अनुभव सूं घोटो। भूंटो करो विचार तो ज्ञान को मारूं सोटो ॥ ३ ॥

## ४ कुंडलिया तेरह का विचार का ॥

तेरहि तन्त विचारिया कहो अपणी २ बात। एकण समचै दौरियें किण को लारै साथ ॥ २ ॥ सजन सुणतांईं भागे। एक रया उण ठौर सोईं नर सब के आगे ॥ कह गिरधरगणेश उलटिया एकण सागे ॥ ऊर दूर सिरदार सोईं नर है बड भागे ॥ ४ ॥

## ५ कुंडलिया ब्रह्मज्ञान का ॥

बड भागी हाकम हुवा दे बारह कूं दण्ड। स्त्री सुत छुडायकै लाया अपणे खंड ॥ २ ॥ ख्याल कथिया हूं पूरा। इनको करै विचार सोईं साधू है सूरा ॥ कह गिरधरगणेश अरथ कर देवो मूरा ॥ स्त्री सुत सिरदार बारह चाकर कुण कूरा ॥ ५ ॥

# निर्वाणनिसरणी

टेर । निरवाण निसरणी लागीरे सन्तां चडतांई दुरमत भागी ॥ राग देस तालखैरवे ॥ टेर ॥

पैरी १ नग ५ मंगलाचार । कुंडलिया तिफूली ॥

१ कुण्डलिया ॥

पच वार गोपाल का दिन चाहे सो होय । श्रीकृष्ण अरपण करै तो विघन न व्यापै कोय ॥ विघन न व्यापै कोय भावना चहिये सैंटी। छाली जायके सिंह भगावै मारै भैंटी ॥ कह गिरधरगणेश काल की पकरै चोटी । मदद खरा गोपाल बात कछु नहिं है मोटी ॥ १ ॥

२ कुण्डलिया इष्ट का ॥

इष्ट आसरै ऊबरूं गोकुल के गोपाल । गिरधारण गिरराज है सुर के सिर भोपाल ॥ २ ॥ लाल की लीला भारी । सोलह सहंस हजार खेलती सङ्ग व्रजनारी ॥ कह गिरधरगणेश श्याम सूं सुधरी सारी । बलवंत पकड़ी बांह काल की कुस्ती मारी ॥ २ ॥

३ कुण्डलिया मानसी सेवा का ॥

सेवा मेरे श्याम की सिंवरण की सोनान । चित का चन्दन चरचिया प्रेम पुष्प परमान ॥ २ ॥ ज्ञान का गहणा सोवै । श्रोरा पिताम्बर पहर लहर मूं सामा जोवै ॥ कह गिरधरगणेश छिव्व देखत मनमोवै ॥ करुना भोग कपूर आरती हित चित जोवै ॥ ३ ॥

४ कुंडालिया भक्त करुणा ॥

टेर फेर लिखदेत हैं सुणा गोवरधन नाथ । लक्ष्मी त्याग पधारिये

नहिं तर हुरमत जात ॥ २ ॥ घात भगतन सिर आई । ऊठ चलो वृं-जराज देर करणा मत भाई ॥ कह गिरधरगणेश कुरम सब के दुख-दाई । लाज काज तां जाय पईसा जां है पाई ॥ ४ ॥

५ कुंडलिया इष्ट मिलाप का ॥

मिले मुझे गोपालजी ग्वाल बाल ले साथ । मोर मुकट कट का-छनी मुख मुरली ले हाथ ॥ २ ॥ हरी जी दीनी झांकी । भेद बतायो श्याम समज के कविता भाकी ॥ कह गिरधरगणेश भरम की तोड़ी नाकी । अनुभव को आनन्द हुयो छंद गावत साकी ॥ ५ ॥

मंगलाचार पैरी २ नर्ग १० कुंडलिया तिफूली ॥

१ कुंडलिया गुरुप्रार्थना का ॥

गुरू ज्ञान की बीनंती दंडवत और परणाम । भूलो भंवर संसार में बता दियो निज नाम ॥ २ ॥ बतां दियो निज नाम काम औरन सूं नांही । जग की तोड़ी रीत प्रीत परमानन्द मांही ॥ कह गिरधरगणेश मिले जिन घट में सांई । गुरुदेवन के देव भरम की काडी बांई ॥ १॥

२ कुण्डलिया गनपती का ॥

गनपत बेग मनावियै मंगलमुखो कर काज । गुण विद्या बखसो धणी रखी भगत की लाज ॥ २ ॥ कांज करणे को अरजी । रिध सिध लावो संग भगत की सारो गरजी ॥ कह गिरधरगणेश गन्न की पूरण मरजी । हाजर खरा हजूर हांण मिट गइ सब हरजी ॥ २ ॥

३ कुण्डलिया पांचों देव का ॥

सारदा सायक भलो पायक भलो गणेश । विष्णू की किरपा भली ब्रह्मा पूज महेश ॥ २ ॥ पांच पृथवी का देवा । सात दीप नव खंड

करै तन मन सूं सेवा ॥ कह गिरधरगणेश सुणो देवन का देवा । मन-सा पूजन मान चढ़ाया मन का मेवा ॥ ३ ॥

## ४ कुंडलिया सारदा जी का ॥

सारदा सिंवरूं सती मती सुधारो मात। बिघन हरो आनन्द करो ले भैरव कूं साथ ॥ २ ॥ हाथ भगतन सिर ऊपर । भान कोट पर-कास बजे तेरे पग में नूपर ॥ कह गिरधरगणेश बैठ जिह्वा के ऊपर । कथूं वेद का भेद फेर नहिं आऊं भूपर ॥ ४ ॥

## ५ कुण्डलिया सच्चिदानन्द का ॥

अजर अमर असंग आतमा गुरु गोविन्द गोपाल । दरसण दिर्ष दयाल का घट मठ सिर भोपाल ॥ २ ॥ निरन्तर आप अनामी । नि-राकार निरद्वन्द श्याम ऐसे निष्कामी ॥ कह गिरधरगणेश सकल घट अंतरजामी । या निस्सरणी निरबाण सन्त चढ़तां होय स्वामी ॥ ५ ॥

## कुटम खंडन पैरी ३ नग १५ कुण्डलिया तिफूली ॥

## १ कुंडलिया ज्ञानचेतावणी ॥

पाव पलक का नहीं भरोसा करै काल की बात । अंजन आंख फरूकतां बात नहीं कछु हात ॥ बात नहीं कछु हात तात और मात मुरब्बी। जाल बिछाई जान पटकिया पेच उरब्बी ॥ कह गिरधरगणेश त्याग दे तुरत कुरब्बी । ठग नगरी में ठग ठगत है यार मुरब्बी ॥ १ ॥

## २ कुंडलिया माता का ॥

माता कहै मेरा पूत सपूता पल पल निरखूं ध्यान । प्यारी कहै प्रीतम है मेरा प्रेम परस्ती जान ॥ २ ॥ पिता कहै पुत्र हमारा । भाई बंध कहै बीर कुटम सब लेत सहारा ॥ कहै गिरधरगणेश सबी ठग ठगत जमारा । करते मीठी बात नहीं कोइ यार तुम्हारा ॥ २ ॥

३ कुण्डलिया ज्ञानचेतावणी ॥

तूं पंछी परदेश को आयो मूम कमाय । ऊजर देस में उतर्यो भाई जासी गांठ गमाय ॥ २ ॥ केई जनमां सूं आयो । पूरव पुन कूं बांध खांध धर गठरी लायो ॥ कह गिरधरगणेश भेस धर ठगको जायो । पूछ सकै ना कोय सन्त उपाव बतायो ॥ ३ ॥

४ कुण्डलिया ज्ञानचेतावणी ॥

बाहर भेस भोगी भया भीतर जोगी होय । न्यात जात गृह आपणो पूछ सकै ना कोय ॥ २ ॥ दीसती तुरत ठगाई । यां पइसे की प्रीत रीत सूं चली सगाई ॥ कह गिरधरगणेश नींद या सन्त जगाई । गृह घाट सूं निकल जान कूं तुरत भगाई ॥ ४ ॥

५ कुंडलिया ज्ञानचेतावणी ॥

जग धोखे सब पच मरे पंडित काजी पीर । मोह जाल फंस खोविया जनम अमोलक हीर ॥ २ ॥ भगे कोई साधू सूरा । जग में ज्वाला लगी रया सो हो गया चूरा ॥ कह गिरधरगणेश हुया बैरागी पूरा । बन घर भासत नांय जगत दीसत सब डूरा ॥ ५ ॥

ज्ञानचेतावणी पैरी ४ नग २० कुंडलिया तिफूली ॥

१ कुंडलिया ज्ञानविचार का ॥

भवसागर में भंवर है आशा तृषणा धार । दादा बाबा बह गया कीना नांय बिचार ॥ २ ॥ कीनां नांय बिचार मनोरथ मनसा भारी । पर्या गुलेचा खाय जगत में नर और नारी ॥ कह गिरधरगणेश देख औरन की त्यारी । अन्त समै परवार कुटम सुत बदली प्यारी ॥ १ ॥

२ कुण्डलिया अन्तसमय का ॥

अन्त समय कूं देख के डरियो है दिल मांय । करणा हो कर

लीजिये फिर अवसर है कांय ॥ २ ॥ लख चोरासी धावै । पूरब पुन परताब मनुष मिनखा देह पावै ॥ कह गिरधरगणेश यार छिन छिन में जावै । करिये बेग उपाव सन्त सुरतो यूं गावै ॥ २ ॥

३ कुंडलिया देखत भूली का ॥

देखत भूली ख्याल है खान पान के साथ । बाल अवस्था ज्वान की तिरिया घाले बाथ ॥ २ ॥ ज्ञात मोह निद्रा छाई । कुटम सुत परवार प्यार सूं करत बड़ाई ॥ कह गिरधरगणेश मूरख नर करत कमाई । धरम राय के द्वार आप की बात गमाई ॥ ३ ॥

४ कुंडलिया ज्ञानचेतावणी का ॥

चेत सकै तो चेतले चित चाहे तो धार । बांध मुस्क ले जावसी और गुर्जन की मार ॥२ ॥ मानजा मूरख मन में । तूं भज लीजे भगवान सुख पावै गा तन में ॥ कह गिरधरगणेश ऋषी मूनी जन बन में । हरी तणे परताप गरजता सिंह ज्यूं रन में ॥ ४ ॥

५ कुण्डलिया उमर व्यतीत का ॥

ऊमर बीती बात में रात पड़ी जग मांय । जक्त जीव सूते सबी सन्त जागते तांय ॥ २ ॥ तांत मकड़ी ज्यूं लागी । गुरु शब्द सुणतांई नींद परले की जागी ॥ कह गिरधरगणेश भरम की भूखज भागी । जब तिरपत होगया भया उस पद का पागी ॥ ५ ॥

गृहस्थखंडन पैसी ५ नग २५ कुंडलिया तिफूली ॥

१ कुंडलिया गृहस्थ का ॥

गृहस्थ ग्रास करलेत है दन्त डाड बिन खाय । गृहस्थ ज्ञान कर ऊबरै जिनका चल्या उपाय ॥ २ ॥ जिन का चल्या उपाय जक्त में है नहिं

मेरा । मैं काऊ का नांय सबी सूं रहता न्यारा ॥ कह गिरधरगणेश भया सन्तन का चेरा । जग सुपने कूं समझ सन्त पैं सिर कूं गेरा ॥ १ ॥

## २ कुंडलिया पिता का ॥

पिता परम शत्रू भया अपणा हाल पढ़ाय । जग आसा मन ईरखा सुख दुख पूटे चढ़ाय ॥ २ ॥ साह रंग साही करता । परवरती परपंच पढ़ा धोखा दे मरता ॥ कह गिरधरगणेश परया सुत सठ वो सड़ता । पतङ्ग दीपक देख जाय नर उडके पड़ता ॥ २ ॥

## ३ कुण्डलिया माता का ॥

माता मोबी जाया पुत्र कूं सिरी साथ करदेत । भंवर बैल भूमी भया लख चोरासी खेत ॥ २ ॥ खांध गृह गाडी जोती । रैण दिवस लियां फिरै तांई घर तिरिया रोती ॥ कह गिरधरगणेश उडी मुखरै की पोती । इस मण्डप मतारी पांच और सब कुतिया होती ॥ ३ ॥

## ४ कुंडलिया तिरिया का ॥

तिरिया तन्त सब खैंचिया रग रग नाडी सोद । नरक निसाणी दीसती मन में खावै मोद ॥ २ ॥ बन्दगी करती पूरी । मतलब की मनवार बात करती है कूरी ॥ कह गिरधरगणेश रांड पै लगा दे तूली । या चोरासी लेजाय चडावै सांसै सूली ॥ ४ ॥

## ५ कुण्डलिया पुत्र का ॥

पुत्र प्रगटिया कूख में घर घर मंगलाचार । सपूत में सुख मानिया कपूत देसी गार ॥ २ ॥ यार चाहूं दुखदाई । स्त्री पुत्र अरु पिता समझ ले चोथो माई ॥ कह गिरधरगणेश मेरे कुण करत कमाई । धनदारा सुत छाड भजन की मिसल जमाई ॥ ५ ॥

## काया खंडन पैरी ६ नग ३० कुण्डलिया तिफूली ॥

### १ कुंडलिया काया कुत्ती का दृष्टान्त ॥

काया है तू कूतरी खावत भूखी होय । चार पहर चोहटै चरी धाप धूप रहिसोय ॥२॥ धाप धूप रहि सोय सवेरे ऊठत रीतो । पेट पकड़ियां फिरै करै दुनियां संग पीतो ॥ कह गिरधरगणेश तेरी धापत नहिं नीतो । तू व्यभिचारण रांड तुझे कोई साधू जीतो ॥ १ ॥

### २ कुंडलिया गार की गोर का दृष्टान्त ॥

काया खान कलेश की मुख सूं कही न जाय । ऊपर लाली झलकती गौर श्याम तहताय ॥ २ ॥ गार गोरी सिणगारी । भीतर मटी मलीच मांस मूतर की त्यारी ॥ कह गिरधरगणेश मूरख नर करता यारी । साधू सागे होय रांड ने ठोकर मारी ॥ २ ॥

### ३ कुण्डलिया व्यभिचारिणी स्त्री का दृष्टान्त ॥

काया असतरी कर्म की छोड़्यो प्रीतम साथ । विषय बासना वास ते जग हट वारे जात ॥ २ ॥ हात आया नहिं कोई । जद क्रोड़ लाख बुध करी बैठ करमां ने रोई ॥ कह गिरधरगणेश सती कोइ विरली होई । काया कर्कशा मनुष राख जिंदगानी खोई ॥ ३ ॥

### ४ कुण्डलिया विषबेलरी का दृष्टान्त ॥

काया कंटक बेलरी भरम वृच्छ लपटाय । विषय भोग गुच्छे लगे प्रेम पत्र डपटाय ॥ २ ॥ देखे भंवरा उड आया । भंवर करत गुंजार बैठ विषयन फल खाया ॥ कह गिरधरगणेश मुरख भंवरा दुख पाया । विष की वेली बैठ लच्च चौरासी धाया ॥ ४ ॥

### ५ कुंडलिया काया कर्म विवाद का ॥

काया कर्म विवाद में लागी खैंचा ताण । बडा बडी का मोद में आखर होसी हाण ॥ २ ॥ जाण दोनूं कूं त्यागी । काया करम का ख्याल देख मैं भया वैरागी । कह गिरधरगणेश लगन परभू सूं लागी। पूरब पुन परताप भली सत संगत जागी ॥ ५ ॥

### ज्ञान इंद्रियां खण्डन पैरी ७नग ३५ कुंडलिया तिफूली ॥

### १ कुण्डलिया रसना इंद्रिय का ॥

रसना रसीली चाटणी चाट्यो जुग संसार । स्वरग मृत्यु पाताल कूं दे विषयनमें डार ॥ २ ॥ दे विषयनमें डार हार सब हाणी कीनी । करवा भावे नांय मुरब्बे रस में भीनी ॥ कह गिरधरगणेश यार साधू बस कीनी । जिह्वा इंद्रिय जीत हात चखू नें लीनी ॥ १ ॥

### २ कुण्डलिया नेत्र इंद्रिय का ॥

चखू तूं चंचल घणी निरखे नारी रूप । त्याग क्रिया कूरूप का पड़त विषय भय कूप ॥ २ ॥ रूप सूं होती हाणी । भुगते दुख संताप नहीं कह सकती बांणी ॥ कह गिरधरगणेश मरज कोइ साधू जाणी । चखू इन्द्रिय चूर त्वचा चमड़ी नें तांणी ॥ २ ॥

### ३ कुंडलिया त्वचा इंद्रिय का ॥

त्वचा तुरत सपरस करें सूती सेज संवार । प्रीतम कूं प्यारी मिली समझ्यो नांय गंवार ॥ २ ॥ गले में घाली बाथां । महा नीच अज्ञान विषय की करता बातां ॥ कह गिरधरगणेश करम फोड़त है हातां । साधू सपरस त्याग घाया पै मारी लातां ॥ ३ ॥

### ४ कुंडलिया घ्राण इंद्रिय का ॥

घ्राण सुगंधी सूंघता अतर चंपा फूल। दुरगंध सूं दूरा रवै देखत उपजै सूल ॥ २ ॥ भूल पटकी है भारी। पच रयो जुग संसार सुगंधी ले नर नारी ॥ कह गिरधरगणेश घ्राण इन्द्रिय कूं मारी। प्राण-वायु कूं रोक श्रोत्र इन्द्रिय को त्यारी ॥ ४ ॥

### ५ कुण्डलिया श्रवण इंद्रिय का ॥

सरवण सांसा ऊपजै सुणत शब्द ले कांन। आछी बात सुहावती नहिं तर बिगरै ध्यान ॥ २ ॥ हुया शोभा सुण मोटा। कु शोभा में कलङ्क परा है घर में टोटा ॥ कह गिरधरगणेश दोही पैं मारा सोटा। विषय पांच कूं जीत ज्ञान का कसा लंगोटा ॥ ५ ॥

### कर्म इंद्रिय का खंडन पैरी ८ नग १० कुण्डलिया तिफूली ॥

### १ कुंडलिया बाक इंद्रिय क ॥

वाक इन्द्री बकतो घणी झूंठी साची बात। पर निन्दा पर ईरखा घाले शबद को घात ॥२ ॥ घाले शबद को घात हाथसूं हरकत करतो। हरी भजन कूं त्याग भाग दुनियां सङ्ग लरतो ॥ कह गिरधरगणेश देर नहिं अब तूं मरतो। बाक इन्द्री को बांक काड कर इन्द्री परतो ॥१ ॥

### २ कुण्डलिया कर इंद्रिय का ॥

कर इन्द्रिय कुबदण घणी खटपट करंत व्योहार। लेणा देणा जगत का लेना हाथ संवार ॥ २ ॥ भोग बिषयन की भाजी। हरफ हाथ सूं करम करत सब पंडित काजी ॥ कह गिरधरगणेश हाथ सूं हारो बाजी। कर इन्द्रो कूं कांट पैर इंद्री आय बाजी ॥ २ ॥

### ३ कुण्डलिया पैर इंद्री का ॥

पैर इन्द्री भर पांवडा मन चाये जां जात । देव दर्श आटी परै माया मद के साथ ॥२॥ रात दिन संग में जावै । पेट वास्तै फिरै यार काया दुख पावै ॥ कह गिरधरगणेश पैर थक थक वां जावै । पैर इन्द्री कूं पार गुदा इन्द्री पैं धावै ॥ ३ ॥

### ४ कुंडलिया गुदा इन्द्री का ॥

इन्द्री गुदा मल त्यागती पेटपाखाना जाय । नरककुंड संग खेलता आखर होसी छाय ॥ २ ॥ जाया पटकी है भाई । चतुराई कां रही मलामत काया पाई ॥ कह गिरधरगणेश नीच नीचन की नाई । गुदा गली कूं भार उपस्थ इन्द्री पैं आई ॥ ४ ॥

### ५ कुंडलिया उपस्थ इंद्री का ॥

उपस्थ इन्द्री ऊपजै बड़ा भयानक वीर । काम क्रोध मद लोभ मोह पांचों ही मारै तीर ॥ २ ॥ हीर हाथन सूं खोवै । सन्त सूरमा लरै कचा वैरागी रोवै ॥ कह गिरधरगणेश ज्ञान ससतर ले पोवै । दश इन्द्री कूं मार ज्ञान दीपक ले जोवै ॥ ५ ॥

### अवस्था का खंडन पैरी ९ नग ४५ कुण्डलिया तिफूली ॥

### १ कुंडलिया बाल अवस्था का ॥

बाल अवस्था बाल को अत्यंत दुख हो जाय । छिनक २ में रोवता भूख प्यास कछु खाय ॥ भूख प्यास कछु खाय लार सेडे को साती । चंचल वो थिर नांय शिखा दीपक ज्यूं बाती ॥ कह गिरधरगणेश कहां तक बांचूं पाती । बाल अवस्था गई जवानी चड के आती ॥ १ ॥

## २ कुण्डलिया जवान अवस्था का ॥

जवान अवस्था जूंभता मद मच्छर जूंजार । विषय भोग में रत हुआ जैसे फिरत मंजार ॥ २ ॥ मोद हिरदै नहिं मावे । दोसत राव कंगाल अंवर कछु निजर न आवे ॥ कह गिरधरगणेश जवानी ज्वाला तावै । चार दिना में चलो बुडापे बो दुख पावे ॥ २ ॥

## ३ कुण्डलिया वृद्ध अवस्था का ॥

वृद्ध अवस्था बालमा थके पैर शिर हात । बिछी खटोली पेर बिच कोइ नहीं सुणता बात ॥ २ ॥ बात दिल में उपजावे । अंदर बाहर अंध भया काया दुख पावै ॥ कह गिरधरगणेश कुटुम देवै सो खावे । वृद्ध अवस्था बिगर लखचोरासी धावे ॥ ३ ॥

## ४ कुण्डलिया तीनों अवस्थाओं का ॥

बाल जवानी वृद्ध ये तीनों ही दुख की खान । आधी व्याधी तपत है रैन दिवस ले जान ॥ २ ॥ मोह की चढ़ी कढ़ाई । सजन सीजता जाय पूत फिर करत बड़ाई ॥ कह गिरधरगणेश अवस्था तीन गढ़ाई । तत्व ज्ञान कूं समझ संत कोइ करत चढ़ाई ॥ ४ ॥

## ५ कुण्डलिया अन्तःकरण का ॥

चढ़िया नाम निशान ले मन बुद चित अहंकार । भुजंग चार विष सूं भऱ्या मारत बड़ी फुंकार ॥ २ ॥ सिस मिन्तर ले साचा । करणी कांकरी मार बस कर लीन्हा बाचा ॥ कह गिरधरगणेश भगे बैरागी काचा । साचा साधू होय नहीं तो जन्मे पाछा ॥ ५ ॥

## अन्तःकरण खंडन पैरी १० नग ५० कुंडलिया तिफूली ॥

## १ कुंडलिया मन का ॥

हे मन मूरख वावला कह समझाऊं तोय । सिमरण में बिवरण

करे निपट निरलजो होय ॥ निपट निरलजो होय काग कुत्ते ज्यों डोलै । दुर दुर दुरकारा खाय टेक रख अपनी बोले ॥ कह गिरधर-गणेश सजा देऊं अणमोले । ज्यों लोहा घणतार, मारकांटीतनतोले॥१॥

## २ कुण्डलिया रीस का ॥

रीस मार रसाण करी हम जतणा जरी मिलाय । काया तन कंचन किया दिया चक्कर ज्ञान हिलाय ॥ २॥ द्रव्य भर लीन्हा कोटी । कोई जाचक जाचे आय मोक्ष की देता रोटी ॥ कह गिरधरगणेश संत काया ने घोटी । जिन के भई रसाण और होते सब खोटी ॥ २॥

## ३ कुण्डलिया आसा तृष्णा का ॥

आसा तृष्णा सर्पणी संत मोर होय खाय । सत संगत के वृक्ष पै करें किलोलें आय ॥ २ ॥ हर्फ जोरते है हर सें । शब्द बूंद फूंवार प्रेम की धारा बरसे ॥ कह गिरधरगणेश अमर फल खावत कर सें । अमरापुर में बास नहीं कारज या घर सें ॥ ३ ॥

## ४ कुंडलिया लोभ मोह का ॥

लोभ मोह मलीच हैं काम क्रोध चंडार । गुमान गर्व चौका दियो तू सुण ले धर्म अचार ॥ २ ॥ ध्यान की पहरी धोती । अनभव को उपदेश सुणाई मन कूं पोथी ॥ कह गिरधरगणेश जागती हिरदे जोती । साधू सरवर तीर हंस होय चुगता मोती ॥ ४ ॥

## ५ कुंडलिया अहंकार का ॥

अहंकार कूं हनन किया है बिरला संत हजूर । चमकत दम दम बदन पैं बरसत निरगुण नूर ॥२॥ मूर मैरम सब लीन्हो । चौरासी को जीव जिन्होंने ईश्वर कीन्हो ॥ कह गिरधरगणेश रह्यो आतमरंग भीनो । सो साधू परवाण जगत में जिन को चीनो ॥ ५ ॥

## काया मंडन वैरी ११ नग ५५ कुंडलिया तिफूली ॥

### १ कुंडलिया काया कटोरे का ॥

काया कटोरा कनक का अमृत पीवत संत । अमर लोक कूं जावया तो ले सत सङ्गत का पंथ ॥ ले सत सङ्गत का पंथ धार खांडे की बहया । काजल के घर मांहि ऊजला कपड़ा रहया ॥ कह गिरधरगणेश मान जा मूरख कहया । काया कलम कूं भेज चुका चौरासी देया॥१॥

### २ कुंडलिया काया कुन्नण का ॥

काया सङ्ग कुन्नण भया उतरे सन्त अनेक । तिन काया कां उतरया संतां समझो नेक ॥ २ ॥ देखता नित उठ काया तो रती फर्क है नांय । मुगत मैरम पद पाया ॥ कह गिरधरगणेश भेद काया का भाया । तूं शिष उतार धर सीस गुरु तत्र खोल बताया ॥ २ ॥

### ३ कुंडलिया काया कोटड़ी का ॥

काया कंकर धन कोटडो सरवण सुणले हाल । सुर्ग मृत्यु पताल का धन दोसत नहीं माल ॥ २ ॥ मुख सूं कहा न जावे । सत सङ्गत परताप समझ अनभव सूं आवे । कह गिरधरगणेश थाग कांया का लावे । वे जीतां ही मरजाय मोक्ष मैरम सब पावे ॥ ३ ॥

### ४ कुण्डलिया काम धेनु कल्पवृक्ष काया का ॥

कामधेनु काया कलप दूहत अमृत धार । बैराग ज्ञान विचार ले विवेक हांचल चार ॥ २ ॥ सार हृदय में धारे । सन्त सूरमा होय काल की कुस्ती मारे ॥ कह गिरधरगणेश सजे वे सततर सारे । कामधेनु कलवृक्ष करत भवसिंधू पारे ॥ ४ ॥

### ५ कुंडलिया कलप वृच्छ काया का ॥

काया तू कल वृच्छ है मन चाहे फल देत । अर्थ धर्म अरु काम मोच्छ ये जिज्ञासू सब लेत ॥ २ ॥ वृच्छ की बैठा छाया । सब ही कामना पूरण करी तू छिन में काया ॥ कह गिरधरगणेश तेरे घर में सुख पाया । जब निरभय होगया मिटा चौरासी दाया ॥ ५ ॥

### भक्ती मंडन पैरी १२ नग ६० कुण्डलिया तिफूली ॥

### १ कुंडलिया भगती भवन का ॥

भगती या भोमी भली महलायत की नीव । वो मुकान नहीं गिर सकै ज्यूं गांव पिछाड़ी सीव ॥ गांव पिछाडी सीव भगती सूं मुगती पावे । इस विन और उपाय यार सबही थक जावे ॥ कह गिरधरगणेश मेरे भगती मन भावे । इनसे मेरी नमो संत सुरती यों गावे ॥ १ ॥

### २ कुंडलिया प्रेमा भगती का ॥

भगती भगत बिचारता प्रेम पियारा होय । गद् गद् कंठ धारा ज्यों धस के सुध बुध रहै न कोय ॥ २ ॥ मतङ्ग मतवारा डोले खावे पीवे नांय । कांई ना अंतस खोले ॥ कह गिरधरगणेश हरी तब तकड़ी तोले । भगती सूं भगवान मिले मालक अणमोले ॥ २ ॥

### ३ कुण्डलिया भ्रम भंजन भगती का ॥

भगती भ्रम कूं भांगती भगत भगती में होय । तो भवसागर का भय मिटे सांसा रहै न कोय ॥ २ ॥ भगत भगती रंग भीना । मोरध्वज सिर काट पुतर का हाता दीन्हा ॥ कह गिरधरगनेश सत कोरां का लीन्हा । सूरवीर सिर गेर लरत, तब कारज कीन्हा ॥ ३ ॥

## ४ कुंण्डलिया भगती पुत्र का ॥

भगती के दोय पुत्र हैं बैराग ज्ञान दोय बीर । चौदह लोक कूं चूरिया मार शब्द का तीर ॥ २ ॥ भीर भगती है माई । द्वारपाल है तीन रखे सो मुक्ती पाई ॥ कह गिरधरगणेश और जुगती नहीं भाई । इन बिन साधू पीर मार जूतन की खाई ॥ ४ ॥

## ५ कुण्डलिया भगती भाव का ॥

भगती मेरे भाव सूं आई दिल के देश । जगत जाल कूं काट के काम किया सब पेश ॥ २ ॥ शेष में रही न बाकी । भगती भगवती रूप दृश की मारी फाकी ॥ कह गिरधरगणेश वेद भगती ने भाखी । भगती भगवती रूप करत है आतम साखी ॥ ५ ॥

## दुख मंडन पैरी १३ नग ६५ कुंडलिया तिफूली ॥

## १ कुंडलिया सुख का ॥

सुख आयां सूली मिले दुख सूं दुरमत जाय । को साधू किनकूं रखे दीजे अर्थ बताय ॥२॥ दीजे अर्थ बताय भला किणसें कर होई । परमार्थ घर स्वार्थ सुधरीया चहिये दोई ॥ कह गिरधरगणेश गिनत बैठा दो कोई । सो मेरे संत सुजान और जिंदगानी खोई ॥ १ ॥

## २ कुंडलिया सुख का ॥

सूल भई सुख ऊपजा दीसत दुरमत नांय । परमारथ घर ऊबरी आपो आप के मांय ॥ २ ॥ मोहनी सूरत वाकी । जल थल मांही एक देख वो देवत साकी ॥ कह गिरधरगणेश वेद सुरती यों भाकी । संतां करो हिसाब जोड़ दे तोड़ो बाकी ॥ २ ॥

## ३ कुंडलिया दुख दीनता का ॥

दया करी दुख दीनता कंथ कंगाली साथ । जग जूना हीसाब था समझ लिवी एक बात ॥ २ ॥ खात सुख के संग जूता । बलिहारी दुख देव जगाया मुरदा सूता ॥ कह गिरधरगणेश दुखी होय हर कूं जोता । सुख में सूतो यार सोहं पद दुख से होता ॥ ३ ॥

## ४ कुंडलिया दीनता का ॥

दीनता दुरमत हरी जग हटवारे जात । दया करी दिल ऊपरे कीन्हा हरजी साथ ॥ २ ॥ मात की मरजी मोटी । कर दिया शिष्य कूं सेर काल की पकड़ी चोटी ॥ कह गिरधरगणेश दीनता दीन्ही रोटी । तिलोकी को राज काज कर घर कूं लोटी ॥ ४ ॥

## ५ छप्पाई छंद कंगाली का ॥

कंगाली सूं कंत मिले मैरम सुखदाई । तजी कंगाली यार सोई नर नरगां जाई ॥ २ ॥ मेरी करुणा कंत कंगाली को सुण पाई । वो अपनो बिंरद बिचार सजन सूरत दिखलाई ॥ कह गिरधरगणेश मुगत को तूं है माई । लछमी तजी कंगाल कुंमी रही नहीं काई ॥ ५ ॥

## ज्ञान बैराग मंडन पैरी १४ नग ७० कुण्डलिया तिफूली ॥

## १ कुण्डलिया ज्ञानका ॥

ज्ञान तू गोबिन्द है, गुण विद्या के ईश । दया करी दिल ऊपरे पूरण बिस्वा बीस ॥ पूरण बिस्वा बीस ज्ञानसूं गोबिन्द होता । ज्ञान बिना सुण यार फिरै चौरासी रोता ॥ कह गिरधरगणेश उतम मिनखा देह खोता । जिन के हिरदे ज्ञान सोई ईश्वर है पोता ॥ १ ॥

## २ कुण्डलिया बैराग का ॥

बैराग तू भगवन्त है सब की काडो राग । पांच पचीसो मारतां भई स्वरूप की जाग ॥ २ ॥ बाघ गरजत है बन में । श्यार गया है भाग समझ लो काया रन में ॥ कह गिरधरगणेश विषय भावत नहीं मन में । वैराग तू भगवन्त राग काढ़ो एक छिन में ॥ २ ॥

## ३ कुडणलिया शील वर्त्त का ॥

शील तू सरदार है देवत दानव सिर मोर । शील सिंगार दिया है शिष्य कूं नहीं कोई भूषण और ॥ २ ॥ लछमी गवरां चावे । मानकं मोती त्याग शील सब के मन भावे ॥ कह गिरधरगणेश वेद सुरती यों गावे । शील सजे सिणगार संत मुक्ती पद पावे ॥ ३ ॥

## ४ कुंडलिया संतोष का ॥

संतोष सालग राम है जहां व्याधी रहो न कोय । सब इच्छा पूरण भई रह्या समाधी सोय ॥ २ ॥ प्रेम सुख लेवत साधू । तृष्णा तपती मिटी शेष में वोहीज माधू ॥ कह गिरधरगणेश जगतका जहां नहीं जादू । माया ने बश करी बजै अनभव का नादू ॥ ४ ॥

## ५ कुंडलिया धर्मदया का ॥

धर्म दया आरजवा धीरज बिवेक विश्नू होय । तो नीवरतो निर्वाण में सांसा रवै न कोय ॥ २ ॥ फतह कर दीन्हा डंका । परबरती परपंच भगाया साधू बङ्का ॥ कह गिरधरगणेश नहीं दुनियां का शंका । चढिया नाम निशान छिनक में लूटो लङ्का ॥ ५ ॥

सत सङ्गत पैरी मंडन १५ नग ७५ कुण्डलिया तिफूली ॥

१ कुंडलिया सत संगत का ॥

सत संगत सरवर्या कियां लाभ पिछाणे हाथा । पाप पुण्य सुभ असुभ है जिनकी पड़ती जाया ॥ जिनकी पड़ती जाया जगत में लीन अलीना । सत संगत परताप त्यागता तुरत मलीना ॥ कह गिरधरगणेश पकड़ता वस्तु भलीना । वा संगत परवाण नहीं कलेश कलीना ॥१॥

२ कुण्डलिया सत संगत का ॥

सत संगत सब कहत है सुण संगत का सार । परनिन्दा परईर्षा तजिये झूंठ बिचार ॥ २ ॥ धर्म नीती ले गाड़ी । मैं तैं बड़ी बलाय पकड़ दुनियां में छाडी ॥ कह गिरधरगणेश ज्ञान टाटी दे आडी । सा संगत परवाण पकर पर वरतो काडी ॥ २ ॥

३ कुंडलिया सत संगत का ॥

सत संगत सरवर भरया आनंद अमृत नीर । कोई बिरला नर परसिया जिनकी मिट गई पीर ॥ २ ॥ हीर हाथन सूं परखे । वे जंवरी हैं संत देख जिज्ञासू हरखे ॥ कह गिरधरगणेश काल की छाती दर के । जिसने संगत करी हुया दुनियां के खरके ॥ ३ ॥

४ कुण्डलिया सत संगत का ॥

सत संगत कूं सोधतां मिले संत निष्फंद । बैराग त्याग तीक्ष्ण अती रहत सदा निरबंध ॥२॥ द्वन्द शिष्य को वे हरता । महावाक उपदेश दया कर शिष्य कूं करता ॥ कह गिरधरगणेश समझ हिरदे में धरता । ये जिज्ञासू का धर्म नहीं विषयन में पड़ता ॥ ४ ॥

५ कुण्डलिया सत संगत का ॥

सूरबीर सत सङ्ग में ज्ञान धनुष ले हात । पांच तीन गुण पे लि-

या पचीस घाली घात ॥ २ ॥ घुरै अनुभव का बाजा । और असुर दल मार हुया काया का राजा ॥ कह गिरधरगणेश क्रिया सत सङ्गत काजा । निष्कण्टक भया राज, नहीं कुल जग की लाजा ॥ ५ ॥

संत लक्षण मंडन पैरी १६ नग ८० कुंडलिया तिफूली ॥

१ कुंडलियां ज्ञानी संत का ॥

संत संग जब कीजिये इतने लक्षण होय । उदासीन जगमांय ने प्रथम नहीं है मोय ॥ परथम नहीं है मोह सो नहीं जाचण जावे । अनइच्छा सूं आवे पदारथ भोजन पावे ॥ कह गिरधरगणेश गरम ठंडा नहीं चावे । सबही स्वाद है एक देख जिम्या यों खावे ॥ १ ॥

२ कुंडलिया ज्ञानी संत का ॥

निराकार निर्द्वन्द है असंग जन्मे नांय । अचल अगोचर गम नहीं पुराण वेद के मांय ॥ २ ॥ सब ही में पूरण पूरा । तिण ब्रह्मा सूं आद चमकता दम दम नूरा ॥ कह गिरधरगणेश सोई नर पण्डित सूरा । अखण्ड है निरभाण दृश का देवत मूरा ॥ २ ॥

३ कुण्डलिया ज्ञानी सन्त का ॥

वे साधू अदृश्य हैं अमल अमोलक सन्त । नित सत चित आनन्द हैं वे अलख खलक का कन्त ॥ २ ॥ निरंतर अंतरजामी । दिष्टा दरशन दृश्य तीन का कहिये स्वामी ॥ कह गिरधरगणेश कामना नहीं है कामी । विषय भोग परपंच शेष में नहीं है नामी ॥ ३ ॥

४ कुंडलिया ज्ञानी सन्त का ॥

हूं तू शब्द से होत है दृश दुविद्या जोय । जाती वर्णाश्रम जग में सब जीवन कूं होय ॥ २ ॥ स्थूल सूक्ष्म का कहना । कारण को-

टड़ी मांय सबी जीवन का रहना ॥ कह गिरधरगणेश थके तुरिया में बैना । आतम अपणा आप जहां नहीं लेणा न देना ॥ ४ ॥

५ कुण्डलिया ज्ञानी सन्त का ॥

ऐसे सन्त की सङ्गती जिज्ञासू कूं श्वेत । नीर खीर दृष्टान्त ज्यूं मिले जोत में जोत ॥ २ ॥ शिष्य सुद चातक होई । तो शब्द बूंद फुंवार बचन हिरदे में पोई ॥ कह गिरधरगणेश मुमुक्षू है निज वोई । ऐसो सङ्गत करे रोग व्यापत नहीं कोई ॥ ५ ॥

शिष्य पैरी मंडन १७ नग ८५ कुंडलिया तिफूली ॥

१ कुंडलिया शिष्य सुधभाव का ॥

संसारी सुद्ध भाव सूं मिलिये सन्त सुजान । पैंड पैंड अश्वमेध यज्ञ चाहे कोट गऊ दे दान ॥ कोट गऊ दे दान ज्ञान हिरदें परकाशे । मैं तैं उठै दोय आप कूं आप ही भासै ॥ कह गिरधरगणेश समझ सन्तन की आसे । तो पौ बारा पच्चीस चले चौपड़ के पासे ॥१॥

२ कुण्डलिया शिष्य भाव का ॥

साधू सागे जोय के गुरु शब्द ले कान । पारस लोह कंचन करै गुरु कर ले आप समान ॥ २ ॥ शिष्य शुभ लच्चण होई । तो ज्ञान गुटकिया पाय रोग राखे नहीं कोई ॥ कह गिरधरगणेश मुमुक्षू है निज वोई । गुरु वैद का बचन धारता हिरदे सोई ॥ २ ॥

३ कुण्डलिया शिष्य भेट का ॥

तन मन धन जो हाथ में सरणा भेट गुरु देव । परकम्मा डंडोत है करूं चरण की सेव ॥ २ ॥ शिष्य साधू सूं कहता । हूं कां सूं आया कौन कहो रे गुरु वेद के वेता ॥ कह गिरधरगणेश ब्रह्म तूं त्याग अनीता । ये महावाक उपदेश कृष्ण गाई यों गीता ॥ ३ ॥

४ कुंडलिया शिष्य प्रश्न का ॥

अनीत सत जाणू नहीं कहत गुरु निज भेद । जाग्रत स्वप्न दोय अवस्था जिन में पावै खेद ॥ २ ॥ शिषोपती में नहीं कोई । तुरिया है निरबंध शिष्य तेरा स्वरूप सोई ॥ कह गिरधरगणेश समझ अनुभव सूं होई । तू परो ब्रह्म परवाण और भासे नहीं कोई ॥ ४ ॥

५ कुंडलिया शिष्य बिचार का ॥

वचन सुणत गुरु देव का, शिष्य समझो सब नेक । आसण मार अनुभव करी लिवी अवस्था देक ॥ २ ॥ दोय में दृश्य जमाया । शि-षोपती के मांय जगत का बीज गमाया ॥ कह गिरधरगणेश तन्त तुरिया में पाया । शिष्य स्वरूप कूं समझ गुरु ने सीस निवाया ॥ ५ ॥

गुरु उपदेश पैरी मंडन १८ नग १० कुण्डलिया तिफूली ॥

१ कुंडलिया शिष्य बीन्ती का ॥

शिष्य बीनती करत हैं गुरु मुझ कूं भेद बताय । चार अवस्था अर्थ कूं भिन भिन देओ जताय ॥ भिन भिन देओ जताय मेरे हिरदे के मांही । है मिथ्या अज्ञान भणूं गुरु जिस के तांईं ॥ कह गिरधरगणेश शान्ती है नहीं कांईं । आप मिले गुरुदेव ज्ञान समझा दो सांईं ॥१॥

२ कुण्डलिया गुरू उपदेश का ॥

शिष्य जाग्रत अवस्था जगत में सूनी करत भकार । दिष्टा दरशन रूप होय भोगत विषय विकार ॥ २ ॥ बासना रही है बाकी । सूक्ष्म होत शरीर अवस्था सुपने जाकी ॥ कह गिरधरगणेश दृश्य की दोनूं नाकी । जिण मांय भरमत जीव शिष्य सुण तन मन भाकी ॥२